फल से निर्वाह करनेवाला ) इस प्रकार वानप्रस्थों के लिये जीविका के, उन्होंने चार उपाय उत्पन्न किये। संन्यासाश्रम के, पहला कुटीचक, बहूदक, हंस और निष्क्रिय—ये चार भेद उत्पन्न किये। इसी प्रकार ब्रह्मा के हृदयाकाश से अन्वीक्षिकी ( मोक्ष-विद्या ) त्रयी ( वेद ) वार्ता ( कृषि-शिल्प ) दण्डनीति ( राजविद्या ) व्याहृतियाँ और प्रणव उत्पन्न हुये। प्रणव ओंकार को कहते हैं, उस पुरुष के रोम से उष्णिक छन्द, त्वचा से गायत्री छन्द, मांस से त्रिष्टुप् छन्द, स्नायु से अनुष्टुब् छन्द, अस्थि से जगती छन्द, मज्जा ( चर्बी ) से पङ्क्ति छन्द और प्राण से बृहती छन्द उत्पन्न हुए। उस पुरुष के जीव से स्पर्श वर्ण हुए। 'क' से 'म' तक के वर्ण स्पर्श कहे जाते हैं। उस पुरुष के शरीर से स्वर वर्ण हुए। इन्द्रियों से ऊष्म 'श, ष, स, ह' वर्ण हुए। बल से अन्तस्थवर्ण 'य, र, ल, व' हुए। प्रजापति ब्रह्मा की क्रीड़ा से सात स्वर उत्पन्न हुए। तात, व्यक्त और अव्यक्त शब्द स्वरूप ब्रह्म से परमेश्वर प्रकाशित होते है। अव्यक्त ( वैखरी ) शब्दरूप ब्रह्म से विस्तृत, व्यापक और अव्यक्त प्रणवरूप ब्रह्म, से अनेक शक्तियों से पूर्ण, परमेश्वर प्रकाशित होते हैं। अनन्तर, ब्रह्मा ने देखा कि उनके पुत्र ऋषि-गण अत्यन्त पराक्रमी हैं, तथापि उनके द्वारा सृष्टि का विस्तार नहीं हो रहा है, अतएव उन्होंने दूसरा शरीर धारण करके सृष्टि करने के लिए ध्यान किया। हे कौरव, उन्होंने अपने मन में पुनः सोचा कि सृष्टि के काम में सदा लगा हुआ हूँ, तथापि प्रजाओं की वृद्धि नहीं होती, यह अद्भुत बात है। प्रजा की वृद्धि न होने का कारण दैव की प्रतिकूलता मालूम होती है। इस प्रकार ब्रह्मा विचार कर रहे थे, दैव की प्रतिकूलता दूर करने के उपाय सोच रहे थे, उस समय उनको आवेश ( विचार-मग्न ) हो गया। जिससे उनका शरीर दो खण्डों मे हो गया। अतएव शरीर को 'काम' कहते है। क्योंकि 'क' ( ब्रह्मा ) से यह उत्पन्न हुआ है। उन दो खण्डों से स्त्री और पुरुष की उत्पत्ति हुई। उनमे

---

४४—आन्वीक्षिकीत्रयीवार्तादंडनीतिस्तथैवच। एवंव्याहृतयश्चासन्प्रणवोह्यस्यदह्रतः ॥

४५—तस्योष्णिगासील्लोमभ्योगायत्रीचत्वचोविभोः। त्रिष्टुप्मांसात्स्नुतोऽनुष्टुप् जगत्यस्थ्नःप्रजापतेः ॥

४६—मज्जायाःपंक्तिरुत्पन्नाबृहतीप्राणतोऽभवत्। स्पर्शस्तस्याभवज्जीवःस्वरोदेहउदाहृतः ॥

४७—ऊष्माणमिंद्रियाण्याहुरंतस्थाबलमात्मनः। स्वराःसप्तविहारेणभवंतिस्मप्रजापतेः ॥

४८—शब्दब्रह्मात्मनस्तातव्यक्ताव्यक्तात्मनःपरः। ब्रह्मावभातिविततोनानाशक्त्युपबृंहितः ॥

ततोऽपरामुपादायससर्गायमनोदधे ॥

४९—ऋषीणांभूरिवीर्याणामपिसर्गमविस्तृतं। ज्ञात्वातद्धृदयेभूयश्चिंतयामासकौरव ॥

५०—अहोअद्भुतमेतन्मेव्यापृतस्यापिनित्यदा। नह्येधंतेप्रजानूनंदैवमत्रविघातकं ॥

५१—एवंयुक्तकृतस्तस्यदैवंचावेक्षतस्तदा। कस्यरूपमभूद्द्वेधायत्कायमभिचक्षते ॥

५२—ताभ्यांरूपविभागाभ्यांमिथुनंसमपद्यत। यस्तुतत्रपुमान्सोऽभून्मनुःस्वायंभुवःस्वराट् ॥

जो पुरुष था, वह स्वायंभुव मनु हुये; जो स्वयं सम्राट् हुए। जो स्त्री थी, वह महात्मा मनु की पत्नी शतरूपा हुई। तब से स्त्री-पुरुषों के द्वारा प्रजा की वृद्धि होने लगी। मनु ने शतरूपा से पाँच सन्तान उत्पन्न किये। प्रियव्रत और उत्तानपाद दो पुत्र-आकूती, देवहूती, और प्रसूती—ये तीन कन्याएँ—इस प्रकार पाँच सन्तान हुईं। आकूती, रुचि मुनि को, देवहूती कर्दम मुनि को और प्रसूती दक्ष को दी गयी। जिनसे यह समस्त संसार भर गया॥ ३७,५५॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का बारहवाँ अध्याय समाप्त

——:o✱o:——

५३—स्त्रीयासीच्छतरूपाख्यामहिष्यस्यमहात्मनः। तदामिथुनधर्मेणप्रजाह्येधाम्बभूविरे॥
५४—सचापिशतरूपायापंचापत्यान्यजीजनत्। प्रियव्रतोत्तानपादौतिस्रःकन्याश्चभारत॥
५५—आकूतिर्देवहूतिश्चप्रसूतिरितिसत्तम। आकूतिंरुचयेप्रादात्कर्दमायस्तुमध्यमां॥
दक्षायादात्प्रसूतिंचयतआपूरितंजगत्॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कन्धेद्वादशोऽध्याय॥ १२॥

——✱——




ज्ञान-मन्दिर, भानपुरा (इन्दौर)

# श्रीमद्भागवत

[ महर्षि वेदव्यास-प्रणीत मूल-संस्कृत श्लोकों से श्रीधरी-टीका के अनुकूल

शुद्ध और सरल हिन्दी में भाषांतरित ]

## तीसरा खण्ड



भाषांतरकार—

साहित्याचार्य स्व० पंडित चंद्रशेखर शास्त्री

तथा तदात्मज

पंडित प्रफुल्लचंद्र ओझा 'मुक्त'



प्रकाशक—

ज्ञान-मन्दिर

भानपुरा ( इन्दौर स्टेट )

[ मूल्य १)

प्रथमवार ]  १ नवम्बर, १९३७ ई०



भगवान्—वाराहरूपमें

भगवान् विष्णु वाराहका अवतार धारणकर भूमण्डलका उद्धार कर रहे हैं।

The Gita Press, Gorakhpur

# तेरहवाँ अध्याय

वाराहावतार

*श्रीशुकदेव बोले*—मुनि के द्वारा कही हुई, इन पवित्र बातों को सुनकर भगवान् की कथा सुनने में आदर रखने वाले विदुर ने पुन. उनसे पूछा—॥ १ ॥

*विदुर बोले*—मुने, ब्रह्मा के प्रियपुत्र स्वायम्भुव मनु, प्रिया स्त्री को पाकर क्या किया ? आदिराजा उस राजर्षि का चरित आप मुझसे कहें, क्योंकि उसके सुनने की मैं श्रद्धा रखता हूँ, वे राजा भी भगवान के ही आश्रित थे। बहुत दिनों तक परिश्रम करके पढ़ने का फल विद्वानों ने यही बतलाया है कि जिनके हृदय में भगवान् के चरणारविन्द हैं; अर्थात् जो भगवान के भक्त हैं, उनके गुणों का श्रवण किया जाय ॥ २-४ ॥

*श्रीशुकदेव बोले*—सहस्रशीर्षा भगवान् श्रीकृष्ण, जिनकी गोद में कई बार अपने पैर फैला चुके हैं, उन विनीत विदुर के ऐसा कहने पर, भगवान के कथा-प्रसङ्ग से प्रसन्न होनेवाले मुनि रोमांचित हो गये और बोले ॥ ५ ॥

*मैत्रेय बोले*—स्वायम्भुव मनु जब अपनी स्त्री के साथ उत्पन्न हुए, उस समय वे वेदगर्भ ब्रह्मा से हाथ जोड़कर नम्रता पूर्वक बोले—आप सब प्राणियों के जन्म देनेवाले और वृत्ति देने-

---

*श्रीशुकउवाच—*

१—निशम्यवाचंवदतोमुनेःपुण्यतमांनृप । भूयःपप्रच्छकौरव्योवासुदेवकथादृतः ॥

*विदुरउवाच—*

२—सवैस्वायंभुवःसम्राट्प्रियःपुत्रःस्वयंभुवः । प्रतिलभ्यप्रियांपत्नींकिंचकारततोमुने ॥

३—चरितंतस्यराजर्षेरादिराजस्यसत्तम । ब्रूहिमेश्रद्दधानायविष्वक्सेनाश्रयोह्यसौ ॥

४—श्रुतस्यपुंसांसुचिरश्रमस्यनन्वञ्जसासूरिभिरीडितोऽर्थः । तत्तद्गुणानुश्रवणंमुकुंदपादारविंदंहृदयेषुयेषां ॥

*श्रीशुकउवाच—*

५—इतिब्रुवाणंविदुरंविनीतंसहस्रशीर्ष्णश्चरणोपधानं । प्रहृष्टरोमाभगवत्कथायांप्रणीयमानोमुनिरभ्यचष्ट ॥

*मैत्रेयउवाच—*

६—यदास्वभार्ययासाकंजातःस्वायंभुवोमनुः । प्रांजलिःप्रणतश्चेदंवेदगर्भमभाषत ॥

वाले पिता हैं। अतएव आपको प्रजा से किसी प्रकार की अपेक्षा नहीं है, तथापि प्रजा आपकी सेवा किस प्रकार कर सकती है, क्योंकि ऐसा करना उसका धर्म है! हे स्तुत्य, जिन कामों को हम कर सकते हैं, उनमे किस काम से आपकी सेवा हो सकती है, यह आप बतलावें, मैं आपको नमस्कार करता हूँ। जिस काम के करने से इस लोक मे यश और परलोक मे गति हो, वह काम आप बतलावें ॥ ६, ८ ॥

*ब्रह्मा बोले*—तात, मैं तुमपर प्रसन्न हुआ, राजन्, तुम दोनों स्त्री-पुरुषों का कल्याण हो! क्योंकि निष्कपट हृदय से तुमने मुझसे शिक्षा देने के लिए प्रार्थना की है। पुत्रों को अपने गुरुओं की यह सेवा करनी चाहिए कि वे सावधान और अभिमान छोड़कर उनकी आज्ञाओं का पालन किया करें। तुम इस स्त्री से अपने गुणों के तुल्य पुत्र उत्पन्न करो। धर्म-पूर्वक पृथ्वी का शासन करो और यज्ञों के द्वारा विष्णु की उपासना करो। प्रजा की रक्षा करने से मेरी बहुत बड़ी सेवा होगी। तुम जब प्रजा का पालन करोगे, तब भगवान हृषीकेश तुम पर प्रसन्न होंगे। यज्ञ-स्वरूप जनार्दन भगवान जिस पर प्रसन्न नहीं हुए, उसके सभी मनोरथ, सभी क्रियाएँ व्यर्थ हैं, क्योंकि उसने अपना खुद अनादर किया है ॥ ९, १३ ॥

*मनु बोले*—हे पाप-नाशन, मैं आपकी आज्ञा के अनुसार चलूँगा, पर मुझे और मेरी प्रजाओं के रहने का स्थान आप बतलावे। सब प्राणियों का स्थान पृथ्वी पर था। पर वह समुद्र में मग्न है, अतएव हे देव, उस देवी के उद्धार के लिए प्रयत्न कीजिए ॥ १४, १५ ॥

*मैत्रेय बोले*—ब्रह्मा ने समुद्र मे डूबी पृथ्वी को देखा और वे अपने मन-ही-मन

---

७—त्वमेकःसर्वभूतानांजन्मकृद्वृत्तिदःपिता। अथापिनःप्रजानांतेशुश्रूषाकेनवाभवेत् ॥

८—तद्विधेहिनमस्तुभ्यंकर्मस्वीड्यात्मशक्तिषु। यत्कृत्वेहयशोविष्वगमुत्रचभवेद्गतिः।

ब्रह्मोवाच—

९—प्रीतस्तुभ्यमहंतातस्वस्तिस्ताद्वांक्षितीश्वर। यन्निर्व्यलीकेनहृदाशाधिमेत्यात्मनाऽर्पितं ॥

१०—एतावत्यात्मजैर्वीरकार्याह्यपचितिर्गुरौ। शक्त्याऽप्रमत्तैर्गृह्येतसादरंगतमत्सरैः ॥

११—सत्वमस्यामपत्यानिसदृशान्यात्मनोगुणैः। उत्पाद्यशासधर्मेणगांयज्ञैःपुरुषंयज ॥

१२—परंशुश्रूषणंमह्यंस्यात्प्रजारक्षयानृप। भगवांस्तेप्रजाभर्तुर्हृषीकेशोनुतुष्यति ॥

१३—येषांनतुष्टोभगवान्यज्ञलिंगोजनार्दनः। तेषांश्रमोह्यपार्थाययदात्मानादृतःस्वयम् ॥

मनुरुवाच—

१४—आदेशेहंभगवतोवर्तेयामीवसूदन। स्थानंत्विहानुजानीहिप्रजानांममचप्रभो ॥

१५—यदोकःसर्वसत्वानांमहीमग्नामहांऽभसि। अस्याउद्धरणेयत्नोदेवदेव्याविधीयताम् ॥

मैत्रेयउवाच—

१६—परमेष्ठीत्वपांमध्येतथासन्नामवेक्ष्यगां। कथमेनांसमुन्नेष्यइतिदध्यौधियाचिरं ॥

विचार करने लगे कि किस प्रकार मैं इसका उद्धार करूँ। जब मैं सृष्टि करने में लगा हुआ था, तब यह पृथ्वी जल में डूब कर पाताल में चली गयी, सृष्टि में लगे हुए हम लोगों को अब क्या करना चाहिए? जिस भगवान् के हृदय से मैं उत्पन्न हुआ हूँ, वे ही भगवान् मेरे इस कार्य को पूरा करें। हे निष्पाप! इस प्रकार ब्रह्मा जब विचार कर रहे थे। उस समय सहसा, उनकी नासिका के छेद से एक वराह (सूअर) का बच्चा अँगूठे के बराबर निकला। ब्रह्मा आश्चर्य से उसको देख रहे थे, इतने ही समय में वह आकाश में बढ़कर हाथी के बराबर हो गया। यह देखकर ब्रह्मा आदि को बड़ा आश्चर्य हुआ। मरीचि आदि ऋषि, सनत्कुमार आदि तथा मनु उस शूकर-रूप को देखकर अनेक प्रकार के तर्क करने लगे। क्या यह शूकर के रूप में कोई दिव्य प्राणी छिपा हुआ है? यह और भी आश्चर्य की बात है कि यह प्राणी मेरी नाक से निकला है। पहले यह अँगूठे के बराबर था और थोड़ी ही देर में बड़े पत्थर के समान हो गया। अथवा, ये भगवान् यज्ञस्वरूप विष्णु तो नहीं हैं, जो इस रूप में अपने को छिपाकर मेरे मन को सन्देह में डाल रहे हैं। ब्रह्मा अपने पुत्रों के साथ इस प्रकार विचार कर रहे थे, उसी समय पर्वत-प्रमाण यज्ञपुरुष भगवान् ने गर्जन किया। इस प्रकार अपने गर्जन से दिशाओं को प्रतिध्वनित करते हुए, भगवान् ने मरीचि आदि ब्राह्मणों और ब्रह्मा को प्रसन्न किया। मायामय वाराहावतार भगवान् का, अपने कष्टों को दूर करनेवाला, गर्जन सुनकर जन, तप, और सत्यलोक के निवासी मुनि, ऋक्, यजु और सामवेद के पवित्र मन्त्रों से उनकी स्तुति करने लगे। जिनके स्वरूप का वर्णन वेद करते हैं, वे वाराहरूप भगवान् ऋषियों के द्वारा अपने गुणों का वर्णन सुनकर, देवताओं के अभ्युदय के लिए हाथी के समान जल-क्रीड़ा करते हुए, जल में घुस गये। उनके शरीर के बाल खड़े हो गये थे, आकाश में दौड़ रहे थे, शरीर कठोर था, कन्धे के बालों को कँपा रहे थे, उनके शरीर के बाल और त्वचा कठोर थी, उनके खुरों से मेघ टुकड़े-टुकड़े हो रहे थे, दाँत सफेद थे, जिनकी आँखों से ज्योति

---

१७—सृजतो मे क्षितिर्वार्भिः प्लाव्यमाना रसां गता। अथात्र किमनुष्ठेयमस्माभिः सर्गयोजितैः॥

१८—यस्याहं हृदयादासं स ईशो विदधातु मे। इत्यभिध्यायतो नासाविवरात्सहसाऽनघ॥

वराहतोको निरगादङ्गुष्ठपरिमाणकः॥

१९—तस्याभिपश्यतः खस्थः क्षणेन किल भारत। गजमात्रः प्रववृधे तदद्भुतमभून्महत्॥

२०—मरीचिप्रमुखैर्विप्रैः कुमारैर्मनुना सह। दृष्ट्वा तत्सौकरं रूपं तर्कयामास चित्रधा॥

२१—किमेतत्सौकरव्याजं सत्त्वं दिव्यमवस्थितम्। अहो बताश्चर्यमिदं नासाया मे विनिःसृतम्॥

२२—दृष्टोऽङ्गुष्ठशिरोमात्रः क्षणाद्गण्डशिलासमः। अपि स्विद्भगवानेष यज्ञो मे खेदयन्मनः॥

२३—इति मीमांसतस्तस्य ब्रह्मणः सह सूनुभिः। भगवान्यज्ञपुरुषो जगर्जागेन्द्रसन्निभः॥

२४—ब्रह्माणं हर्षयामास हरिस्तांश्च द्विजोत्तमान्। स्वगर्जितेन ककुभः प्रतिस्वनयता विभुः॥

निकल रही थी, वे पृथ्वी के उद्धार करनेवाले भगवान् उस समय शोभित हुए। यज्ञस्वरूप होने पर भी वाराहरूप से पशु के समान सूँघ कर पृथ्वी का पता पाने की इच्छा रखनेवाले, भयंकर दाँतों के होने पर भी प्रेम पूर्ण आँखों से स्तुति करनेवाले ब्राह्मणों की ओर देखकर, वे भगवान जल मे घुस गये। उस समय दुःखी के समान शब्द करता हुआ, समुद्र मानों कह रहा है कि हे भगवान यज्ञेश्वर ! आप मेरी रक्षा करे। उसने दुखियों के समान लहरियों के रूप मे अपनी भुजाएँ फैला रखी थीं। मालूम होता था, वज्र-पर्वत के तुल्य कठोर अगोंवाले भगवान के गिरने के वेग से समुद्र का पेट फट गया हो और वह अपनी रक्षा के लिए चिल्ला रहा हो। तीन सवनरूप जिसके शरीर की संधियाँ हैं अर्थात् जो यज्ञस्वरूप हैं, उन भगवान ने पाताल में पृथ्वी को देखा। क्षुरप्र नामक बाणतुल्य अपने खुरों से जल को फाड़ते हुए अपार जलराशि को पार करके उन्होंने पृथ्वी को देखा। प्रलय के समय उसी जल में सोनेवाले सब जीवों के आधार जिस पृथ्वी को उन्होंने स्वयं धारण किया था। अपनी दाढ़ से उठाकर पृथ्वी को पाताल से बाहर निकालनेवाले भगवान शोभित होने लगे। वहाँ जल में आदिदैत्य हिरण्याक्ष दैत्य, जिसका पराक्रम असह्य था, वह गदा लेकर मारने की इच्छा से भगवान की ओर दौड़ा। सुदर्शनचक्र के समान जिसका क्रोध तीव्र हो गया है, वैसे भगवान ने, सिंह हाथी को जिस तरह मारता है, इसी तरह अनायास उसे मार डाला। जिस प्रकार पृथ्वी ( गेरु आदि वाली भूमि ) खोदने से हाथी का मुँह लाल हो जाता है। उसी प्रकार

---

२५—निशम्यतेघर्घरितंस्वखेदक्षयिष्णुमायामयसूकरस्य ।
जनस्तपःसत्यनिवासिनस्तेत्रिभिःपवित्रैर्मुनयोगृणन्स्म ॥

२६—तेषांसतावेदवितानमूर्तिर्ब्रह्मावधार्यात्मगुणानुवाद । विनद्यभूयोविबुधोदयायगजेंद्रलीलोजलमाविवेश ॥

२७—उत्क्षिप्तवालःखचरःकठोरःसटाविधुन्वन्खररोमशत्वक् ।
खुराहताभ्रःसितदंष्ट्रईक्षाज्योतिर्बभासेभगवान्महीध्रः ॥

२८—घ्राणेनपृथ्व्याःपदवींविजिघ्रन्क्रोडापदेशःस्वयमध्वरांगः ।
करालदंष्ट्रोऽप्यकरालदृग्भ्यामुद्वीक्ष्यविप्रान्गृणतोविशत्कम् ॥

२९—सवज्रकूटांगनिपातवेगविशीर्णकुक्षिस्स्तनयन्नुदन्वान् ।
उत्सृष्टदीर्घोर्मिभुजैःरिवार्तश्चुक्रोशयज्ञेश्वरपाहिमेति ॥

३०—खुरैःक्षुरप्रैर्दरयंस्तदापउत्पारपारंत्रिपरूरसायां ।
ददर्शगांतत्रसुषुप्सुरग्रेयाजीवधानींस्वयमभ्यधत्त ॥

३१—स्वदंष्ट्रयोद्धृत्यमहींनिमग्नांसउत्थितःसंरुरुचेरसायाः । तत्रादिदैत्यं गदयापतंतं सुनाभसंदीपिततीव्रमन्युः ॥
जघानरुन्धानमसह्यविक्रमंसलीलयेभमृगराडिवाम्भसि ॥

उस दैत्य के रक्त से भींगने के कारण वाराह भगवान के कपोल और मुँह लाल हो गये थे। सफेद दाँत की अनी पर पृथ्वी उठाकर हाथी के समान ले आते हुए, तमाल-तुल्य कृष्ण वर्ण भगवान को पहिचान कर और हाथ जोड़कर वेद-सूक्तों से ब्रह्मा आदि, स्तुति करने लगे ॥ १६, ३३ ॥

ऋषि बोले—हे अजित, हे यज्ञभावन् ! आप जीत गये, जीत गये। वेदस्वरूप अपने स्वरूप को कँपानेवाले आपको नमस्कार, आपके रोमों में यज्ञ वर्तमान हैं। कारण से देवताओं के कल्याण के लिए शूकर रूप धारण करनेवाले आपको नमस्कार ! देव, वेदमय आपका यह शरीर पापियों के देखने योग्य नहीं है, अर्थात् पापी इसका दर्शन नहीं कर सकते। आपकी त्वचा से छन्द उत्पन्न हुए हैं, आपके रोमों से कुश उत्पन्न हुए हैं। नेत्र से घृत और चारों चरणों से होता, उद्गाता, अध्वर्यु और ब्रह्मा के कर्म उत्पन्न हुए हैं। आपके मुँह के अग्रभाग से स्रुत नाम का यज्ञ-पात्र उत्पन्न हुआ है। आपकी नासिका से स्रुवा उत्पन्न हुआ है। आपके उदर में इला ( भोजन-पात्र ) कानों में चमस् ( सोम-पात्र ) मुख से प्राशित्र ( ब्रह्मा के भाग का पात्र ) मुँह के छेद में ग्रह ( सोम-पात्र ) और आपके चर्वण से अग्नि होत्र उत्पन्न हुए हैं। ऐसा शरीर क्या पापियों के देखने योग्य है ? आपका बारबार प्रकाशित होना दीक्षणीय नामक इष्टि है। उपसद् नामकी तीन इष्टियाँ आपका कण्ठ है, प्रायणीय और उदयनीय—ये दो इष्टियाँ आपकी

---

३२—तद्रक्तपंकांकितगण्डतुण्डोयथागजेंद्रोजगतींविभिंदन् ॥

३३—तमालनीलंसितदन्तकोट्याक्ष्मामुत्क्षिपंतगजलीलयाऽग ।
प्रज्ञायबद्धांजलयोऽनुवाकैर्विरिंचिमुख्याउपतस्थुरीशं ॥

ऋषयऊचुः—

३४—जितंजितंतेऽजितयज्ञभावनत्रयींतनुंस्वांपरिधुन्वतेनमः ।
यद्रोमगर्तेषुनिलिल्युरध्वरास्तस्मैनमःकारणसूकरायते ॥

३५—रूपंतवैतन्ननुदुष्कृतात्मनांदुर्दर्शनंदेवयदध्वरात्मकं ।
छंदांसियस्यत्वचिबर्हिरोमस्वाज्यंदृशित्वंघ्रिषुचातुर्होत्रं ॥

३६—स्रुक्तुंडआसीत्स्रुवईशनासयोरिडोदरेचमसाःकर्णरंध्रे ।
प्राशित्रमास्येग्रसनेग्रहास्तुतेयच्चर्वणंतेभगवन्नग्निहोत्रं ॥

३७—दीक्षाऽनुजन्मोपसदःशिरोधरंत्वंप्रायणीयोदयनीयदंष्ट्रः ।
जिह्वाप्रवर्ग्यस्तवशीर्षकंक्रतोःसभ्यावसथ्यंचितयोऽसवोहिते ॥

३८—सोमस्तुरेतःसवनान्यवस्थितिःसंस्थाविभेदास्तवदेवधातवः ।
सत्राणिसर्वाणिशरीरसंधिस्त्वंसर्वयज्ञक्रतुरिष्टिबंधनः ॥

दाढ हैं और उपसद् के पहले किया जाने वाला प्रवर्ग्य आपकी जीभ है। सभ्य और आवसथ्य यज्ञ की ये दो अग्नि आपके मस्तक हैं और इष्ट का चयन आपके प्राण हैं। सोम (लता विशेष) आपका वीर्य है। तीन प्रकार के सवन, आपकी बाल-युवा और वृद्धावस्था है और उकथ्य आदि सात यज्ञ आपके शरीर के धातु हैं। सब यज्ञों का समुदाय आपके शरीर की संधियाँ हैं और सब प्रकार के सोम युक्त और सोम रहित यज्ञ आपके स्वरूप हैं और इष्टियाँ आपके शरीर के बन्धन हैं। आप अखिल, मन्त्र और देवतारूप हैं! आप समस्त यज्ञस्वरूप हैं और क्रिया-स्वरूप हैं। वैराग्य, भक्ति और आत्मजय के द्वारा आपका ज्ञान होता है। आप विद्याओं के गुरु, प्रवर्तक हैं, आपको नमस्कार, हे भूधर, पर्वतों के साथ यह पृथ्वी आपके द्वारा आपके दाँतों की अनी पर धारण करने से ऐसी शोभती है, मानों वन से निकलने वाले हाथी ने पत्रों के साथ अपने दाँत पर कमलिनी रखी हो। भगवन्, दाँतों पर रखे हुए इस भूमण्डल से शूकररूप आपका यह यज्ञ शरीर शोभित हो रहा है। मालूम होता है, कोई बड़ा पर्वत हो और उसमें अपने अनेक शिखरों पर मेघ धारण कर रखे हों, आपकी भी शोभा वैसी ही हो रही है। लोकों और स्थावरों के निवास के लिए अपनी इस पत्नी को आप रखें। यह संसार की माता है, है, क्योंकि आप संसार के पिता हैं, अतएव आपके साथ इस माता को हमलोग नमस्कार करते हैं। आपने पृथ्वी में अपने तेजरूपी अग्नि को रखा है, जिस प्रकार अरणी (एक तरह की लकड़ी) मे अग्नि है। प्रभो, पाताल मे गयी इस पृथ्वी का आपने उद्धार किया, आपके अतिरिक्त दूसरा कौन इस काम के लिये उत्साहित होता? सब विस्मयों के स्थान आपके लिए इसमें कोई विस्मय (आश्चर्य) नहीं है। क्योंकि आप माया के द्वारा अत्यन्त अद्भुत इस संसार की रचना

---

३९—नमोनमस्तेऽखिलमंत्रदेवताद्रव्यायसर्वक्रतवेक्रियात्मने।
वैराग्यभक्त्यात्मजयानुभावितज्ञानायविद्यागुरवेनमोनमः॥

४०—दंष्ट्राग्रकोट्याभगवंस्त्वयाधृताविराजतेभूधरभूःसभूधरा।
यथावनान्निःसरतोदताधृतामतंगजेन्द्रस्यसपत्रपद्मिनी॥

४१—त्रयीमयरूपमिदंचसौकरंभूमंडलेनाथदताधृतेनते।
चकास्तिशृंगोढघनेनभूयसाकुलाचलेंद्रस्ययथैवविभ्रमः॥

४२—संस्थापयैनांजगतांसतस्थुषांलोकायपत्नीमसिमातरंपिता।
विधेमचास्यैनमसासहत्वयायस्यांस्वतेजोऽग्निमिवारणावधाः॥

४३—कःश्रद्दधीतान्यतमस्तवप्रभोरसांगतायाभुवउद्विबर्हणम्।
नविस्मयोऽसौत्वयिविश्वविस्मयेयोमाययेदंससृजेऽतिविस्मयम्॥

४४—विधुन्वतावेदमयंनिजंवपुर्जनस्तपःसत्यनिवासिनोवयम्।
सटाशिखोद्धूतशिवाम्बुबिन्दुभिर्विमृज्यमानाभृशमीशपाविताः॥

करते हैं। भगवन्, आपके वेदमय इस शरीर के कँपने से जन, तप और सत्यलोक के निवासी हम लोग, आपके कधों के वालों से उड़े जल-बिन्दुओं के पड़ने से सींचे गये हैं और पवित्र हो गये हैं। भगवन्, अपार कर्म वाले आपके कर्मों का जो पार पाना चाहता है, वह भ्रष्टबुद्धि है। हे भगवन्, आपकी माया के गुण के संबन्ध से यह समस्त जगत मोहित हो रहा है। इसका आप कल्याण करे ॥ ३४-४५ ॥

मैत्रेय कहते हैं—ब्रह्मवादी मुनि, इस प्रकार स्तुति कर रहे थे, उस समय वाराह भगवान ने अपने खुर से दबे हुए जल पर पृथ्वी को रखा। उन्होंने उसकी रक्षा की थी। इस प्रकार विष्वक्सेन, प्रजापति भगवान्, पाताल से अनायास पृथ्वी को उठा लाये और जल पर रखकर वे चले गये। जो भगवान् में बुद्धि रखनेवाले भक्त, भगवान की इस मनोहर कथा को सुनेंगे, जिसमें मायामय चरित्रों का वर्णन है और सुनावेंगे, उनके ऊपर भगवान शीघ्र प्रसन्न होंगे। सब प्रकार के आशीर्वादों के स्वामी, सब मनोरथों के पूरक भगवान के शीघ्र प्रसन्न होनेपर, कौन सी वस्तु दुर्लभ हो सकती है? सांसारिक पदार्थ तो तुच्छ है? अनन्यबुद्धि से भजनेवालों के हृदय में परमेश्वर स्वयं निवास करते हैं और उसको अपनी गति देते है। पुरुषार्थों के सार-मोक्ष का महत्व जानने वाला, संसार में कौन मनुष्य, पुरानी कथाओं से भगवान के कथामृत का कर्णरूपी अंजलि से पान करके पशु के अतिरिक्त कौन विरक्त हो सकता है। वह भगवान् का कथामृत संसार के दुःखों को दूर करनेवाला है ॥ ४६-५० ॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का तेरहवा अध्याय समाप्त

---

४५—नचैवतभ्रष्टमतिस्तवैषतेयःकर्मणांपारमपारकर्मणः। यद्योगमायागुणयोगमोहितविश्वंसमस्तंभगवन्विधेहिशं॥

मैत्रेयउवाच—

४६—इत्युपस्थीयमानस्तैमुनिभिर्ब्रह्मवादिभिः। सलिलेस्वखुराक्रांतउपाधत्तावितावनिं ॥

४७—सइत्थंभगवानुर्वीं विष्वक्सेनःप्रजापतिः। रसायालीलयोन्नीतामप्सुन्यस्यययौहरिः ॥

४८—यएवमेतांहरिमेधसोहरेःकथांसुभद्रांकथनीयमायिनः।
शृण्वीतभक्त्याश्रवयेतवोशतींजनार्दनोऽस्याशुहृदिप्रसीदति ॥

४९—तस्मिन्प्रसन्नेसकलाशिषांप्रभौकिंदुर्लभताभिरलंलवात्मभिः।
अनन्यदृष्ट्याभजतागुहाशयःस्वयविधत्तेस्वगतिंपरःपरां ॥

५०—कोनामलोकेपुरुषार्थसारवित्पुराकथानांभगवत्कथासुधा।
आपीयकर्णांजलिभिर्भवापहामहोविरज्येतविनानरेतर ॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कंधेसूकररूपानुवर्णनेत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

——:०*०:——

# चौदहवाँ अध्याय

*दिति का गर्भाधान*

*श्री शुकदेवजी बोले*—मैत्रेय की कही, कारणरूप शूकर भगवान की कथा सुनकर व्रतधारी विदुर तृप्त नहीं हुए। हाथ जोड़ कर उन्होंने पुनः पूछा ॥ १ ॥

*विदुर बोले*—मुनिश्रेष्ठ, यज्ञमूर्ति, उन्हीं भगवान् ने आदिदैत्य हिरण्याक्ष को मारा था, ऐसा हम लोग सुनते आ रहे है, पर लीला से पृथ्वी का उद्धार करनेवाले भगवान तथा उस दैत्यराज में किस कारण युद्ध हुआ ? हे ब्रह्मन्, आप बतलाइये ।॥ २-३ ॥

*मैत्रेय बोले*—तुमने ठीक पूछा, मृत्यु का पाश छुड़ाने वाली भगवनकथा के सम्बन्ध में तुम प्रश्न कर रहे हो, यह तुम्हारा प्रश्न अति उत्तम है। क्योंकि नारद की गायी भगवान की कथा सुनकर उत्तानपाद के छोटे पुत्र ध्रुव ने मृत्यु के सिर पर पैर रखकर भगवान का स्थान प्राप्त किया। इस सम्बन्ध में भी मैंने इतिहास सुना है, जो देवताओं के पूछने पर देव-देव ब्रह्मा ने कहा था। हे विदुर, दक्ष की पुत्री—दिति के पति मरीचि-पुत्र कश्यप थे। एक दिन संध्या के समय वह काम से पीड़ित होकर पुत्र उत्पन्न करने की इच्छा से पति के पास गयी। अग्नि जिनकी जिह्वा है, ऐसे यज्ञों के स्वामीपुरुष विष्णु के लिए दूध का हवन करके अग्निशाला में, चित्तस्थिर करके वे कश्यप मुनि बैठे थे। सूर्य अस्त हो रहा था ॥ ४-८ ॥

---

*श्रीशुकउवाच*—

१—निशम्यकौषारविणोपवर्णितांहरेःकथांकारणसूकरात्मनः ।
पुनःसपप्रच्छतमुद्यतांजलिर्नचातितृप्तोविदुरोधृतव्रतः ॥

*विदुरउवाच*—

२—तेनैवतुमुनिश्रेष्ठहरिणायज्ञमूर्तिना । आदिदैत्योहिरण्याक्षोहतइत्यनुशुश्रुम ॥

३—तस्यचोद्धरतःक्षोणींस्वदंष्ट्राग्रेणलीलया । दैत्यराजस्यचब्रह्मन्कस्माद्धेतोरभून्मृधः ॥

*मैत्रेयउवाच*—

४—साधुवीरत्वयापृष्टमवतारकथांहरेः । यत्त्वंपृच्छसिमर्त्यानांमृत्युपाशविशातनीं ॥

५—ययोत्तानपदःपुत्रोमुनिनागीतयाऽर्भकः । मृत्योःकृत्वैवमूर्ध्न्यङ्घ्रिमारुरोहहरेःपदं ॥

६—अथात्रापीतिहासोऽयंश्रुतोमेवर्णितःपुरा । ब्रह्मणादेवदेवेनदेवानामनुपृच्छतां ॥

७—दितिर्दाक्षायणीक्षत्तर्मारीचंकश्यपंपतिं । अपत्यकामाचकमेसंध्यायांहृच्छयार्दिता ॥

८—इष्ट्वाग्निंजिह्वंपयसापुरुषंयजुषांपतिं । निम्लोचत्यर्कआसीनमग्न्यागारेसमाहितं ॥

दिति बोली—विद्वन्, यह काम, धनुष लेकर तुम्हारे लिए मुझ दुःखिनी को बल-पूर्वक पीड़ित कर रहा है। जिस प्रकार हाथी कदली को पीड़ित करता है। अतएव अपनी सौतों की समृद्धि से, उनके सौभाग्य से मैं जल रही हूँ, क्योंकि वे पुत्रवती हैं। आपका कल्याण हो! आप मुझपर अनुग्रह करें। जिन स्त्रियों का पति के द्वारा सम्मान होता है, उनका यश लोकों में फैल जाता है। क्योंकि वे आपके समान पति को पुत्ररूप से उत्पन्न करती हैं, मेरे पिता भगवान् दक्ष, कन्याओं पर प्रेम करते थे, अतएव उन्होंने उन सबसे अलग-अलग पूछा था कि बेटियों! तुम लोग किस वर को वरना चाहती हो? सन्तान पर प्रेम रखनेवाले, अपनी कन्याओं का अभिप्राय जानकर, उन्होंने तेरह कन्याएँ आपको दीं, जो तुम्हारे स्वभाव के अनुकूल हैं। अतएव हे कमल-नेत्र! मेरी इच्छा पूर्ण करो। आपके समान महान पुरुषों के पास दुखियों का जाना व्यर्थ नहीं होता। उनका दुःख अवश्य दूर होता है—वीर विदुर, मरीचि-पुत्र कश्यप, अपनी दुःखिनी पत्नी से जो काम पीड़ा से व्याकुल थी, बहुत बोल रही थी, उसे वचनों से शान्त करते हुए इस प्रकार बोले—हे भीरु, मैं तुम्हारा प्रिय मनोरथ पूरा करूँगा। उस अपनी स्त्री का मनोरथ कौन पूरा नहीं करेगा, जिससे धर्म, अर्थ और काम की सिद्धि होती है। जिस गृहस्थ के यहाँ स्त्री है, वह अन्य आश्रमवालों का भी दुःख दूर करता है। उन्हें दुःख-समुद्र से पार करता है जिस प्रकार नौका के द्वारा समुद्र पार किया जाता है। हे मानिनि, कल्याणकामी मनुष्य जिसको अपना आधा अंग समझता है और जिस पर गृहस्थी का भार छोड़कर निश्चिन्त हो जाता है, जिस स्त्री के कारण दुर्जय इन्द्रिय-शत्रुओं को अनायास जीत लेते हैं; जिनको जीतना अन्य आश्रमवालों के लिए कठिन है, जिस प्रकार किले का स्वामी राजा शत्रु-राजाओं को जीत लेता है। हे गृहेश्वरी, तुम्हारा अनुकरण हम लोग नहीं कर सकते, जिस प्रकार तुम

---

*दितिरुवाच—*

९—एषमांत्वत्कृतेविद्वन्काम आत्तशरासनः। दुनोतिदीनांविक्रम्यरंभामिवमतंगजः॥

१०—तद्भवान्दह्यमानायांसपत्नीनांसमृद्धिभिः। प्रजावतीनांभद्रंतेमय्यायुङ्क्तामनुग्रहं॥

११—भर्तर्याप्तोरुमानानांलोकानाविशतेयशः। पतिर्भवद्विधोयासांप्रजयाननुजायते॥

१२—पुरापितानोभगवान्दक्षोदुहितृवत्सलः। कंवृणीतवरंवत्साइत्यपृच्छतनःपृथक्॥

१३—सविदित्वात्मजानांनोभावंसंतानभावनः। त्रयोदशाददत्तासांयास्तेशीलमनुव्रताः॥

१४—अथमेकुरुकल्याणकामंकंजविलोचन। आर्तोपसर्पणंभूमन्नमोघंहिमहीयसि॥

१५—इतितांवीरमारीचःकृपणांबहुभाषिणीम्। प्रत्याहानुनयन्वाचाप्रवृद्धानंगकश्मलाम्॥

१६—एषतेऽहंविधास्यामिप्रियंभीरुयदिच्छसि। तस्याःकामंनकःकुर्यात्सिद्धिस्त्रैवर्गिकीयतः॥

१७—सर्वाश्रमानुपादायस्वाश्रमेणकलत्रवान्। व्यसनार्णवमत्येतिजलयानैर्यथाऽर्णवं॥

लोगों का उपकार करती हो, वैसा हम लोगों से नहीं हो सकता। अपने समूचे जीवन से भी, तथा अन्य जो गुण चाहते है, वे भी नहीं कर सकते। मैं पुत्र उत्पन्न करने का तुम्हारा यह मनोरथ प्रसन्नता से पूरा करूँगा, पर थोड़ी देर ठहर जाओ। जिससे कोई मेरी निन्दा न कर सके। क्योंकि यह समय बड़ा भयंकर है, यह भयंकर भूत-प्रेतों का समय है। इस समय में भूतराज के अनुचर भूतभ्रमण करते है।

इस समय भूतराट् महादेव वृषभ पर चढकर अपने अनुचर भूतों के साथ भ्रमण करते हैं। प्रकाशमान जिसका जटासमूह श्मशान मे चक्कर काटनेवाले वायु के द्वारा उड़ायी धूल से धूसर हो गया है और बिखर गया है। जिसके सुवर्ण के समान चमकीले शरीर में भस्म लगी हुई है, वे तुम्हारे देवर, महादेव इस समय अपने तीनों नेत्रों से देखते हैं। लोक में जिसका कोई स्वजन नही है और न कोई उदासीन है, जिसका न कोई आदरपात्र है और न निन्दनीय। जिसने माया की विभूतियों का (अणिमा आदि सिद्धियों का) भोग करके चरणों से ठुकरा दिया है, उस माया की सिद्धियों को पाने के लिए हम लोग व्रत करते है, मनीषीगण, अविद्या को दूर करने के लिए जिसके विशुद्ध चरित का गान करते हैं, यद्यपि न तो कोई उनसे बडा है और न उनके समान ही। तथापि सज्जनों की गति, वे महादेव पिशाचों के समान रहते हैं। मूर्ख मनुष्य ही उनके आचरणों को देखकर हँसते है। वे अज्ञानी, आत्मानन्दमग्न, महादेव का अभिप्राय नहीं समझते। वे कुत्ते आदि के भोजन, इस शरीर को ही, वस्त्र, माल्य, आभरण, अनुलेपन, आदि के द्वारा सजाते हैं और केवल इसीको आत्मा समझते हैं। ब्रह्मा

---

१८—यामाहुरात्मनोह्यर्धंश्रेयस्कामस्यमानिनि। यस्यास्वधुरमध्यस्यपुमाश्चरतिविज्वरः॥

१९—यामाश्रित्येंद्रियारातीन्दुर्जयानितराश्रमैः। वयजयेमहेलाभिर्दस्यून्दुर्गपतिर्यथा॥

२०—नवयप्रभवस्तात्वामनुकर्तुं गृहेश्वरि। अप्यायुषावाकात्स्न्येंनयेचान्येगुणगृध्नवः।

२१—अथापिकाममेततेप्रजात्यैकरवाण्यल। यथामांनातिवोचतिमुहूर्तंप्रतिपालय॥

२२—एषाघोरतमावेलाघोराणांघोरदर्शना। चरतियस्याभूतानिभूतेशानुचराणिह॥

२३—एतस्यासाध्विसध्यायाभगवान्भूतभावनः। परीतोभूतपर्षद्भिर्वृषेणाटतिभूतराट्॥

२४—श्मशानचक्रानिलधूलिधूम्रविकीर्णविद्योतजटाकलापः।

भस्मावगुंठामलरुक्मदेहोदेवस्त्रिभिःपश्यतिदेवरस्ते॥

२५—नयस्यलोकेस्वजनःपरोवानात्यादृतनोतकश्चिद्विगर्ह्यः।

वयंव्रतैर्यच्चरणापविद्धामाशास्महेऽजांवतभुक्तभोगाम्॥

२६—यस्यानवद्याचरितमनीषिणोगृणन्त्यविद्यापटलविभित्सवः।

निरस्तसाम्यातिशयोऽपियत्स्वयपिशाचचर्यामचरद्गतिःसतां॥

आदि देवता भी जिनकी बनायी मर्यादा का पालन करते है, जो इस जगत के कारण है और माया जिनके आधीन है, वे महादेव पिशाचों के समान रहते हैं। महान् पुरुषों का चरित अद्‌भुत होता है ॥ ९, २८ ॥

*मैत्रेय बोले*—पति के इस प्रकार कहने पर भी काम के द्वारा इन्द्रियों के क्षुभित हो जाने के कारण वृषली ( शूद्र स्त्री ) के समान निर्लज्ज होकर उसने मुनि का वस्त्र पकड़ लिया। निषिद्ध कर्म के लिए स्त्री का इतना आग्रह देखर उन्होंने भाग्य को नमस्कार किया और उसके साथ एकान्त मे बैठे। वे अनन्तर जल से आचमन करके प्राणायाम करके और मौन होकर शुद्ध सत्व-मूर्ति, ज्योतिर्मय, सनातन भगवान का ध्यान करते हुए जप करने लगे। भारतकुलश्रेष्ठ विदुर, दिति अपने इस निन्दित कर्म से लज्जित होकर वह ब्रह्मर्षि कश्यप के पास गयी और सिर झुका कर बोली ॥ २९, ३२ ॥

*दिति बोली*—ब्रह्मन्! भूतों के स्वामी मेरे इस गर्भ का नाश न करे। वे रुद्र भूतों के स्वामी हैं। मैंने उनका अपराध किया है। उन महान् रुद्र को मै नमस्कार करती हूँ, जो अलंघ्य, मनोरथ पूरा करनेवाले, कल्याण करनेवाले, वस्तुतः दण्डधारी न होने पर भी दुष्टों को दण्ड देनेवाले और प्रलयकाल मे क्रोधरूप धारण करनेवाले हैं। वे सती के पतिदेव बड़ी कृपा रखनेवाले मेरे बहनोई भगवान मुझ पर कृपा करें, क्योंकि स्त्रियों पर व्याध भी कृपा करते हैं ॥ ३३, ३५ ॥

---

२७—हसतियस्यानरितंदिदुर्भगाःस्वात्मन्रतस्याविदुषःसमीहितं ।
यैर्वस्त्रमाल्याभरणानुलेपनैःश्वभोजनस्वात्मतयोपलालितं ॥

२८—ब्रह्मादयोयत्कृतसेतुपालायत्कारणंविश्वमिदंचमाया ।
आज्ञाकरीतस्यपिशाचचर्याअहोविभूम्नश्चरितविडंबनं ॥

*मैत्रेयउवाच*—

२९—सैवंसंविदितेभर्त्रामन्मथोन्मथितेंद्रिया । जग्राहवासोब्रह्मर्षेर्वृषलीवगतत्रपा ॥

३०—सविदित्वाऽथभार्यायास्तंनिर्बंधंविकर्मणि । नत्वादिष्टायरहसितयाऽथोपविवेशह ॥

३१—अथोपस्पृश्यसलिलंप्राणानायम्यवाग्यतः । ध्यायन्जजापविरजंब्रह्मज्योतिःसनातनं ॥

३२—दितिस्तुव्रीडितातेनकर्मावद्येनभारत । उपसंगम्यविप्रर्षिमधोमुख्यभ्यभाषत ॥

*दितिरुवाच*—

३३—नमेगर्भमिमंब्रह्मन्भूतानामृषभोऽवधीत् । रुद्रःपतिर्हिभूतानांयस्याकरवमंहसं ॥

३४—नमोरुद्रायमहतेदेवायोग्रायमीढुषे । शिवायन्यस्तदंडायधृतदंडायमन्यवे ॥

३५—सनःप्रसीदतांभामोभगवानुर्वनुग्रहः । व्याधस्याप्यनुकम्प्यानांस्त्रीणांदेवःसतीपतिः ॥

*मैत्रेय बोले*—अपने पुत्र के लोक और परलोक में कल्याण के लिए सुख चाहने वाली और भय से काँपती हुई, अपनी पत्नी दिति से संध्या का कृत्य समाप्त कर कश्यप बोले ॥ ३६ ॥

*कश्यप बोले*—हे चण्डी, तुम्हारे मन के अशुद्ध होने के कारण संध्या काल के दोष के कारण, मेरी आज्ञा न मानने के कारण तथा देवताओं के अपमान के कारण, अभद्रे ! तुम्हारे गर्भ से दो अधम पुत्र उत्पन्न होंगे और तीनों लोकों तथा लोकपालों को बार-बार दुःख देंगे। ये निरपराधी दुखियों को मारेंगे—बल-पूर्वक स्त्रियों का हरण करेंगे, उन्हें दुःख देंगे। इससे महात्मा-गण उन पर क्रोध करेंगे, तब लोक-रक्षक विश्वेश्वर भगवान् अवतार लेकर इनका वध करेंगे। जिस प्रकार वज्रधारी इन्द्र पर्वतों का वध करते हैं ॥ ३७-४० ॥

*दिति बोली*—हे नाथ, मैं चाहती हूँ कि मेरे पुत्रों का वध सुदर्शनचक्र से शोभित भुजा वाले भगवान् के द्वारा हो, क्रुद्ध ब्राह्मण के द्वारा न हो। क्योंकि, ब्राह्मण के शाप से जले हुए पुरुष पर चाहे वह जिस-जिस योनि में जाय—नरक भी स्थान देने की कृपा नहीं करते, क्योंकि वह प्राणियों के लिए भयंकर हो जाता ॥ ४१-४२ ॥

*कश्यप बोले*—प्रिये ! इस अपराध के लिये तुम्हें दुःख और पश्चात्ताप है और शीघ्र ही तुम्हें योग्यायोग्य का विचार हुआ। भगवान का तुमने सम्मान किया, महादेव और मेरा आदर किया अतएव तुम्हारे पुत्र के पुत्रों में से एक सज्जनों के द्वारा आदरणीय होगा। जिसका शुद्ध यश भगवान के यश के समान गाया जायगा। जिस प्रकार मैला सुवर्ण ताप आदि के द्वारा शुद्ध किया जाता है, उसी प्रकार उस बालक के शील के समान अपना शील बनाने के लिए साधुगण

---

मैत्रेयउवाच—

३६—स्वसर्गस्याशिषंलोक्यामाशासानांप्रवेपतीं। निवृत्तसंध्यानियमोभार्यामाहप्रजापतिः ॥

कश्यपउवाच—

३७—अप्रायत्यादात्मनस्तेदोषान्मौहूर्तिकादुत। मन्निदेशातिचारेणदेवानांचातिहेलनात् ॥

३८—भविष्यतस्तवाभद्रावभद्रेजाठराधमौ। लोकान्सपालांस्त्रींश्चंडिमुहुराक्रंदयिष्यतः ॥

३९—प्राणिनांहन्यमानानांदीनानामकृतागसां। स्त्रीणांनिगृह्यमाणानांकोपितेषुमहात्मसु ॥

४०—तदाविश्वेश्वरःक्रुद्धोभगवाल्लोकभावनः। हनिष्यत्यवतीर्यासौयथाद्रीञ्छतपर्वधृक् ॥

दितिरुवाच—

४१—वधंभगवतासाक्षात्सुनाभोदारबाहुना। आशासेपुत्रयोर्मह्यं माक्रुद्धाद्ब्राह्मणाद्विभो ॥

४२—नब्रह्मदण्डदग्धस्यनभूतभयदस्यच। नारकाश्चानुगृह्णन्तियांयांयोनिमसौगतः ॥

कश्यपउवाच—

४३—कृतशोकानुतापेनसद्यःप्रत्यवमर्शनात्। भगवत्युरुमानाच्चभवेमय्यपिचादरात् ॥

वैराग्य आदि के द्वारा अपने को शुद्ध करेंगे। आत्म-साक्षी भगवान् जिसकी अनन्यदृष्टि से, भगवान ही सत्य हैं, इस बुद्धि से उस पर प्रसन्न होंगे। जिस भगवान की प्रसन्नता से भगवत् स्वरूप यह विश्व प्रसन्न होता है, वह महाविष्णुभक्त, महात्मा, महाप्रभावशाली बड़ों में भी बड़ा होगा। अपनी अनन्यभक्ति से शुद्ध हृदय मे विष्णु की स्थापना करके इस लोक का त्याग करेगा। वह विषय लोलुप नहीं होगा। शीलवान, गुणों का आकर, दूसरों की समृद्धि से प्रसन्न और दुःख मे दुखी होने वाला होगा। उसका कोई शत्रु नहीं होगा। वह जगत के शोक को दूर करेगा, जिस प्रकार चन्द्रमा ग्रीष्म के ताप को दूर करता है। तुम्हारा पौत्र, निर्मल कमल-नेत्र, भक्तों की इच्छा से अवतार धारण करनेवाले, लक्ष्मी-रूप स्त्री के भूषण, चमकीले कुण्डलों से शोभित मुखवाले भगवान का हृदय मे और प्रत्यक्ष दर्शन करेगा ॥ ४१-४९ ॥

मैत्रेय बोले—उनका पौत्र भगवद्भक्त होगा, यह सुनकर दिति बहुत प्रसन्न हुई और अपने पुत्रों का वध कृष्ण से होने की बात जानकर वह अत्यन्त उत्साहित हुई ॥ ५० ॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का चौदहवाँ अध्याय समाप्त

———:०:———

४४—पुत्रस्यैवचपुत्राणांभवितैकःसतांमतः । गास्यंतियद्यशःशुद्धंभगवद्यशसासमं ॥

४५—योगैर्हेमेवदुर्वर्णंभावयिष्यंतिसाधवः । निर्वैरादिभिरात्मानंयच्छीलमनुवर्तितुम् ॥

४६—यत्प्रसादादिदंविश्वंप्रसीदतियदात्मकं । सस्वदृग्भगवान्यस्यतोष्यतेऽनन्ययादृशा ॥

४७—सवैमहाभागवतोमहात्मामहानुभावोमहतांमहिष्ठः ।
प्रवृद्धभक्त्याह्यनुभाविताशयेनिवेश्यवैकुंठमिमविहास्यति ॥

४८—अलंपटःशीलधरोगुणाकरोहृष्टःपरर्द्ध्याव्यथितोदुःखितेषु ।
अभूतशत्रुर्जगतःशोकहर्तानैदाघिकंतापमिवोडुराजः ॥

४९—अंतर्बहिश्चामलमब्जनेत्रंस्वपूरुषेच्छाऽनुगृहीतरूपं ।
पौत्रस्तवश्रीललनाललामंद्रष्टास्फुरत्कुंडलमंडिताननं ॥

मैत्रेयउवाच—
५०—श्रुत्वाभागवतंपौत्रममोदतदितिर्भृशं । पुत्रयोश्चवधंकृष्णाद्विदित्वासीन्महामनाः ॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कंधेदितिकश्यपसंवादेचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

———❀———

# पन्द्रहवाँ अध्याय

*सनकादि ऋषियों के द्वारा जय-विजय को शाप*

*मैत्रेय बोले*—दूसरे तेजों को तिरस्कृत करनेवाले कश्यप ऋषि के उस तेज को सौ वर्षों तक दिति ने धारण किया, पर देवताओं की पीडा का स्मरण करके वह मनही-मन डरती रही! दिति के उस गर्भ से त्रिलोक का प्रकाश नष्ट हो गया। लोकपालों का तेज और प्रभाव जाता रहा। अतएव लोकपालों ने दिशाओं मे अन्धकार फैलने की बात ब्रह्मा को जनायी॥ १-२॥

*देवगण बोले*—विभो, जिसके भय से हमलोग अत्यन्त उद्विग्न हो गये हैं, उस अंधकार को आप जानते हैं, आप से कुछ छिपा नहीं रह सकता। क्योंकि आपकी स्मृति पर काल का भी प्रभाव नहीं पड़ता। हे जगत्कर्ता देव-देव! लोकपालों के शिरोमणि, आप स्थूल और सूक्ष्म समस्त प्राणियों के भाव जानने वाले हैं। विज्ञान आपका बल है, माया से यह ब्रह्मा का शरीर आपने धारण किया है, आपने रजोगुण धारण किया है। आपके कारण का पता किसी को नहीं है। जो अनन्यभाव से आपका ध्यान करते हैं। आप संसार को उत्पन्न करनेवाले हैं, कार्य कारणरूप यह संसार आप मे ओतप्रोत है, जिनका भक्ति-योग पूर्ण हो गया है, जिन्होंने श्वास, इन्द्रियों और मन को वश कर लिया है, जिन्हे आपकी कृपा प्राप्त हो गयी है, उनका पराजय कहीं से नहीं होता। जिस प्रकार गौ रस्सी से बाँध दी जाती है, उसी प्रकार जिसकी वेदरूपी वाणी के आधीन यह समस्त प्रजा है और वह प्रजा आपको बलि देती है, उस मुख्य प्राणरूप आपको हमलोग नमस्कार करते हैं। भूमन्, अन्धकार के फैलने से हमलोगों के कर्म लुप्त हो गये है। आप हमारा कल्याण करें। अपनी प्रचुर दयामयी दृष्टि से

---

मैत्रेयउवाच—

१—प्राजापत्यंतुतत्तेजःपरतेजोहनंदितिः। दधारवर्षाणिशतंशंकमानासुरार्दनात्॥
२—लोकेतेनहतालोकेलोकपालाहतौजसः। न्यवेदयन्विश्वसृजेध्वांतव्यतिकरंदिशां॥

देवाऊचुः—

३—तमएतद्विभोवेत्थसंविग्नायद्वयंभृशं। नह्यव्यक्तंभगवतःकालेनास्पृष्टवर्त्मनः॥
४—देवदेवजगद्धातर्लोकनाथशिखामणे। परेषामपरेषांत्वंभूतानामसिभाववित्॥
५—नमोविज्ञानवीर्यायमाययेदमुपेयुषे। गृहीतगुणभेदायनमस्तेव्यक्तयोनये॥
६—येत्वानन्येनभावेनभावयन्त्यात्मभावनं। आत्मनिप्रोतभुवनंपरंसदसदात्मकं॥
७—तेषांसुपक्वयोगानांजितश्वासेंद्रियात्मनां। लब्धयुष्मत्प्रसादानांनकुतश्चित्पराभवः॥
८—यस्यवाचाप्रजाःसर्वागावस्तंत्येवयन्त्रिता। हरंतिबलिमायत्तास्तस्मैमुख्यायतेनमः॥

हम दुखियों की ओर देखें। हे देव! यह दिति का गर्भ है। कश्यप ने यह तेज दिया है। यह सब दिशाओं में अन्धकार फैला रहा है और लकड़ी मे जिस तरह आग फैलती है, उसी तरह फैल रहा है ॥ ३-१० ॥

*मैत्रेय बोले*—हे महाबाहो, देवताओं के स्तुतिपात्र, भगवान् ब्रह्मा रुचिर वाणी के द्वारा देवताओं को प्रसन्न करते हुए बोले ॥ ११ ॥

*ब्रह्मा बोले*—आप लोगों के पहले सनकादिक मेरे मानसपुत्र हुए थे, लोक में अनुराग न होने के कारण वे आकाश-मार्ग से लोकों मे भ्रमण किया करते थे। एक बार निर्मल आत्मा भगवान के सब लोकों से श्रेष्ठ वैकुण्ठ लोक मे वे गये। वहाँ के सभी पुरुष विष्णु के स्वरूपवाले होते हैं और वे किसी निमित्त के विना ही विष्णु की आराधना करते हैं। वहाँ आदिपुरुष भगवान रहते हैं,वे शब्दगोचर हैं, केवल वेदान्त द्वारा उनका ज्ञान होता है। पर शुद्धि-सत्व-मूर्ति धारण करके धर्ममूर्ति वे अपने भक्तों की रक्षा करते हैं। वहाँ निःश्रेयस् नाम का वन है, जहाँ के वृक्ष समस्त मनोरथों को पूरा करनेवाले हैं। सब ऋतुओं में शोभा सम्पन्न और मूर्ति-धारी, मोक्ष-सुख के समान शोभित होते हैं। जिन वनों मे वैमानिकगण (विमान विचरण करनेवाले देवता) अपनी स्त्रियों के साथ लोक के दुखों को दूर करनेवाले भगवान के चरितों का गान करते हैं। जल में विकसित होनेवाली वसन्त की माधवी लता की गन्ध से यद्यपि उनकी बुद्धि उधर की ओर खिंच जाती है, तथापि उस गन्ध को लाने वाली वायु का तिरस्कार करके भगवान का यश गाते हैं। कबूतर, कोयल, सारस, चक्रवाक, दात्यूह, हंस, शुक, तित्तर,

---

९—सत्यविभत्स्वशभूमनन्तमगालुप्तकर्मणां। अदभ्रदययादृष्टयाआपन्नानर्हसीक्षितुं ॥

१०—एषदेवदितेर्गर्भओजःकाश्यपमर्पितं। दिशस्तिमिरयन्सर्वावर्धतेऽग्निरिवैधसि ॥

*मैत्रेयउवाच*—

११—सप्रहस्यमहाबाहोभगवान्शब्दगोचरः। प्रत्याचष्टात्मभूर्देवान्प्रीणन्रुचिरयागिरा ॥

*ब्रह्मोवाच*—

१२—मानसामेसुतायुष्मत्पूर्वजाःसनकादयः। चेरुर्विहायसालोकाँल्लोकेषुविगतस्पृहाः ॥

१३—तएकदाभगवतोवैकुंठस्यामलात्मनः। ययुर्वैकुंठनिलयंसर्वलोकनमस्कृतं ॥

१४—वसंतियत्रपुरुषाःसर्वेवैकुंठमूर्तयः। येऽनिमित्तनिमित्तेनधर्मेणाराधयन्हरिं ॥

१५—यत्रचाद्यःपुमानास्तेभगवान्शब्दगोचरः। सत्वंविष्टभ्यविरजंस्वानानोमृडयन्वृषः ॥

१६—यत्रनैःश्रेयसंनामवनंकामदुघैर्द्रुमैः। सर्वर्तुश्रीभिर्विभ्राजत्कैवल्यमिवमूर्तिमत् ॥

१७—वैमानिकाःसललनाश्चरितानियत्रगायंतिलोकशमलक्षपणानिभर्तुः।
अंतर्जलेऽनुविकसन्मधुमाधवीनांगंधेनखंडितधियोऽप्यनिलंक्षिपंतः ॥

मयूरों का कोलाहल बहुत शीघ्र ही शान्त हो जाता है, जब भँवरे भगवान की कथा के समान कुछ ऊँचे स्वर से गान करने लगते हैं। मन्दार, कुंद, कुरवक, कमल, चम्पक, करवीर, पुन्नाग, नागकेशर, बकुल, अम्बुज और परिजात, ये पुष्प जाति के वृक्ष-तुलसी की माला धारण करने वाले और तुलसी के गन्ध की प्रशंसा करने वाले भगवान को देखकर ये उसकी तपस्या की प्रशंसा करते हैं। भगवान के चरणों में केवल प्रणाम करने मात्र से प्राप्त होने वाले वैदुर्य और सुवर्ण के विमानों से वह वैकुण्ठ लोक भरा हुआ है, उन विमानों में बैठने वाले, मनुष्यों के चित्त को, जिनका मन भगवान में लगा हुआ है, मोटी कमर वाली स्मित से सुन्दर मुख वाली स्त्रियाँ परिहास आदि से विकृत नहीं कर सकतीं। जहाँ भगवान के भवन में मनोहर मूर्ति धारिणी लक्ष्मी लीला-कमल से झाड़ू देती दीख पड़ती हैं, जिनके चरणों से नूपूर की ध्वनि निकलती है, जिसका चाञ्चल्य दोष दूर हो गया है। भगवान के भवन की दीवार स्फटिक की बनी हुई है। उसमें सोना लगा हुआ है। इन्हीं लक्ष्मी को पाने के लिए दूसरे देवता अनेक प्रयत्न करते हैं। जिस वैकुंठ-लोक में निर्मल जलवाली वापियों के, विद्रुम के वने, तट पर अपनी सह-चरियों के साथ लक्ष्मी तुलसी-पत्रों से भगवान की पूजा करती हैं। उस समय उस वापी के जल में अपना प्रतिबिम्ब देखकर लक्ष्मी ने समझा कि भगवान ने मेरा चुम्बन किया है। जो पापों को दूर करनेवाले भगवान की कथाओं को छोड़कर सार-रहित बुद्धि को नष्ट करनेवाली अन्य विषयों की कथा सुनते हैं, वे इस वैकुण्ठ-लोक में नहीं आ सकते। हतभागी मनुष्यों द्वारा सुनी वे अन्य विषयों की कथाएँ, उनके पुण्य को नष्ट कर देती हैं और उन्हें असहाय नरक में पटक देती हैं। हमलोग जिस मनुष्य-योनि के पाने की प्रार्थना करते हैं, उस

१८—पारावतान्यभृतसारसचक्रवाकदात्यूहहंसशुकतित्तिरिबर्हिणांयः ।
कोलाहलोविरमतेऽचिरमात्रमुच्चैर्भृंगाधिपेहरिकथामिवगायमाने ॥

१९—मंदारकुंदकुरबोत्पलचंपकार्णपुन्नागनागबकुलांबुजपारिजाताः ।
गंधेऽर्चितेतुलसिकाभरणेनतस्यायस्मिंस्तपःसुमनसोबहुमानयंति ॥

२०—तत्संकुलंहरिपदानतिमात्रदृष्टैर्वैदूर्यमारकतहेममयैर्विमानैः ।
येषांबृहत्कटितटाःस्मितशोभिमुख्यःकृष्णात्मनांनरजआदधुरुत्स्मयाद्यैः ॥

२१—श्रीरूपिणीक्वणयतीचरणारविंदलीलाम्बुजेनहरिसद्मनिमुक्तदोषा ।
संलक्ष्यतेस्फटिककुड्यउपेतहेम्निसंमार्जतीवयदनुग्रहणेऽन्ययत्नः ॥

२२—वापीषुविद्रुमतटास्वमलामृताप्सुप्रेष्यान्वितानिजवनेतुलसीभिरीशं ।
अभ्यर्चतीस्वलकमुन्नसमीक्ष्यवक्त्रमुच्छेषितभगवतेत्यमतागयच्छ्रीः ॥

२३—यन्नव्रजन्त्यघभिदोरचनानुवादाच्छृण्वतियेऽन्यविषयाःकुकथामतिघ्नीः ।
यास्तुश्रुताहतभगैर्नृभिरात्तसारास्तांस्तान्क्षिपंत्यशरणेषुतमःसुहंत ॥

योनि को धर्म और तत्वज्ञान के साथ जिन लोगों ने पा लिया है और वे भगवान की आराधना नहीं करते,क्योंकि वे भगवान की विशाल माया से मोहित है। यह दुःख की बात है, देवताओं के स्वामी भगवान् की भक्ति से जिन्हे यमराज का भय दूर होगया है, वे उत्तमचरित्रवाले हमसे भी ऊपर के लोक मे जाते हैं, वे परस्पर भगवान के सुयश कहते हैं, जिसके अनुराग से व्याकुल होने के कारण उनकी आँखे आँसू से भर जाती है और शरीर पुलकित हो जाता है, उन्ही का चरित्र स्पृहणीय है। उस वैकुंठ लोक मे विश्व के गुरु निवास करते हैं, वह दिव्यलोक समस्त भुवनों से सुन्दर और श्रेष्ठ है। देवश्रेष्ठों के विचित्र विमानों की दीप्ति जहाँ-जहाँ फैलती है, योगमाया-बल से उस वैकुंठ मे जाकर वे मुनि बहुत प्रसन्न हुए। उस वैकुंड लोक मे छः खण्ड लांघ कर वे मुनि सातवे खण्ड मे गए। उन छः खण्डों में कोई भी स्थान उन्हें अच्छा न लगा। क्योंकि वे भगवान का दर्शन करना चाहते थे। सातवीं कक्षा मे जाने पर दो द्वारपालों ने उन मुनियों को देखा, दोनों की अवस्था समान थी। दोनों गदा लिये हुये थे। मूल्यवान् केयूर, कुडल और किरीट से उनका वेश सुन्दर मालूम होता था। मतवाले भौंरों से युक्त वनमाला उनके गले में लटक रही थी। जो माला श्यामवर्ण की चार बाहुओं के बीच मे लटक रही थी। और उनके मुँह से थोड़ा क्रोध प्रकट हो रहा था। भौं टेढ़ी हो गयी थी। नाक मे जोर-जोर से साँस निकल रही थी और आँखे लाल हो गयी थीं, इन दोनों द्वार-पालों के सामनेही उनसे बिना पूछे, सुन्दर वज्र के किवाड़ वाले छः खण्डों मे उसी प्रकार इस सातवें खण्ड में भी उन मुनियों ने प्रवेश किया। वे मुनि सर्वत्र विना रोक-टोक और निर्भय होकर विचरते थे, क्योंकि उनकी दृष्टि समान थी। उनका किसी से राग-द्वेष नहीं था। वे नंगे

---

२४—येऽभ्यर्थितामपिचनोनृगतिंप्रपन्नाज्ञानंचतत्त्वविषयंसहधर्मयत्र।
नाराधनंभगवतोवितरन्त्यमुष्यसंमोहिताविततयावतमायया ते ॥

२५—यच्चव्रजन्त्यनिमिषामृषभानुवृत्त्यादूरेयमाह्युपरिनःस्पृहणीयशीलाः।
भर्तुर्मिथःसुयशसःकथनानुरागवैक्लव्यबाष्पकलयापुलकीकृतांगाः ॥

२६—तद्विश्वगुर्वधिकृतभुवनैकवन्द्यंदिव्यंविचित्रविबुधाग्र्यविमानशोचिः।
आपुःपरांमुदमपूर्वमुपेत्ययोगमायाबलेनमुनयस्तदथोविकुंठ ॥

२७—तस्मिन्नतीत्यमुनयःषडसज्जमानाःकक्षाःसमानवयसावथसप्तमायां।
देवावचक्षतगृहीतगदौपरार्ध्यकेयूरकुंडलकिरीटविटंकवेषौ ॥

२८—मत्तद्विरेफवनमालिकयानिवीतौविन्यस्तयाऽसितचतुष्टयबाहुमध्ये।
वक्त्रंभ्रुवाकुटिलयास्फुटनिर्गमाभ्यांरक्तेक्षणेनचमनाग्रभसंदधानौ ॥

२९—द्वार्येतयोर्निविविशुर्मिषतोरपृष्ट्वापूर्वायथापुरटवज्रकपाटिकायाः।

थे, वृद्ध होने पर भी पाँच वर्ष के बालक के समान प्रतीत होते थे, पर ब्रह्मज्ञानी थे। भगवान के प्रतिकूल स्वभाववाले उन द्वारपालों ने मुनियों की हँसी की और बेत से मुनियों को रोका। यद्यपि वे मुनि रोकने योग्य न थे। विष्णु के द्वारपालों के द्वारा देवताओं के सामने, वे पूज्य मुनि रोके गये। मित्र विष्णु के दर्शन में रुकावट होने के कारण काम के अनुज, क्रोध से उन मुनियों की आँखे क्षुभित हो गयीं॥ १२,३१॥

*मुनि बोले*—तुम लोग कौन हो? भगवान की ऊँची सेवा के द्वारा इस वैकुंठ लोक में आकर निवास करनेवाले और भगवान के समान समदृष्टि रखनेवाले तुम लोगों का स्वभाव ऐसा विषम क्यों है? भगवान् प्रशान्त पुरुष है, उनका किसीसे विरोध नहीं है, फिर भी तुम लोगों के मन में किसीके प्रवेश करने की शका बनी है। अतएव तुम लोग कपटी हो। समस्त संसार को अपने उदर में रखनेवाले भगवान् से धीर पुरुष अपने को भिन्न नहीं समझते। जिस प्रकार घट का आकाश महाकाश से भिन्न नहीं समझा जाता। ऐसी दशा में देव-वेशधारी तुम लोगों ने भगवान् के उदर से हम लोगों को भिन्न समझकर तुमने भगवान् के विषय में द्वैतबुद्धि प्रकाशित की है और उनके भयभीत होने की शंका की है। पर तुम लोगों का यह काम ठीक नहीं है। अतएव भगवान् के भृत्य तुम दोनों के साथ इस अपराध के कारण, कैसा उचित व्यवहार करना चाहिए जिससे तुम्हारा कल्याण हो, इसका हम लोग विचार करते हैं। भेद-भाव रखने के कारण तुम लोग इस लोक से चले जाओ। उस पापी-लोक में जाओ, जहाँ काम, क्रोध और लोभ—ये मनुष्य के शत्रु रहते हों। उन मुनियों का यह भयंकर वचन सुनकर

---

सर्वत्रतेऽविषमयामुनयःस्वदृष्ट्याविशंचरत्यविहताविगताभिशंकाः ॥

३०—तान्वीक्ष्यवातरशनांश्चतुरःकुमारान्वृद्धान्दशार्धवयसोविदितात्मतत्त्वान् ।

वेत्रेणचास्खलयतावतदर्हणास्तौतेजोविहस्यभगवत्प्रतिकूलशीलौ ॥

३१—ताभ्यांमिषत्स्वनिमिषेषुनिषिद्ध्यमानाःस्वर्हत्तमाह्यपिहरेःप्रतिहारपाभ्याम् ।

ऊचुःसुहृत्तमदिदृक्षितभंगईषत्कामानुजेनसहसातउपप्लुताक्षाः ॥

*मुनयऊचुः*—

३२—कोवामिहैत्यभगवत्परिचर्ययोच्चैस्तद्धर्मिणांनिवसताविषमःस्वभावः ।

तस्मिन्प्रशांतपुरुषेगतविग्रहेवाकोवात्मवत्कुहकयोःपरिशंकनीयः ॥

३३—नह्यन्तरंभगवतीहसमस्तकुक्षावात्मानमात्मनिनभोनभसीवधीराः ।

पश्यंतियत्रयुवयोःसुरलिंगिनोःकिंव्युत्पादितंह्युदरभेदिभयंयतोऽस्य ॥

३४—तद्वाममुष्यपरमस्यविकुंठभर्तुःकर्तुंप्रकृष्टमिहधीमहिमन्दधीभ्याम् ।

लोकानितोव्रजतमंतरभावदृष्ट्यापापीयसस्त्रयइमेरिपवोऽस्ययत्र ॥

जिसका निवारण शस्त्र-समूहों से भी नहीं हो सकता है, यह जानकर विष्णु के अनुचर डरते-डरते मुनियों के चरण पकड़कर और अत्यंत कातर होकर गिर पड़े। अर्थात् साष्टांग प्रणाम इन लोगों ने किया। अपराधी हम लोगों को जो आपने दण्ड दिया है, वह उचित है, अतएव हमें स्वीकार है। उस दण्ड से ईश्वर की आज्ञा के तिरस्कार का अपराध दूर हो जायगा। पर आप लोगों के अनुताप के लेश से नीचे के लोकों में जानेवाले हमलोगों को भगवान की स्मृति रोकनेवाला मोह न हो। सज्जनों के मनोज्ञ-कमल-नाभ भगवान भी अपने भृत्यों के द्वारा महान् पुरुषों के अपमान की बात सुनकर, जहाँ वे मुनि रोके गये थे, वहाँ पहुँचे। परमहंस और महामुनि जिन चरणों को ढूंढते हैं, उन चरणों से चलकर स्वयं विष्णु वहाँ आए। आए हुए विष्णु को उन लोगों ने देखा। सेवकों ने उनके जाने के सामान छाता, जूता आदि शीघ्र ही उपस्थित कर दिया था। ये भगवान् समाधि के द्वारा भजने के योग्य हैं। हंस के समान श्वेत दोनों ओर डुलनेवाले चँवरों के सुख-स्पर्श वायु से, चंचल श्वेत-छत्र-रूप चन्द्रमा के चारों ओर टँके मोतियों की किरणों से जिनपर जल-बिन्दु टपक रहे थे, वे भगवान् वहाँ आए। वे भगवान् सब पर कृपा रखने के कारण सुमुख हैं, उनका स्थान स्पृहणीय है। प्रेमपूर्ण कटाक्ष से हृदय को सुखी करते हैं, श्याम और विशाल वक्षःस्थल पर लक्ष्मी शोभित हो रही है, वे स्वर्ग के शिरोमणि वैकुंठ-लोक को शोभित करते हैं। उनके पुष्ट कटितट में पीत-वस्त्र पर करधनी शोभित हो रही है। वनमाला पहने हुए हैं, जिसपर भौंरे गुंजार कर रहे हैं। सुंदर कलाई पर वलय (कंकण) पहने हुए हैं। गरुड़ के कन्धे पर एक हाथ रखे हुए हैं और दूसरे से कमल घुमा रहे हैं। विद्युत् को

---

३५—तेषामितीरितमुभाववधार्यघोरं तंब्रह्मदण्डमनिवारणमस्त्रपूगैः।

सद्योहरेरनुचरावुरुबिभ्यतस्तत्पादग्रहावपततामतिकातरेण॥

३६—भूयादघोनिभगवद्भिरकारिदंडोयोनौद्वयोस्तुरहेलनमप्यशेषम्।

मावोऽनुतापकलयाभगवत्स्मृतिघ्नोमोहोभवेदिहतुनौव्रजतोरधोऽधः॥

३७—एवंतदैवभगवानरविंदनाभःस्वानांविबुध्यसदतिक्रममार्यहृद्यः।

तस्मिन्ययौपरमहंसमहामुनीनामन्वेषणीयचरणौचलयन्सहश्रीः॥

३८—तंत्वागतंप्रतिहृतौपयिकंस्वपुम्भिस्तेऽचक्षताक्षविषयंस्वसमाधिभाग्यं।

हंसश्रियोर्व्यजनयोःशिववायुलोलच्छुभ्रातपत्रशशिकेसरशीकराम्बुम्॥

३९—कृत्स्नप्रसादसुमुखंस्पृहणीयधामस्नेहावलोककलयाहृदिसंस्पृशंतम्।

श्यामेपृथावुरसिशोभितयाश्रियास्वश्चूडामणिंसुभगयंतमिवात्मधिष्ण्यम्॥

४०—पीतांशुकेपृथुनितम्बिनिविस्फुरन्त्याकाञ्च्याऽलिभिर्विरुतयावनमालयाच।

वल्गुप्रकोष्ठवलयंविनतासुतांसेविन्यस्तहस्तमितरेणधुनानमब्जम्।

तिरस्कृत करनेवाले मकर-कुंडल भी उनके गण्डस्थल से शोभित हो रहे हैं। नाक ऊँची और मुँह सुन्दर है। वे मणियुक्त किरीट धारण किये हुए है, दोनों भुजाओं के बीच में बहुमूल्य हार है और गले मे कौस्तुभमणि है। सुन्दर स्वरूप देखकर मुनियों ने सोचा कि इस सौंदर्य मे लक्ष्मी का सौंदर्य-गर्व समाप्त हो गया, वह इसकी बराबरी का नहीं है। मेरे लिये शिव के लिए तथा आपके लिए जो भगवान् मूर्ति धारण करते हैं, उन्हें देख कर कौन प्रणाम न करेगा! कौन प्रसन्नता से तृप्त न हो जायगा। कमल-नेत्र भगवान के चरणारविंद के केशर और तुलसी की गंध से युक्त वायु ने नासिका के द्वारा भीतर जाकर परब्रह्म में लीन उन मुनियों के भी मन और शरीर को रोमांचित कर दिया। उन मुनियों का मनोरथ भगवान के नील कमल-तुल्य वदन, सुदर कुंद-तुल्य अधर का हास्य देखकर पूर्ण हो गया। पुनः पद्मराज (लाल मणि) के तुल्य नखों का आश्रय, उनके दोनों चरणों को बारबार देखकर वे मुनि ध्यान करने लगे। योग-मार्ग के द्वारा जो भगवान का स्वरूप जानना चाहते हैं उनके लिए जो रूप ध्यान का विषय है। तत्वदर्शियों के आदर के पात्र और नेत्रों को आनन्द देनेवाला है और वे मुनि, दूसरों को प्राप्त न होने वाले नित्य अणिमा आदि आठ ऐश्वर्यों से युक्त, मनुष्य-शरीर को प्रकट करनेवाले भगवान् की, इस प्रकार स्तुति करने लगे॥ ३२,४५॥

सनत्कुमार आदि बोले—भगवन्, आप सबके हृदयों में निवास करते हैं, पर दुरात्मा आपको जान नहीं सकते। वे आप आज हम लोगों की आँखों के आगे प्रकट हुए हैं, क्योंकि

---

४१—विद्युत्क्षिपन्मकरकुण्डलमण्डनार्हगण्डस्थलोन्नसमुखं मणिमत्किरीटम्।
दोर्दण्डखण्डविवरे हरता परार्ध्यहारेण कन्धरगतेन च कौस्तुभेन॥

४२—अत्रोपसृष्टमिति चोत्स्मितमिन्दिरायाः स्वानां धिया विरचितं बहुसौष्ठवाढ्यम्।
मह्यं भवस्य भवतां च भजन्तमङ्गं नेमुर्निरीक्ष्य नवितृप्तदृशो मुदा कैः॥

४३—तस्यारविन्दनयनस्य पदारविन्दकिञ्जल्कमिश्रतुलसीमकरन्दवायुः।
अन्तर्गतः स्वविवरेण चकार तेषां संक्षोभमक्षरजुषामपि चित्ततन्वोः॥

४४—ते वा अमुष्य वदनासितपद्मकोशमुद्वीक्ष्य सुन्दरतराधरकुन्दहासम्।
लब्धाशिषः पुनरवेक्ष्य तदीयमङ्घ्रिद्वन्द्वं नखारुणमणिश्रयणं निदध्युः॥

४५—पुंसां गतिं मृगयतामिह योगमार्गैर्ध्यानास्पदं बहुमतं नयनाभिरामम्।
पौंस्नं वपुर्दर्शयानमनन्यसिद्धैरौत्पत्तिकैः समगृणन्युतमष्टभोगैः॥

कुमारा ऊचुः—

४६—योऽन्तर्हितो हृदि गतोऽपि दुरात्मनां त्वं सोऽद्यैव नो नयनमूलमनन्त राद्धः।
यर्ह्येव कर्णविवरेण गुहां गतो नः पित्रानुवर्णितरहा भवदुद्भवेन॥

आपसे उत्पन्न—हमलोगों के पिता—ब्रह्मा ने जिस समय आपके रहस्यों का वर्णन किया, उसी समय से कान के द्वारा हृदय में जाकर आप वहाँ निवास करते हैं। वे ही अन्तरवासी आप आज प्रकट हुए हैं। हे भगवन्! हम लोग आपको जानते हैं, आपही परमतत्व आत्मा हैं, और आप ही शुद्ध सत्वमूर्ति के द्वारा इन भक्तों के हृदय में प्रतिक्षण अनुराग उत्पन्न करते हैं। आपकी कृपा से प्राप्त दृढ़ भक्ति के द्वारा मुनिगण निरभिमान और विगतराग होकर अपने हृदय में आपका ही दर्शन करते हैं। भगवन्! आपका यश कीर्तन करने योग्य और पवित्र है। जो आपकी कथा के रसिक हैं, उसमें अनुराग रखते हैं और तुम्हारे चरण-परायण हैं, उनको यदि मोक्ष-सुख भी मिलता हो तो वे उसकी ओर न देखें। फिर कालरूप आपकी टेढ़ी भौं ने जिसमें भय भर दिया है, उस स्वर्ग को वे क्यों चाहेंगे! अर्थात् विनाशी स्वर्ग तो आपके भक्तों के लिए कोई वस्तु नहीं। वे स्वर्ग-सुख भी नहीं चाहते। पापों के कारण भलेही हम लोगों का जन्म नरक में हो, तथापि हमारा चित्त आपके चरणों में लगा रहे। हमारी वाणी तुलसी के समान आपके चरणों में शोभित रहे, और हमारे कान आपके गुणों से भरे रहें। हे विशालकीर्ति, आपने जो यह रूप प्रकट किया है, इससे हमारी आँखे तृप्त हुई हैं। अभागियों के सामने आपका यह रूप प्रकट नहीं होता, जो आज प्रकट हुआ है। अतएव हम लोग आपको नमस्कार करते है ॥ ४६, ५० ॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का पन्द्रहवाँ अध्याय समाप्त

---

४७—तत्वांविदामभगवन्परमात्मतत्त्वसत्वेनसंप्रतिरतिंरचयतमेषां ।
यत्तेऽनुतापविदितैर्दृढभक्तियोगैरुद्ग्रन्थयोहृदिविदुर्मुनयोविरागाः ॥

४८—नात्यंतिकंविगणयंत्यपितेप्रसादंकिंत्वन्यदर्पितभयंभ्रुवउन्नयैस्ते ।
येऽगत्वदंघ्रिशरणाभवतःकथायाःकीर्तन्यतीर्थयशसःकुशलारसज्ञाः ॥

४९—कामभवःस्ववृजिनैर्निरयेषुनस्ताच्चेतोऽलिवद्यदिनुतेपदयोरमेत ।
वाचश्चनस्तुलसिवद्यदितेऽघ्रिशोभाःपूर्येततेगुणगणैर्यदिकर्णरंध्रः ॥

५०—प्रादुश्चकर्थयदिदंपुरुहूतरूपंतेनेशनिर्वृतिमवापुरलंदृशोनः ।
तस्माइदंभगवतेनमइद्विधेमयोनात्मनांदुरुदयोभगवान्प्रतीतः ॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कंधेपंचदशोध्यायः ॥ १५ ॥

—:—

# सोलहवाँ अध्याय

## सनकादिकों का अनुग्रह

ब्रह्मा बोले—इस प्रकार स्तुति करनेवाले मुनियों की वाणी की प्रशंसा करके, वैकुंठवासी भगवान् उनसे इस प्रकार बोले— ॥ १ ॥

भगवान बोले—ये दोनों जय और विजय मेरे पार्षद (सेवक) हैं। इन लोगों ने मेरी आज्ञा के बिना, अतएव मेरा तिरस्कार करके, आपलोगो का अपमान किया है, मुझमें भक्ति रखनेवाले आप लोगो ने इन्हे दण्ड दिया है। उसे मैं उसी रूप मे स्वीकार करता हूँ, क्योंकि वह दण्ड देवताओं के अपमान के कारण दिया गया है। ब्राह्मण हमारे परम देवता हैं, अतएव मैं आपलोगों को प्रसन्न करता हूँ। क्योंकि मेरे भृत्यों के द्वारा जो आपका अपमान किया गया है, उसे मैं अपनेही द्वारा किया समझता हूँ। भृत्य के अपराध करने पर मनुष्य उसके स्वामी का नाम लेते है, अर्थात् कहते है कि अमुक के भृत्य ने यह अपराध किया है। यह उसकी निन्दा है और इससे उसकी कीर्ति नष्ट होती है। जिस प्रकार श्वेत कुष्ठ के द्वारा त्वचा नष्ट हो जाती है। जिसके अमृतमय निर्मल यश सुनने से चाण्डाल पर्यन्त समस्त जगत पवित्र होजाता है; वैसा मैं वैकुठ का स्वामी कहा जाता हूँ; और मुझे आपलोगों ने पवित्र कीर्ति होने का यश दिया है। अतएव आपके प्रतिकूल चलनेवाली अपनी भुजाओं को भी मैं काट सकता हूँ। आप लोगों द्वारा सेवित होने के कारण हमारे चरण-कमल की रेणु पवित्र हो गयी है, सब प्रकार के मल दूर हो गये हैं। सदाचार प्राप्त किया है। मेरे प्रेम न रखने पर भी लक्ष्मी मेरा त्याग नहीं

---

ब्रह्मोवाच—

१—इतितद्गृणतातेषामुनीनांयोगधर्मिणां । प्रतिनंद्यजगादेदं विकुंठनिलयोविभुः ॥

श्रीभगवानुवाच—

२—एतौतौपार्षदौमह्यजयोविजयएवच । कदर्थीकृत्यमांयद्वोबह्वक्रातामतिक्रम ॥

३—यस्त्वेतयोर्धृतोदण्डोभवद्भिर्मामनुव्रतैः । सएवानुमतोस्माभिमुनयोदेवहेलनात् ॥

४—तद्वःप्रसादयाम्यद्यब्रह्मदैवपरहिमे । तद्धीत्यात्मकृतंमन्येयत्स्वपुम्भिरसत्कृताः ॥

५—यन्नामानिचगृह्णातिलोकोभृत्येकृतागसि । सोऽसाधुवादस्तत्कीर्तिंहन्तित्वचमिवामयः ॥

६—यस्यामृतामलयशःश्रवणावगाहःसद्यःपुनातिजगदाश्वपचाद्विकुंठः ।

सोऽहंभवद्भ्यउपलब्धसुतीर्थकीर्तिश्छिन्द्यांस्वबाहुमपिवःप्रतिकूलवृत्तिम् ॥

करतीं। जिस लक्ष्मी के प्रसन्नता पूर्वक आँख उठाकर अपनी ओर देखने के लिये ब्रह्मा आदि देवता व्रत धारण करते हैं, इन सब मेरी विभूतियों का कारण आपलोगों की सेवा ही है। यज्ञ में यजमान के द्वारा दी हवि को, जिससे घी टपक रहा हो, अपने अग्निमुख से खाता हुआ भी वैसा नहीं खाता, जैसा कि ब्राह्मण के मुख के द्वारा प्रत्येक ग्रास मे खाकर सन्तुष्ट होता हूँ। जिन ब्राह्मणों ने अपने कर्म फल मुझमें अर्पित कर दिये है, अतएव जो निष्काम हो गये है। अखण्डित और व्यापक योग-माया मेरी विभूति है, मेरा ऐश्वर्य है, मेरा चरण-जल, मस्तक पर चन्द्रमा धारण करनेवाले शिव को तथा अन्य लोकों को पवित्र करता है, ऐसा मैं जिन ब्राह्मणों के चरण-रज को अपने मस्तक पर धारण करता हूँ; वे ब्राह्मण यदि कुछ अपराध भी करें तो कौन नहीं सहेगा? ब्राह्मण, गौ तथा अशरण प्राणी मेरे रूप है, ये मुझसे भिन्न नहीं हैं। जो पाप से नष्ट ज्ञान वाले मनुष्य इनको मुझसे भिन्न समझते हैं, उनको यमराज के सर्प के समान क्रोधी गृध्ररूप दूत अपनी चोंच से खोदते हैं। कठोर भाषण करनेवाले ब्राह्मण को भी मेरे तुल्य समझकर सन्तुष्ट हृदय से उनकी पूजा करते है और प्रसन्न मुख होकर हँसते है, अनुराग युक्त वचनों से स्तुति करते हैं, पुत्र के समान समझते हैं, वे ही मुझे वश कर सकते है। अर्थात् ब्राह्मणों के क्रोध करने पर भी जो क्रोध नहीं करते, उन्हीं महापुरुषों पर मैं प्रसन्न होता हूँ। पर इन लोगों ने ऐसा नहीं किया। अतएव मेरा अभिप्राय न समझकर इन लोगों ने ऐसा नहीं किया। अतएव मेरा अभिप्राय न समझकर इन लोगों ने अपराध किया है। अतएव आपलोगों के प्रति किये अपराध का दण्ड भोग कर ये मेरे पास पुनः आवें। यह मैं इन लोगों पर कृपा करता हूँ और इन मेरे अनुचरों को मेरा यह वियोग थोडे ही समय रहे॥ १, १२॥

---

७—यत्सेवया चरणपद्मपवित्ररेणुं सद्यः क्षताखिलमलं प्रतिलब्धशीलं।
न श्रीर्विरक्तमपि मां विजहाति यस्याः प्रेक्षालवार्थ इतरे नियमान्वहन्ति॥

८—नाहं तथाऽद्मि यजमानहविर्विताने श्च्योतद्घृतप्लुतमदन्हुतभुङ्मुखेन।
यद्ब्राह्मणस्य मुखतश्चरतोऽनुघासं तुष्टस्य मय्यवहितैर्निजकर्मपाकैः॥

९—येषां बिभर्म्यहमखण्डविकुण्ठयोगमायाविभूतिरमलाङ्घ्रिरजः किरीटैः।
विप्रांस्तु को न विषहेत यदर्हणाम्भः सद्यः पुनाति सहचन्द्रललामलोकान्॥

१०—ये मे तनूर्द्विजवरान्दुहतीर्मदीया भूतान्यलब्धशरणानि च भेदबुद्ध्या।
द्रक्ष्यन्त्यघक्षतदृशो ह्यहिमन्यवस्तान्गृध्रा रुषा मम कुषन्त्यधिदण्डनेतुः॥

११—ये ब्राह्मणान्मयि धिया क्षिपतोऽर्चयन्तस्तुष्यद्धृदः स्मितसुधोक्षितपद्मवक्त्राः।
वाण्यानुरागकलयाऽऽत्मजवद्गृणन्तः संबोधयन्त्यहमिवाहमुपाहृतस्तैः॥

१२—तन्मे स्वभर्तुरवसायमलक्षमाणौ युष्मद्व्यतिक्रमगतिं प्रतिपद्य सद्यः।
भूयो ममान्तिकमितां तदनुग्रहो मे यत्कल्पतामचिरतो भृतयोर्विवासः॥

*ब्रह्मा बोले*—मंत्र तुल्य भगवान की मनोहरवाणी सुनकर कुपित उन मुनियों का मन भी प्रसन्न हो गया। भगवान की सुंदर, अल्पाक्षर, पर गंभीर अर्थ के कारण ठीक समझ में न आनेवाली अतिगम्भीर वाणी सुनकर वे भगवान का अभिप्राय समझ न सके। भगवान उनकी निंदा करते हैं या प्रशंसा—यह कुछ भी उनकी समझ में न आया। प्रसन्नता के कारण जिनको रोमांच हो गया है, वे मुनि हाथ जोड़कर योगमाया के द्वारा जिसका ऐश्वर्य प्रकाशित हुआ है, उन भगवान से बोले—भगवन्, आपका अभिप्राय हमलोग कुछ भी नहीं समझ सके, क्योंकि आप स्वामी है, पर हम लोगों से कहते हैं कि आप लोगों ने बड़ी कृपा की है। यह क्या बात है! ब्राह्मण आपके प्रिय हैं, अतएव ब्राह्मणों में प्रेम रखनेवाले आप उन्हें अपने परम देवता बतलाते है, पर ब्राह्मणों के तथा देवता के भी पूज्य देवताओं के आप आत्मा और पूज्य हैं। आपमें सनातनधर्म उत्पन्न हुआ है और शरीर धारण करके आप उसकी रक्षा करते हैं। आप धर्म के निर्विकार और गुप्त फल हैं, आपकी कृपा से सांसारिक वासना से निवृत्त होकर योगी मृत्यु को पार कर जाते है, ऐसे आप पर क्या कोई अनुग्रह कर सकता है। आप पर अनुग्रह करने की शक्ति ही किस में है। जिस लक्ष्मी के चरणों की धूल अर्थीपुरुष अपने सिर पर धारण करते हैं, वह लक्ष्मी भ्रमर के समान जिनके चरणों में रहने की कामना करती हैं। जिन चरणों पर सुकृतियों द्वारा तुलसी की नयी माला अर्पित होती है। पुण्यात्माओं के द्वारा सेवित उस लक्ष्मी का भी आप आदर नहीं करते, क्योंकि आपका प्रेम भक्तों ही पर रहता है। आप स्वयं भजन करने के योग्य हैं और परम शुद्ध हैं, आपने फिर ब्राह्मण के पैर में रास्ते की लगी धूल और श्रीवत्स-चिन्ह को क्यों धारण कर लिया है। हे त्रियुग ( तीनों युगों में अवतार धारण करने

---

ब्रह्मोवाच—

१३—अथतस्योशतींदेवीमृषिकुल्यांसरस्वतीं। नास्वाद्यमन्युदष्टानांतेषामात्माऽप्यतृप्यत ॥

१४—सतींव्यादायशृण्वतोलघ्वींगुर्वर्थगह्वराम्। विगाह्यागाधगंभीरांनविदुस्तच्चिकीर्षितं ॥

१५—तेयोगमाययारब्धपारमेष्ठ्यमहोदयम्।प्रोचुःप्राञ्जलयोविप्राःप्रहृष्टाःक्षुभितत्वचः ॥

ऋषयऊचुः—

१६—नवयंभगवन्विद्मस्तवदेवचिकीर्षितम्। कृतोमेऽनुग्रहश्चेतियदध्यक्षःप्रभाषसे ॥

१७—ब्रह्मण्यस्यपरंदैवंब्राह्मणाःकिलतेप्रभो। विप्राणांदेवदेवानांभगवानात्मदैवतम् ॥

१८—त्वत्तःसनातनोधर्मोरक्ष्यतेतनुभिस्तव। धर्मस्यपरमोगुह्योनिर्विकारोभवान्मतः ॥

१९—तरन्तिह्यञ्जसामृत्युंनिवृत्तायदनुग्रहात्। योगिनःसभवान्किंस्विदनुगृह्येतयत्परैः ॥

२०—यंवैविभूतिरुपयात्यनुवेलमन्यैरर्थार्थिभिःस्वशिरसाधृतपादरेणुः।

धन्यार्पिताङ्घ्रितुलसीनवदामधाम्नोलोकंमधुव्रतपतेरिवकामयाना ॥

वाले ) आप धर्म-स्वरूप भगवान है। तप, पवित्रता और दया इनके द्वारा ब्राह्मण और देवता की रक्षा के लिए, इस चराचर विश्व को अवतार लेकर धारण करते है। हमलोगों को वर देनेवाले अपने सत्वमय शरीर से उन तीनों चरणों का अर्थात् तप, पवित्रता और दया का नाश करनेवाले तमोगुण और रजोगुण को हटाते है। यह ब्राह्मणकुल आपके द्वारा ही रक्षित है, यदि आप इसकी रक्षा, आदर और सुन्दर वचनों द्वारा न करते तो यह श्रेष्ठ कल्याणकर आपकी मर्यादा नष्ट हो जाती, वेदमार्ग नष्ट हो जाता। क्योंकि बड़ों के आचरण के अनुसार ही और लोग भी आचरण करते हैं। आप सत्वस्वरूप है, अपने भक्तों का कल्याण करना चाहते हैं, आपने अपनी शक्ति से शत्रुओं का नाश कर दिया है, अतएव वेदमार्ग का नाश आपको अभीष्ट न था। संसार के स्वामी आप ब्राह्मणों के सामने नम्र होते है, यह आपका अपमान नहीं है, किन्तु एक प्रकार का विनोद है। भगवन्! यदि आप दोनों को कोई दूसरा दंड देना चाहे अथवा, इनकी जीविका का कोई प्रबन्ध करना चाहे, तो हमलोग उसको निष्कपट होकर स्वीकार करेगे। हमलोगों ने इन निरपराधों पर क्रोध करके इन्हे दण्ड दिया है, इसलिये यदि हमलोगों को कोई उचित दण्ड देना चाहे तो दीजिये॥ १३,२५॥

*श्री भगवान बोले*—ये शीघ्र ही राक्षस-योनि मे जन्म लेगे। बोध के कारण इनकी एकाग्रता मुझ मे सदा बनी रहेगी। जिससे इनका भक्ति-योग दृढ़ होगा। अतएव शीघ्रही ये

२१—यत्तांविविक्तचरितैरनुवर्तमानांनात्याद्रियत्परमभागवतप्रसगः।
सत्वंद्विजानुपथपुण्यरजःपुनीतःश्रीवत्सलक्ष्मकिमगाभगभाजनस्त्वं॥

२२—धर्मस्यतेभगवतस्त्रियुगत्रिभिःस्वैःपद्भिश्चराचरमिदद्विजदेवतार्थम्।
नूनभृततदभिघातिरजस्तमश्चसत्वेननोवरदयातनुवानिरस्य॥

२३—नत्वंद्विजोत्तमकुलयदिहात्मगोपंगोतावृपस्वर्हणेनससूनृतेन।
तर्ह्येवनङ्क्ष्यतिशिवस्तवदेवपथालोकोऽग्रहीष्यदृषभस्यहितत्प्रमाणम्॥

२४—तत्तेऽनभीष्टमिवसत्वनिधेर्विधित्सोःक्षेमंजनायनिजशक्तिभिरुद्धृतारेः।
नैतावताश्चधिपतेर्बतविश्वभर्तुस्तेजःक्षतत्ववनतस्यसतेविनोदः॥

२५—यवाऽनयोर्दममधीशभवान्विधत्तेवृत्तिनुवातदनुमन्महिनिर्व्यलीकम्।
अस्मासुवायउचितोध्रियतासदण्डोयेनागसौवयमयुंक्ष्महिकिल्बिषेण॥

*श्रीभगवानुवाच*—

२६—एतौसुरेतरगतिंप्रतिपद्यसद्यःसंरंभसम्भृतसमाध्यनुबद्धयोगौ।
भूयःसकाशमुपयास्यतआशुयोवःशापोमयैवनिमितस्तदवैतविप्राः॥

मेरे पास लौट आवेंगे। आप लोगों ने जो शाप दिया है, उसका निर्माण मैंने ही किया है, ऐसा आप लोग समझें॥ २६॥

ब्रह्मा बोले—नेत्रों को आनन्द देनेवाले भगवान् विष्णु को तथा स्वयंप्रकाशित उनके वैकुण्ठ-लोक को देखकर भगवान की परिक्रमा, प्रणाम करके और उनसे आज्ञा लेकर, वे मुनि लौट आये। वे वैकुण्ठ की शोभा तथा विष्णु के ऐश्वर्य के सम्बन्ध की बात-चीत करते जाते थे। अनन्तर भगवान् अपने भृत्य जय-विजय से बोले—तुम लोग जाओ। डरो मत! तुम्हारा कल्याण हो, मैं ब्रह्मतेज को हटा सकता हूँ, पर वैसा चाहता नहीं। मेरी भी ऐसी ही इच्छा है। यह पहले ही निश्चित हो चुका है, जिस समय लक्ष्मी ने क्रोध किया था। क्योंकि जब मैं योग-निद्रा मे था, उस समय लक्ष्मी को भीतर प्रवेश करने से तुम लोगों ने रोका था। मुझसे शत्रुता करके इस ब्राह्मण-तिरस्कार का दण्ड भोग कर थोड़े ही समय के बाद मेरे पास चले आओगे। अपने द्वारपालों को इस प्रकार आज्ञा देकर विमान की पंक्तियों से भूषित और सबसे अधिक शोभित होनेवाले अपने भवन मे गये। देव-श्रेष्ठ, वे जय विजय दुस्तर ब्रह्मशाप से श्रीरहित हो गये और उनका अहंकार नष्ट हो गया। हे पुत्रों, भगवान के लोक-वैकुण्ठ से जब वे दोनों गिरने लगे, तब विमान मे रहने वाले देवताओं मे हाहाकार होने लगा। उस समय वे ही दोनों भगवान के प्रधान सेवक, दिति के गर्भ मे कश्यप के द्वारा धृत उग्रतेज में आये हैं। उन्हीं दोनों असुरों के तेज से तुम लोगो का प्रभाव नष्ट हो गया है। क्योंकि उस समय भगवान की यही इच्छा है। वे वैसाही करना चाहते हैं। वे भगवान् संसार की स्थिति, प्रलय और उद्भव के हेतु हैं। वे आदिपुरुष हैं, योगेश्वर भी उनकी माया का पार नहीं पाते। त्रिगुणों

ब्रह्मोवाच—

२७—अथतेमुनयोदृष्ट्वानयनानंदभाजनं। वैकुंठंतदधिष्ठानंविकुंठंचस्वयंप्रभं॥

२८—भगवंतंपरिक्रम्यप्रणिपत्यानुमान्यच। प्रतिजग्मुःप्रमुदिताःशंसंतोवैष्णवींश्रियं॥

२९—भगवाननुगावाहयातंमाभैष्टमस्तुशं। ब्रह्मतेजःसमर्थोऽपिहंतुंनेच्छेमतंतुमे॥

३०—मयिसंरंभयोगेननिस्तीर्यब्रह्महेलनं। प्रत्येष्यतंनिकाशंमेकालेनाल्पीयसापुनः॥

३१—द्वास्थावादिश्यभगवान्विमानश्रेणिभूषणं। सर्वातिशययालक्ष्म्याजुष्टंस्वंधिष्ण्यमाविशत्॥

३२—तौतुगीर्वाणऋषभौदुस्तराद्धरिलोकतः। हतश्रियौब्रह्मशापादभूतांविगतस्मयौ॥

३३—तदाविकुंठधिषणात्तयोर्निपतमानयोः। हाहाकारोमहानासीद्विमानाग्र्येषुपुत्रकाः॥

३४—तावेवह्यधुनाप्राप्तौपार्षदप्रवरौहरेः। दितेर्जठरनिर्विष्टंकाश्यपंतेजउल्बणं॥

३५—तयोरसुरयोरद्यतेजसायमयोर्हिवः। आक्षिप्तंतेजएतर्हिभगवांस्तद्विधित्सति॥

के स्वामी भगवान सत्वगुण के उत्कर्ष के समय हमलोगों की रक्षा करेंगे। हमलोगों के विचार करने से इस विषय में क्या लाभ है ॥ २७, ३७ ॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का सोलहवाँ अध्याय समाप्त



# सत्रहवाँ अध्याय

*हिरण्याक्ष और हिरण्यकशिपु का जन्म और पराक्रम*

मैत्रेय बोले—ब्रह्मा के कारण बतलाने पर देवताओं का सन्देह जाता रहा। वे स्वर्ग के लिए लौट आये। दिति, पति से पुत्रों का भविष्य सुनकर मनही-मन डर रही थी। सौ वर्ष पूरे होने पर उसने दो पुत्र उत्पन्न किये। उनके जन्म के समय पृथ्वी, आकाश और अन्तरिक्ष में लोकों को भयभीत करनेवाले अनेक उत्पात हुए। पर्वतों के साथ पृथ्वी काँपने लगी, दिशाएँ जलने लगीं, उल्का और वज्र गिरने लगे, भयसूचित करनेवाले धूमकेतु उदित हुए, वायु प्रखर फुँफकार छोड़ती हुई चलने लगी, वृक्षों और पर्वतों को उखाड़ने लगी। वह वायु अपनी सेना

---

३६—विश्वस्यय:स्थितिलयोद्भवहेतुराद्योयोगेश्वरैरपिदुरत्ययशेगमाय: ।
क्षेमंविधास्यतिसनोभगवांस्त्र्यधीशस्तत्रास्मदीयविमृशेनकियानिहार्थ: ॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कंधेषोडशोऽध्याय: ॥ १६ ॥



*मैत्रेयउवाच—*

१—निशम्यात्मभुवागीतंकारणंशंकयोज्झिता: । तत:सर्वेन्यवर्ततत्रिदिवायदिवौकस: ॥

२—दितिस्तुभर्तुरादेशादपत्यपरिशंकिनी । पूर्णेवर्षशतेसाध्वीपुत्रौप्रसुषुवेयमौ ॥

३—उत्पातावहवस्तत्रनिपेतुर्जायमानयो: । दिविभुव्यंतरिक्षेचलोकस्योरुभयावहा: ॥

४—सहाचलाभुवश्चेलुर्दिश:सर्वा:प्रजज्वलु: । सोल्काश्चाशनय:पेतु:केतवश्चार्तिहेतव: ॥

के साथ आयी थी, धूलि उसकी ध्वजा थी, विजली वाले मेघों से नक्षत्रों का प्रकाश छिप गया, आकाश मे अन्धकार छा गया, कोई स्थान दिखाई नही पड़ने लगा। समुद्र मन-मरं के समान होकर चीत्कार करने लगा। उसकी लहरियाँ ऊँचे उठने लगीं, वह क्षुभित हो गया। कूप, वापी आदि क्षुभित हो गये, उनमे के कमल सूख गये। सूर्य और चन्द्रमा राहु के ग्रास हो गये और उनके चारों ओर मण्डल वन गया। विना वादल के मेघ गर्जने लगे, पर्वतों की गुहाओं से रथघोप के समान शब्द निकलने लगा। नगरों मे जलती आग मुँह से उगलती शृगाली, शृगाल उलूक के शब्द के साथ अमंगल ध्वनि करने लगे। ग्राम-सिंह अर्थात् कुक्कुर गला ऊपर करके रोने के समान अनेक प्रकार के शब्द करने लगे। हे विदुर, गधे कठोर खुरों से पृथ्वी को खोदते हुए, अपना शब्द करते हुए, दल के दल दौड़ने लगे। गदहों से डरकर पक्षी अपने घोसलों से रोते हुए आकाश मे उड़ गये। पशुशाला और वन मे पशुगण मल-मूत्र त्याग करने लगे। गौ के थन से खून निकलने लगा और वे भयभीत हो गयीं। मेघ पीव वरसाने लगे। देव मूर्तियाँ रोने लगीं। विना हवा के पेड़ गिरने लगे। बृहस्पति आदि पवित्र गृहों को दूसरे क्रूर ग्रह और नक्षत्र अतिक्रम करके आगे वढ़ गये और वक्रगति से अर्थात् लौटकर वे परस्पर युद्ध करने लगे। इसी प्रकार अन्य उत्पातों को देखकर ब्रह्मा के पुत्र सनक आदि को छोड़कर अन्य सव प्रजा जो इसका तत्व नहीं जानती थी, उसने समझा कि प्रलय होने वाला है। वे दोनों दैत्य शीघ्रही अपने पराक्रम का परिचय देने लगे। और पत्थर के समान शरीर से पर्वतों के समान वढ़ने लगे। उनके सुवर्ण किरीट की कलँगी आकाश को छूती थी। उनके शरीर से दिशाएँ रुक गयीं। उनकी भुजाएँ अंगद सी (हाथ का एक गहना) शोभित होती थीं। अपने चरणों से

५—ववौवायुःसुदुस्पर्शःफूत्कारानीरयन्मुहुः। उन्मूलयन्नगपतीन्वात्यानीकोरजोध्वजः॥
६—उद्धसत्तडिदम्भोदघटयानष्टभागणे। व्योम्निप्रविष्टतमसानस्मव्यादृश्यतेपद॥
७—चुक्रोशविमनावार्धिरुदूर्मिःक्षुभितोदरः। सोदपानाश्चसरितश्चुक्षुभुःशुष्कपंकजाः॥
८—मुहुःपरिधयोऽभूवन्सराह्वोःशशिसूर्ययोः। निर्घातारथनिर्ह्रादाविवरेभ्यःप्रजज्ञिरे॥
९—अन्तर्ग्रामेषुमुखतोवमन्त्यौवह्निमुल्वणा। सृगालोलूकटंकारैःप्रणेदुरशिवंशिवाः॥
१०—सगीतवद्रोदनवदुन्नमय्यशिरोधरा। व्यमुचन्विविधावाचोग्रामसिंहास्ततस्ततः॥
११—खराश्चकर्कशैःक्षत्तःखुरैर्घ्नंतोधरातल। खार्काररभसामत्ताःपर्यधावन्वरूथशः॥
१२—रुदतोरासभत्रस्तानीडादुदपतन्खगाः। घोषेऽरण्येचपशवःशकृन्मूत्रमकुर्वत॥
१३—गावोऽत्रसन्नसृग्दोहास्तोयदाःपूयवर्षिणः। व्यरुदन्देवलिंगानिद्रुमाःपेतुर्विनाऽनिल॥
१४—ग्रहान्पुण्यतमानन्येभगणाश्चापिदीपिताः। अतिचेरुर्वक्रगत्यायुयुधुश्चपरस्परं॥
१५—दृष्ट्वाऽन्याश्चमहोत्पातानतत्त्वविदःप्रजाः। ब्रह्मपुत्रानृतेभीतामेनिरेविश्वसंप्लव॥
१६—तावादिदैत्यौसहसाव्यज्यमानात्मपौरुषौ। ववृधातेऽश्मसारेण कायेनाद्रिपतीइव॥

प्रत्येक पद में वे पृथ्वी को कँपाते थे। उनकी कमर करधनी से शोभित थी। वे सूर्य से भी अधिक प्रकाशमान थे। उन दोनों में जो उनके शरीर से पहले उत्पन्न हुआ था अर्थात् जो गर्भ में पहले गया था, उसका नाम प्रजापति कश्यप ने हिरण्यकशिपु रखा और जिसको दिति ने पहले उत्पन्न किया, उसका नाम हिरण्याक्ष रखा। (तात्पर्य यह कि यमजों में जो पहले गर्भ में जाता है—वह पीछे निकलता है और जो पीछे जाता है, वह पहले निकलता है, अतएव पीछे उत्पन्न होने वाला ही बड़ा समझा जाना चाहिए।) उद्धत हिरण्यकशिपु ने अपनी भुजाओं से लोकपालों और लोकों को अपने वश में कर लिया। ब्रह्मा के वर से उसकी मृत्यु किसी से भी नहीं हो सकती थी। हिरण्याक्ष उसका छोटा भाई और प्रिय था। वह अपने बड़े भाई को सदा प्रसन्न रखता था। वह गदा लेकर युद्ध की इच्छा से स्वर्ग में गया और वहाँ युद्ध ढूँढ़ने लगा। उसको देखने से डरकर देवता छिप गये। जिस प्रकार साँप के डर से साँप छिपते हैं। उस हिरण्याक्ष का वेग असहनीय था। उसके पैरों के सुवर्ण-नूपुर से झनझन शब्द हो रहा था। कन्धे पर गदा रखे हुए था, गले में वैजयन्ती की माला पहने हुए था। शौर्य, वीर्य और वर के कारण उसे बड़ा अहंकार हो गया था। वह निरंकुश और निर्भय था। दैत्यराज हिरण्याक्ष ने अपने तेज से छिपे हुए क्लीव, इन्द्र आदि देवताओं को देखकर बार-बार गर्जन किया। वहाँ से निकल कर महाबली हिरण्याक्ष भीम गर्जन करनेवाले गंभीर समुद्र में क्रीड़ा करने के लिए घुसा। समुद्र में उसके घुसने पर वरुण के सैनिक जलचर हक्काबक्का हो गये और आघात के बिना ही

---

१७—दिविस्पृशौहेमकिरीटकोटिभिर्निरुद्धकाष्ठौस्फुरदङ्गदाभुजौ।
गांकम्पयन्तौचरणैःपदेपदेकट्यासुकाञ्च्याऽर्कमतीत्यतस्थतुः॥

१८—प्रजापतिर्नामतयोरकार्षीद्यःप्राक्स्वदेहाद्यमयोरजायत।
तंवैहिरण्यकशिपुंविदुःप्रजायतहिरण्याक्षमसूतसाग्रतः॥

१९—चक्रेहिरण्यकशिपुर्दोर्भ्यांब्रह्मवरेणच। वशेसपालाल्लोकांस्त्रीनकुतोमृत्युरुद्धतः॥

२०—हिरण्याक्षोऽनुजस्तस्यप्रियःप्रीतिकृदन्वहम्। गदापाणिर्दिवंयातोयुयुत्सुर्मृगयन्रणम्॥

२१—तंवीक्ष्यदुःसहजवंरणत्काञ्चननूपुरं। वैजयन्त्यास्रजाजुष्टमंसन्यस्तमहागदं॥

२२—मनोवीर्यवरोत्सिक्तमसृण्यमकुतोभयं। भीतानिलिल्यिरेदेवास्तार्क्ष्यत्रस्ताइवाहयः॥

२३—सवैतिरोहितान्दृष्ट्वामहसास्वेनदैत्यराट्। सेन्द्रान्देवगणान्क्षीबानपश्यन्व्यनदद्भृशं॥

२४—ततोनिवृत्तःक्रीडिष्यन्गम्भीरंभीमनिःस्वनं। विजगाहेमहासत्त्वोवार्धिंमत्तइवद्विपः॥

२५—तस्मिन्प्रविष्टेवरुणस्यसैनिकायादोगणाःसन्नधियःससाध्वसाः।
अहन्यमानाअपितस्यवर्चसाप्रधर्षितादूरतरंप्रदुद्रुवुः॥

२६—सवर्षपूगानुदधौमहाबलश्चरन्महोर्मीन्श्वसनेरितान्मुहुः।

उसके तेज से पराजित होकर बहुत दूर भाग गये। वह महाबली हिरण्याक्ष अनेक वर्षों तक समुद्र में वायु से उठायी बड़ी-बड़ी लहरियों को लोहे की गदा से तोड़ता हुआ वरुण की नगरी विभावरी में पहुँचा। वहाँ पाताल लोक के रक्षक जलचरों के स्वामी वरुण का उपहास करने के लिए झुककर बोला—महाराज! मुझसे युद्ध कीजिए। तुम लोकपाल हो, बड़े यशस्वी हो, वीरता का गर्व करनेवाले दुर्मदों का मद हरने वाले हो। समस्त दैत्य-दानवों को जीतकर तुमने राजसूय यज्ञ किया है। इस प्रकार अहंकारी मदोन्मत्त शत्रु के द्वारा उपहसित होकर भगवान वरुण ने क्रोध को बुद्धि से शान्त किया और कहा—भाई, हमारी युद्ध की इच्छा अब शान्त हो गयी है। रणविद्या के ज्ञाता तुमको युद्ध से प्रसन्न करे, वैसा पुरातन पुरुष भगवान् में अतिरिक्त दूसरे पुरुष को मैं नहीं देखता। हे असुरराज! आपके समान मनस्वी जिनकी स्तुति करते हैं, आप उनके पास जायँ। तुम्हारे समान दुष्टों को दण्ड देने के लिए तथा सज्जनों पर कृपा करने के लिए वे अवतार धारण करते हैं। उन वीर के पास जाने से तुम्हारा गर्व नष्ट हो जायगा और वीर-शय्या पर कुत्तों से घिरे हुए सो जाओगे ॥ १,३१ ॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का सत्रहवां अध्याय समाप्त

——:०:——

मौर्व्याऽभिजघ्नेगदयाविभावरीमासेदिवांस्तातपुरींप्रचेतसः ॥
२७—तत्रोपलभ्यासुरलोकपालकयादोगणानामृषभप्रचेतसं ।
स्मयन्प्रलब्धु प्रणिपत्यनीचवज्जगादमेदेह्यधिराजसंयुगं ॥
२८—त्वंलोकपालोऽधिपतिर्बृहच्छ्रवावीर्यापहोदुर्मदवीरमानिनां ।
विजित्यलोकेऽखिलदैत्यदानवान्यद्राजसूयेनपुरायजत्प्रभो ॥
२९—सएवमुत्सिक्तमदेनविद्विषादृढंप्रलब्धोभगवानपांपतिः ।
रोषंसमुत्थंशमयन्स्वयाधियाव्यवोचदङ्गोपशमंगतावयं ॥
३०—पश्यामिनान्यंपुरुषात्पुरातनाद्यःसंयुगेत्वांरणमार्गकोविद ।
आराधयिष्यत्यसुरर्षभेहितंमनस्विनोयंगृणतेभवादृशाः ॥
३१—तंवीरमारादभिपद्यविस्मयःशयिष्यसेवीरशयेश्वभिर्वृतः ।
यस्त्वद्विधानामसतांप्रशान्तयेरूपाणिधत्तेसदनुग्रहेच्छया ॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कंधेहिरण्याक्षदिग्विजयेसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

——:०:——

# अठारहवाँ अध्याय

*हिरण्याक्ष और वाराह का युद्ध*

*मैत्रेय बोले*—वरुण का यह कहना सुनकर मनस्वी और अहंकारी दैत्यराज ने उनकी बातों का तिरस्कार किया और नारद से भगवान का पता पूछ कर वह शीघ्र ही पाताल में गया। वहाँ उसने जयशील, धराधर, अपने दांत पर जल-निमग्न पृथ्वी का उद्धार करनेवाले भगवान को खड़ा देखा। जो उसकी कान्ति को अपनी अरुण आँखों की शोभा से हर रहे थे। दैत्यराज बोला—आश्चर्य है, पशु जल में घूम रहा है। वराह-मूर्ति भगवान से वह बोला—मूर्ख, आओ, पृथ्वी को छोड़ दो, क्योंकि ब्रह्मा ने यह पृथ्वी हम पातालवासियों को दी है। हे सुराधम, शूकर के स्वरूप वाले, मेरे सामने इस पृथ्वी को लेने से तुम्हारा कल्याण नहीं है। हमारे नाश के लिए ही क्या हमारे शत्रुओं ने तुम्हें पोसा है। क्योंकि तुम छिपकर जीतने वाले हो। अतएव कपट से असुरों को मारते हो। तुम्हारा जो कुछ बल है, वह योगमाया का बल है। यों तो तुम दुर्बल ही हो, अतएव हे मूर्ख! तुमको मारकर मैं अपने मित्रों का शोक दूर करूँगा। मेरे हाथ से छूटी गदा से मस्तक के चूरचूर हो जाने से जब तुम मर जाओगे, तो जो देवता और ऋषि तुम्हारी पूजा करते हैं, वे भी मूल के-रक्षक के, न रहने से, आपही-आप नष्ट हो जायँगे। शत्रु के वचन वाणों से भगवान को दुःख हुआ। पृथ्वी डर गयी। यह देखकर वे दुःख सहते हुए जल से बाहर निकले, जिस प्रकार मकरग्रस्त हाथी, हथिनी के साथ जल से बाहर निकलता है। जल से निकलते हुए

---

*मैत्रेय उवाच*—

१—तदेवमाकर्ण्य जलेशभाषितं महामनास्तद्विगणय्य दुर्मदः।
हरेर्विदित्वा गतिमंग नारदाद्रसातलं निर्विविशे त्वरान्वितः॥

२—ददर्श तत्राभिजितं धराधरं प्रोन्नीयमानावनिमग्रदंष्ट्रया।
मुष्णन्तमक्ष्णा स्वरुचोऽरुणश्रिया जहास चाहो वनगोचरो मृगः॥

३—आहैनमेह्यज्ञ महीं विमुञ्च नो रसौकसां विश्वसृजेयमर्पिता।
न स्वस्ति यास्यस्यनया ममेक्षतः सुराधमासादितसूकराकृते॥

४—त्वं नः सपत्नैरभवाय किं भृतो यो मायया हन्त्यसुरान्परोक्षजित्।
त्वां योगमायाबलमल्पपौरुषं संस्थाप्य मूढ प्रमृजे सुहृच्छुचः॥

५—त्वयि संस्थिते गदया शीर्णशीर्षण्यस्मद्भुजच्युतया ये च तुभ्यम्।
बलिं हरन्त्यृषयो ये च देवाः स्वयं सर्वे न भविष्यन्त्यमूलाः॥

६—स तुद्यमानोऽरिदुरुक्ततोमरैर्दंष्ट्राग्रगां गामुपलक्ष्य भीताम्। तोदं मृषन्निरगादम्बुमध्याद्ग्राहाहतः सकरेणुर्यथेभः॥

भगवान का पीछा उस सुवर्ण के समान चमकीले बाल वाले दैत्य ने किया। जिस प्रकार मगर हाथी का पीछा करता है। करालदंष्ट्र, वज्र के समान गर्जन करनेवाला, वह दैत्य बोला। निर्लज्ज असत्पुरुषों का कुछ भी अकर्तव्य नहीं है। वह दैत्य देख रहा था, ब्रह्मा स्तुति कर रहे थे, देवता पुष्प-वृष्टि कर रहे थे, इसी बीच वराह भगवान ने पृथ्वी को जल से निकाल कर जल पर रख दिया और उसमें धारण करने की अपनी शक्ति रख दी। वह दैत्य सुवर्ण का भूषण धारण किये हुए था। बड़ी गदा लिये हुए था, सुवर्ण-कवच पहने हुए था और निन्द्य वचनों से भगवान के मर्म को व्यथित कर रहा था और उनके पीछे लगा हुआ था। उससे हँसकर प्रचंड-मन्यु भगवान बोले ॥ ७-९ ॥

श्री भगवान बोले—सच है, हम जंगली पशु हैं, पर तुम्हारे समान ग्रामसिंहों ( कुत्तों ) को ढूँढते हैं। मूर्ख, तुम्हारे जैसे मृत्यु-पाश में बँधे प्राणी के शेखी-भरे वचनों पर वीर ध्यान नहीं देते। हम पातालवासियों की थाती—इस पृथ्वी को हर लाये हैं। हम निर्लज्ज हैं। तुम्हारी गदा के डर से हम भाग आये हैं। क्योंकि हम असमर्थ हैं, फिर भी तुम्हारे सामने खड़े हैं और खड़े ही रहेंगे। क्योंकि तुम्हारे समान वीर से शत्रुता करके जा भी कहाँ सकते हैं? तुम पैदल तथा रथों के यूथपति हो। अतएव शीघ्र बिना सोचे-विचारे हमारे पराभव के लिए प्रयत्न करो। हमें मारकर अपने मित्रों का शोक तुम दूर करो! जो अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण नहीं करता, वह असभ्य है ॥ १०-१२ ॥

---

७—तंनिःसरतसलिलादनुद्रुतोहिरण्यकेशोद्विरदंयथाझषः ।
करालदंष्ट्रोऽशनिनिःस्वनोऽब्रवीद्गतह्रियांकिंत्वसतांविगर्हितं ॥

८—सगामुदस्तात्सलिलस्यगोचरेविन्यस्यतस्यामदधात्स्वसत्वं ।
अभिष्टुतोविश्वसृजाप्रसूनैरापूर्यमाणोविबुधैःपश्यतोऽरेः ॥

९—परानुषक्तंतपनीयोपकल्पंमहागदंकांचनचित्रदंशं ।
मर्माण्यभीक्ष्णंप्रतुदंतंदुरुक्तैःप्रचण्डमन्युःप्रहसंस्तंबभाषे ॥

श्रीभगवानुवाच—

१०—सत्यंवयंभोवनगोचरामृगायुष्मद्विधान्मृगयेग्रामसिंहान् ।
नमृत्युपाशैःप्रतिमुक्तस्यवीराविकत्थनंतवगृह्णन्त्यभद्र ॥

११—एतेवयंन्यासहरारसौकसांगतह्रियोगदयाद्राविताःस्ते ।
तिष्ठामहेऽथापिकथंचिदाजौस्थेयंक्वयामोबलिनोत्पाद्यवैरम् ॥

१२—त्वंपद्रथानांकिलयूथपाधिपोघटस्वनोऽस्वस्तयआश्वनूहः ।
संस्थाप्यचास्मान्प्रमृजाश्रुस्वकानांयःस्वांप्रतिज्ञांनातिपिपर्त्यसभ्यः ॥

मैत्रेय बोले—भगवान के द्वारा क्रोध से इस प्रकार निन्दित और उपहसित होने पर उसने भयंकर क्रोध किया। जिस प्रकार सर्पराज खेलाने वाले पर क्रोध करता है। क्रोध से वह जोर से साँस लेने लगा, उसकी इन्द्रियाँ चंचल हो गयीं और भगवान को पाकर उसने गदा से उन्हें मारा। शत्रु के द्वारा छाती पर चलायी गदा को तिरछा होकर उन्होंने व्यर्थ कर दिया। जिस प्रकार योगी मृत्यु, भय को नष्ट कर देते हैं। पुनः गदा लेकर बारबार वह उसे घुमाने लगा। भगवान क्रोध करके उसकी ओर दौडे। उस समय क्रोध के कारण उन्होंने अपने ओंठ काट लिये। अनन्तर, वराह ने शत्रु की दाहिनी भौं पर गदा चलायी। रण-चतुर दैत्य ने उस गदा को नष्ट कर दिया। इस प्रकार विशाल गदाओं के द्वारा जीतने की इच्छा से हिरण्याक्ष और भगवान दोनों क्रोध करके परस्पर गदा प्रहार करने लगे। परस्पर स्पर्द्धा रखनेवाले उन दोनों के अंग तीक्ष्ण गदा से आहत हो गए। रुधिर की गंध से दोनों का क्रोध बढ गया। विजय की इच्छा से वे दोनों विचित्र तरह से चल रहे थे। इनका युद्ध पृथ्वी पर लड़ने वाले दो साँड़ों के युद्ध के समान प्रतीत हुआ। हे विदुर, यज्ञरूप माया से शूकर-रूप धारण करने वाले महात्मा भगवान और दैत्य हिरण्याक्ष—इनका युद्ध देखने के लिए, जो युद्ध पृथ्वी के लिए हो रहा था, ऋषियों के साथ ब्रह्मा आये। शूर, निर्भय, अस्त्रों को हटाने वाला जिसके अस्त्र नहीं हटाये जा सकते ऐसे दैत्य को देखकर सहस्रों मुनियों के नेता ब्रह्मा, आर्य शूकर-नारायण से बोले॥ २१॥

---

*मैत्रेयउवाच—*

१३—सोऽधिक्षिप्तोभगवताप्रलब्धश्चरुषाभृशं। आजहारोल्बणंक्रोधंक्रीड्यमानोऽहिराडिव॥

१४—सृजन्नमर्षितःश्वासान्मन्युप्रचलितेंद्रियः। आसाद्यतरसादैत्योगदयाऽभ्यहनद्धरिम्॥

१५—भगवांस्तुगदावेगंविसृष्टंरिपुणोरसि। अवंचयत्तिरश्चीनोयोगारूढइवांतकं॥

१६—पुनर्गदांस्वामादायभ्रामयंतमभीक्ष्णशः। अभ्यधावद्धरिःक्रुद्धःसंरम्भाद्दष्टदच्छदं॥

१७—ततश्चगदयारातिंदक्षिणस्यांभ्रुविप्रभुः। आजघ्नेसतुतांसौम्यगदयाकोविदोऽहनत्॥

१८—एवंगदाभ्यांगुर्वीभ्यांहर्यक्षोहरिरेवच। जिगीषयासुसंरब्धावन्योऽन्यमभिजघ्नतुः॥

१९—तयोःस्पृधोस्तिग्मगदाहतांगयोःक्षतास्रवघ्राणविवृद्धमन्य्वोः।
विचित्रमार्गांश्चरतोर्जिगीषयाव्यभादिलायामिवशुष्मिणोर्मृधः॥

२०—दैत्यस्ययज्ञावयवस्यमाययागृहीतवाराहतनोर्महात्मनः।
कौरव्यमह्यांद्विषतोर्विमर्दनंदिदृक्षुरागादृषिभिर्वृतःस्वराट्॥

२१—आसन्नशौंडीरमपेतसाध्वसंकृतप्रतीकारमहार्यविक्रमं।
विलक्ष्यदैत्यंभगवान्सहस्रणीर्जगादनारायणमादिसूकरं॥

ब्रह्मा बोले—हे देव, तुम्हारी शरण आये देवों, ब्राह्मणों गौओं तथा निरपराध प्राणियों का अपराध करने वाला, उनको भयभीत करने वाला और उनका अनिष्ट करने वाला, यह दैत्य है। हमारा वर पाकर और अपने को अजेय समझ कर लोकों में अपना प्रतिद्वन्द्वी ढूँढ़ने के लिए घूमता है। यह संसार का शत्रु है। भगवन्, यह मायावी अहंकारी, निरकुंश और दुर्जन है। देव, बालक जिस तरह साँप से खेलते हैं, उस तरह आप इससे न खेलें। यह भयंकर दैत्य अपना समय पाकर जब तक न बढ़े, तभी तक देवमाया के द्वारा इस पापी को, हे अच्युत, आप मारें। भगवन्, लोकों का विनाश करनेवाली, यह भयंकर संध्या आ रही है, सर्वात्मन्, देवताओं को विजय दीजिए। अभी यह अभिजित् नाम का बड़ा ही उत्तम योग आया है। अब अपने मित्रों के कल्याण के लिए इस अजेय राक्षस को शीघ्र ही मारिए। मृत्यु-रूप आपके पास यह स्वयं आया है। यह प्रसन्नता की बात है। पराक्रम करके इसे युद्ध में मारकर आप संसार का कल्याण करें ॥ २२,२८ ॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का अठारहवाँ अध्याय समाप्त

———

ब्रह्मोवाच—

२२—एषतेदेवदेवानामङ्घ्रिमूलमुपेयुषा। विप्राणांसौरभेयीणांभूतानामप्यनागसां।

२३—आगस्कृद्भयकृद्दुष्कृदस्मद्राद्धवरोऽसुरः। अन्वेषन्नप्रतिरथोलोकानटतिकण्टकः॥

२४—मैनमायाविनंदृप्तंनिरंकुशमसत्तमम्। आक्रीडबालवद्देवयथाशीविषमुत्थितं॥

२५—नयावदेषवर्धेतस्वांवेलांप्राप्यदारुणः। स्वांदेवमायामास्थायतावज्जह्यघमच्युत॥

२६—एषाघोरतमासंध्यालोकच्छम्बट्करीप्रभो। उपसर्पतिसर्वात्मन्सुराणांजयमावह॥

२७—अधुनैषोऽभिजिन्नामयोगोमौहूर्तिकोह्यगात्। शिवायनस्त्वंसुहृदामाशु निस्तरदुस्तरम्॥

२८—दिष्ट्यात्वांविहितमृत्युमयमासादितःस्वयम्। विक्रम्यैनमृधेहत्वालोकानाधेहिशर्मणि॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कन्धेहिरण्याक्षवधेअष्टादशोऽध्यायः॥ १८॥

# उन्नीसवाँ अध्याय

*हिरण्याक्ष-वध*

*मैत्रेय बोले*—ब्रह्मा के निष्कपट अमृतमय वचन सुनकर भगवान् हँसे और उनकी ओर प्रेमपूर्ण दृष्टि से देखर उन्होंने उसे स्वीकार किया। निर्भय होकर शत्रु उनके सामने घूम रहा था, उसकी ठुड्डी पर ब्रह्मा की नासिका से उत्पन्न भगवान ने कूद कर गदा मारी। भगवान् की गदा पर दैत्य ने अपनी गदा मारी, जिससे वह भगवान् के हाथ से छूट गयी और चक्कर खाकर पृथ्वी पर गिर पड़ी। यह बड़ी ही अद्भुत बात हुई। यद्यपि दैत्य को प्रहार करने का अवसर मिला था, तथापि अस्त्रहीन भगवान् पर, उनका क्रोध बढ़ाते हुए उसने प्रहार नहीं किया, इस प्रकार उसने युद्ध-धर्म का पालन किया। गदा के गिरने पर चारों ओर हाहाकार होने लगा, भगवान ने भी दैत्य के धर्म का, अस्त्रहीन, पर प्रहार न करने का सम्मान किया, उन्होंने भी प्रहार नहीं किया और अपने चक्र-सुदर्शन का उन्होंने स्मरण किया। अपने प्रधान पार्षद और दिति के अधम पुत्रों से लड़ने वाले भगवान् के हाथ मे आकर वह चक्र घूमने लगा। भगवान् का प्रभाव न जानने वाले आकाशचारी देवता आपस मे तरह-तरह की बातें करने लगे और बोले—भगवन्, इस दैत्य का वध कीजिए। उस दैत्य ने हाथ में चक्र लेकर अपने सामने खड़े कमल-लोचन भगवान को देखा। उनको देखते ही क्रोध से उसकी इन्द्रियाँ व्याकुल हो गयीं। और जोर-जोर से साँस लेता हुआ वह क्रोध से अपना ओंठ काटने लगा। भयंकर दंष्ट्रा उस दैत्य ने भगवान को देखा, मानों जला रहा हो। कूद कर उसने भगवान् को गदा मारी और कहा, ( तुम मारे गये ) वात-वेग से आती हुई गदा को शत्रु के सामने ही

---

*मैत्रेयउवाच*—

१—अवधार्यविरिंचस्यनिर्व्यलीकामृतवचः। प्रहस्यप्रेमगर्भेणतदपांगेनसोऽग्रहीत् ॥

२—ततःसपत्नंमुखतश्चरतमकुतोभयम्। जघानोत्पत्यगदयाहनावसुरमक्षजः ॥

३—साहतातेनगदयाविहताभगवत्करात्। विघूर्णिताऽपतद्रेजेतदद्भुतमिवाभवत् ॥

४—सतदालब्धतीर्थोपिनबबाधेनिरायुधम्। मानयन्समृधेधर्मंविष्वक्सेनप्रकोपयन् ॥

५—गदायामपविद्धायांहाहाकारेविनिर्गते। मानयामासतद्धर्मंसुनाभचास्मरद्विभु ॥

६—तंव्यग्रचक्रंदितिपुत्राधमेनस्वपार्षदमुख्येनविषज्जमानम्।
चित्रावाचोऽतद्विदांखेचराणांतत्रास्मासन्स्वस्तितेमुंजहीति ॥

७—सतंनिशाम्यात्तरथांगमग्रतोव्यवस्थितंपद्मपलाशलोचनम्।
विलोक्यचामर्षपरिप्लुतेंद्रियोरुषास्वदतच्छदमानशच्छ्वसन् ॥

यज्ञरूप भगवान् ने दाहिने पैर से मारा। अर्थात् उसकी गदा को पैर से मारकर हटा दिया और कहा, अस्त्र ले लो और युद्ध करो, क्योंकि तुम विजय पाना चाहते हो ! भगवान् के ऐसा कहने पर उसने पुनः उनपर प्रहार और वारबार गर्जन किया। गदा आती देखकर खड़े-खड़े भगवान् ने अनायास ही पकड़ लिया, जिस प्रकार गरुड़ साँपिन को पकड़ता है। इससे उस दैत्य का पराक्रम व्यर्थ हो गया, उसका गर्व नष्ट हो गया, अतएव उस महाशूर ने प्रभाव-हीन होने पर भी भगवान् की दी हुई गदा नहीं ली। उस दैत्य ने जलती आग के समान चंचल-हीन शाखवाला त्रिशूल, यज्ञरूप विष्णु को मारने के लिए उठाया, मानो ब्रह्मा को मारने के लिए यज्ञ किया जा रहा हो। महावीर उस दैत्य का वलपूर्वक चलाया हुआ उत्पन्न प्रकाशमान और आकाश तक प्रकाशित करने वाला वह त्रिशूल भगवान् ने अपने तीक्ष्ण चक्र से काट डाला। जिस प्रकार से इन्द्र ने गरुड़ की अपने से ही छोड़ी पाँख को वज्र से काटा था। अपने त्रिशूल को टुकड़े-टुकड़े देखकर उस दैत्य ने भगवान् की विशाल और सुन्दर छाती पर वड़े क्रोध से गर्जन करके कठोर घूसा मारा और पुनः वह छिप गया, विदुर, दैत्य के इस प्रकार मारने पर भी आदि सूकर भगवान् थोड़ा भी विचलित न हुए। मानों कोई हाथी फूल की माला से मारा गया हो। उस दैत्य ने योगमाया के स्वामी भगवान पर अनेक प्रकार की माया चलायी, छल-कपट किये, जिसको देखकर प्रजा भयभीत हुई और उसने समझा कि प्रलय-काल आ गया। प्रखर वायु चलने लगी, जिससे धूलि का अन्धकार छा गया। चारों ओर से पत्थर गिरने लगे। मानों ये गुलेल से फेके जाते हों। विजली और

---

८—करालदंष्ट्रं चक्षुर्भ्यांसचक्षाणोदहन्निव । अभिप्लुत्यस्वगदयाहतोऽसीत्याहनद्धरिम् ॥

९—पदासव्येनतांसाधोभगवान्यज्ञसूकरः । लीलयामिषतःशत्रोःप्राहरद्वातरंहसं ॥

१०—आहचायुधमाधत्स्वघटस्वत्वंजिगीषसि । इत्युक्तःसतदाभूयस्ताडयन्व्यनदद्भृश ॥

११—तांमआपततींवीक्ष्यभगवान्समवस्थितः । जग्राहलीलयाप्राप्तांगरुत्मानिवपन्नगीं ॥

१२—स्वपौरुषेप्रतिहतेहनमानोमहासुरः । नैच्छद्गदांदीयमानांहरिणाविगतप्रभः ॥

१३—जग्राहत्रिशिखंशूलंज्वलज्ज्वलनलोलुप । यज्ञायधृतरूपायविप्रायाभिचरन्यथा ॥

१४—तदोजसादैत्यमहाभटार्पितंचकासदंतःखउदीर्णदीधिति ।

चक्रेणचिच्छेदनिशातनेमिनाहरिर्यथातार्क्ष्यपतत्रमुज्झितं ॥

१५—वृक्णेस्वशूलेबहुधारिणाहरेःप्रत्येत्यविस्तीर्णमुरोविभूतिमत् ।

प्रवृद्धरोषःसकठोरमुष्टिनानदन्प्रहृत्यांतरधीयतासुरः ॥

१६—तेनेत्थमाहतःक्षत्तभंगवानादिसूकरः । नाकंपतमनाक्क्वापिस्रजाहतइवद्विपः ॥

१७—अथोरुधाऽसृजन्मायायोगमायेश्वरेहरौ । यांविलोक्यप्रजास्त्रस्तामेनिरेऽस्योपसंयमम् ॥

१८—प्रववुर्वायवश्चंडास्तमः पांसवमैरयन् । दिग्भ्योनिपेतुर्ग्रावाणःक्षेपणैःप्रहिताइव ॥

गर्जन करने वाले मेघ आकाश में भर गये। नक्षत्रों का प्रकाश जाता रहा। वे मेघ, पीब, केश, रुधिर, मल-मूत्र और हड्डियाँ वारवार वरसाने लगे। हे निष्पाप, पर्वत अनेक अस्त्र वरसाने लगे, ऐसा मालूम होने लगा और वाल विखेरे, हाथ मे शूल लिए नगी राक्षसियाँ घूमने लगीं। यक्ष, राक्षस, पैदल, घोड़े, रथ और हाथी पर वैठे हुए आततायी दैत्यों के कहे हुए 'मारो! काटो!' आदि तीक्ष्ण वचन सुनायी पड़ने लगे। तव यज्ञमूर्ति भगवान ने फैली हुई आसुरी मायाओं के नाश करने के लिए अपना प्रिय सुदर्शन नामक अस्त्र चलाया। उस समय अपने पति कश्यप की आज्ञा स्मरण करने से दिति का हृदय काँपने लगा और उसके स्तनों से रुधिर निकलने लगा। अपनी माया के नष्ट होने पर क्रोध दीप्त होकर वह विष्णु के पास आया और अपनी भुजाओं के वीच मे लेकर दवाने लगा। वज्र के समान कठोर घूसों से अपने पर प्रहार करने वाले उस राक्षस के कान की जड़ मे भगवान ने मारा, जिस प्रकार देवताओं के स्वामी इन्द्र ने वृत्र को मारा था। संसार को जीतनेवाले भगवान के द्वारा तिरस्कार-पूर्वक आहत उस राक्षस का शरीर घूमने लगा, आँखें उलट गयीं, बाहु, पैर वाल उखड़ गए। वायु के द्वारा उखड़े पर्वत के समान वह पृथ्वी पर गिर पड़ा। करालदंष्ट्रा मरने पर भी तेजयुक्त और जिसने अपने ओंठ, दाँतों से काटा है, ऐसा वह राक्षस पृथ्वी में पड़ा हुआ है। उसको इस रूप में देखकर वहाँ उपस्थित ब्रह्मा आदि देवता आपस मे बोले— ऐसी उत्तम मृत्यु कौन पा सकता है। योगी इस शरीर से मुक्ति पाने के लिए योग-समाधि के द्वारा एकान्त मे जिसका ध्यान करते है, उसका मुख देखता हुआ, यह अधम दैत्य, उसके पैरों

१९—द्यौर्नष्टभगणाऽभ्रौघैः सविद्युत्स्तनयित्नुभिः। वर्षद्भिः पूयकेशासृग्विण्मूत्रास्थीनि चासकृत् ॥

२०—गिरयः प्रत्यदृश्यन्त नानायुधमुचोऽनघ। दिग्वाससो यातुधान्यः शूलिन्यो मुक्तमूर्धजाः ॥

२१—बहुभिर्यक्षरक्षोभिः पत्त्यश्वरथकुञ्जरैः। आततायिभिरुत्सृष्टा हिंस्रा वाचोऽतिवैशसाः ॥

२२—प्रादुष्कृतानां मायानामासुरीणां विनाशयत्। सुदर्शनास्त्रं भगवान्प्रायुङ्क्त दयितं त्रिपात् ॥

२३—तदा दितेः समभवत्सहसा हृदि वेपथुः। स्मरन्त्या भर्तुरादेशं स्तनाच्चासृक्प्रसुस्रुवे ॥

२४—विनष्टासु स्वमायासु भूयश्चाव्रज्य केशवम्। रुषोपगूहमानोऽमुं ददृशेऽवस्थितं बहिः ॥

२५—तं मुष्टिभिर्विनिघ्नन्तं वज्रसारैरधोक्षजः। करेण कर्णमूलेऽहन्यथा त्वाष्ट्रं मरुत्पतिः ॥

२६—स आहतो विश्वजिता ह्यवज्ञया परिभ्रमद्गात्र उदस्तलोचनः।
विशीर्णबाह्वङ्घ्रिशिरोरुहोऽपतद्यथा नगेन्द्रो लुलितो नभस्वता ॥

२७—क्षितौ शयानं तमकुण्ठवर्चसं करालदंष्ट्रं परिदष्टदच्छदम्।
अजादयो वीक्ष्य शशंसुरागता अहो इमं को नु लभेत संस्थितिम् ॥

२८—यं योगिनो योगसमाधिना रहो ध्यायन्ति लिङ्गादसतो मुमुक्षया।
तस्यैष दैत्यापसदः पदाहतो मुखं प्रपश्यंस्तनुमुत्ससर्ज ह ॥

से चोट खाकर शरीर छोड़ रहा है। ये दोनों भगवान् के पार्षद हैं, जो शाप से नीच-योनि में आये हैं, पुनः थोड़े ही दिनों मे ये अपने स्थान को—विष्णु-लोक को पावेंगे ॥ २८,२९ ॥

*देवगण बोले*—भगवन्, आप समस्त यज्ञों के मूल हैं, संसार की स्थिति के लिए आपने सत्वमयी मूर्ति धारण की है। आपने संसार को पीड़ा देनेवाले उस राक्षस का वध किया, यह प्रसन्नता की बात है ! भगवन् ! आपकी भक्ति के कारण हम लोग सुखी हुए हैं ॥ ३० ॥

*मैत्रेय बोले*—इस प्रकार असह्य पराक्रमी हिरण्याक्ष का वध करके आदिवराह भगवान ब्रह्मा आदि से स्तुत होकर अपने लोक को गये, जिस लोक में सदा उत्सव होता रहता है। हे मित्र ! महापराक्रमी हिरण्याक्ष दैत्य का वध, युद्ध में भगवान् ने खिलवाड़ के समान किया, यह वराहावतार भगवान् का चरित्र मैंने आपसे कहा ॥ ३१,३२ ॥

*सूत बोले*—शौनक, मैत्रेय की कही, भगवान् की कथा सुनकर परमविष्णुभक्त विदुर बड़े प्रसन्न हुये। पवित्र चरित्र यशस्वी अन्य सज्जनों का चरित्र सुनने से भी आनन्द होता है, फिर श्रीवत्स-लक्ष्यांक भगवान् की कथा सुनने से आनन्द होगा, इसमें क्या आश्चर्य है। हाथी को मगर ने पकड़ा था, वह भगवान् के चरणों का ध्यान करने लगा, उसकी हथिनियाँ रो रही थीं, भगवान ने शीघ्रही उस हाथी का उद्धार किया। अपने भक्त पशुओं का भी संकट से भगवान् उद्धार करते है। निष्कपट और अनन्यशरण जो भगवान् को ही एक मात्र रक्षक समझते हैं। पुरुष उनकी सुख से आराधना कर सकते हैं, उनकी आराधना से भगवान्

---

२९—एतौतौपार्षदावस्यशापाद्यातावसद्गति । पुनःकतिपयैःस्थानंप्रपत्स्येतेहजन्मभिः ॥

देवाऊचुः—

३०—नमोनमस्तेऽखिलयज्ञतंतवेस्थितौगृहीतामलसत्वमूर्तये ।

दिष्ट्याहतोऽयंजगतामरुंतुदस्त्वत्पादभक्त्यावयमीशनिर्वृताः ॥

मैत्रेयउवाच—

३१—एवंहिरण्याक्षमसह्यविक्रमंससादयित्वाहरिरादिसूकरः ।

जगामलोकंस्वमखंडितोत्सवंसमीडितःपुष्करविष्टरादिभिः ॥

३२—मयायथाऽनूक्तमवादितेहरेःकृतावतारस्यसुमित्रचेष्टितं ।

यथाहिरण्याक्षउदारविक्रमोमहामृधेक्रीडनवन्निराकृतः ॥

सूतउवाच—

३३—इतिकौषारवाख्यातामाश्रुत्यभगवत्कथां । क्षत्तानंदंपरंलेभेमहाभागवतोद्विज ॥

३४—अन्येषांपुण्यश्लोकानामुद्दामयशसांसतां । उपश्रुत्यभवेन्मोदःश्रीवत्सांकस्यकिंपुनः ॥

३५—योगजेंद्रंझषग्रस्तंध्यायंतंचरणाम्बुजं । क्रोशंतीनांकरेणूनांकृच्छ्रतोमोचयद्द्रुतं ॥

शीघ्रही प्रसन्न होते है। फिर कौन कृतज्ञ उनकी सेवा नहीं करेगा, भगवान् की आराधना तो दुर्जनों के लिए कठिन है, वे उनको प्रसन्न नहीं कर सकते। कारण-वश शूकररूप धारण करने वाले भगवान् के, हिरण्याक्ष के वध मे, अद्भुत पराक्रम का वर्णन जो सुनेंगे, जो इसका गान करेंगे, इसका अनुमोदन करेंगे, वे ब्राह्मण-वध के पाप से भी शीघ्र ही मुक्त हो जायँगे। भगवान् का यह चरित्र बड़ाही पवित्र है, धन, यश और आयु देने वाला है। इंद्रियों और प्राणों की रक्षा करने वाला है, युद्ध मे पराक्रम बढ़ानेवाला है। इस चरित्र को सुननेवाले नारायण को पाते हैं, नारायण के लोक मे जाते हैं॥ ३३, ३८॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का उन्नीसवाँ अध्याय समाप्त



# बीसवाँ अध्याय

## सृष्टि

शौनक बोले—सूत, पृथ्वी पर स्थान पाकर स्वायम्भुव मनु ने, नया जन्म लेने वाले प्राणियों के निकलने का, जो पहले ईश्वर में लीन थे, कौनसा मार्ग बनाया, किस उपाय से उन्होंने उनकी सृष्टि की। विदुर भगवान् के बड़े भक्त थे, वे कृष्ण के अभिन्न मित्र थे। उन्होंने

---

३६—तत्सुखाराध्यमृजुभिरनन्यशरणैर्नृभिः। कृतज्ञःकोनसेवेतदुराराध्यमसाधुभिः॥

३७—योवैहिरण्याक्षवधंमहाद्भुतंविक्रीडितंकारणसूकरात्मनः।
शृणोतिगायत्यनुमोदतेऽञ्जसाविमुच्यतेब्रह्मवधादपिद्विजाः॥

३८—एतन्महापुण्यमलंपवित्रंधन्यंयशस्यंपदमायुराशिषाम्।
प्राणेंद्रियाणांयुधिशौर्यवर्धननारायणोऽन्तेगतिरङ्गशृण्वताम्॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कंधेएकोनविंशोऽध्यायः॥ १९॥

——:०*०:——

शौनकउवाच—

१—महींप्रतिष्ठामध्यस्यसौतेस्वायम्भुवोमनुः। कान्यन्वतिष्ठद्द्वाराणिमार्गायावरजन्मनां॥

कृष्ण से द्वेष रखनेवाले अपने बड़े और उनके पुत्रों का त्याग कर दिया था। वे महत्व में व्यास देव के बराबर हैं, इन्हीं व्यासदेव के पुत्र भी हैं। वे कृष्ण के एकान्तभक्त हैं और कृष्ण के भक्तों का अनुसरण करनेवाले हैं। तीर्थ भ्रमण करने से पवित्र होकर उन विदुर ने कुशावर्त में वर्तमान तत्वज्ञानी मैत्रेय से और क्या पूछा? उन दोनों के संवाद में अवश्य ही भगवान् की निर्मल कथा हुई होगी, जो गङ्गा के जल के समान भगवान के चरणाश्रय से पापों को दूर करने वाली है। भगवान् का विशाल चरित कीर्तन करने के योग्य है, अतएव आप उनके चरित का कीर्तन कीजिए। भगवान् का लीलामृत पीने से कौन रसज्ञ तृप्त हो सकता है। नैमिषारण्य में रहनेवाले ऋषियों ने इस प्रकार रोमहर्षण के पुत्र, उग्रश्रवा सूत से पूछा, भगवान् के चरणों में मन लगाकर उन्होंने ऋषियों से कहा—सुनिए! ॥ १,७ ॥

*सूत बोले*—अपनी माया से वराह-रूप धरकर भगवान् ने पाताल से पृथ्वी का उद्धार किया और अनायास हिरण्याक्ष का वध किया, यह उनकी लीला सुनकर विदुर को बड़ा हर्ष हुआ और वे मुनि से इसप्रकार बोले ॥ ८ ॥

*विदुर बोले*—प्रजापतियों के पति ब्रह्मा ने पहले प्रजापतियों की सृष्टि करने के पश्चात् क्या किया? ब्रह्मन्, अव्यक्तमार्गवित् ( भगवान के रहस्य जाननेवाले ) वह आप मुझसे कहें। मरीचि आदि ऋषि तथा स्वायम्भुव मनु ने ब्रह्मा की आज्ञा से इस संसार की रचना किसप्रकार की? स्त्री के साथ होकर अथवा स्वयं, विना स्त्री की सहायता के स्वतंत्र रहकर, उन्होंने इस संसार की सृष्टि की या उनसब ने मिलकर सृष्टि की ॥ ९-११ ॥

---

२—त्यक्तामहाभागवतःकृष्णस्यैकान्तिकःसुहृत्। यस्तत्याजाग्रजंकृष्णेसापत्यमघवानिति ॥

३—द्वैपायनादनवरोमहित्वेतस्यदेहजः। सर्वात्मनाश्रितःकृष्णंतत्पराश्चाप्यनुव्रतः ॥

४—किमन्वपृच्छन्मैत्रेयंविरजास्तीर्थसेवया। उपगम्यकुशावर्त्तआसीनंतत्त्ववित्तमं ॥

५—तयोःसंवदतोःसूतप्रवृत्ताह्यमलाःकथाः। आपोगाङ्गाइवाघघ्नीर्हरेःपादाम्बुजाश्रयाः ॥

६—तानःकीर्तयभद्रं तेकीर्तन्योदारकर्मणः। रसज्ञःकोऽनुतृप्येतहरिलीलाऽमृतंपिबन् ॥

७—एवमुग्रश्रवाःपृष्टऋषिभिर्नैमिषायनैः। भगवत्यर्पिताध्यात्मस्तानाहश्रूयतामिति ॥

सूतउवाच—

८—हरेर्धृतक्रोडतनोःस्वमाययानिशम्यगोरुद्धरणंरसातलात्।

लीलांहिरण्याक्षमवज्ञयाहतंसंजातहर्षोमुनिमाहभारतः ॥

विदुरउवाच—

९—प्रजापतिपतिःसृष्ट्वाप्रजासर्गेप्रजापतीन्। किमारभतमेब्रह्मन्प्रब्रूह्यव्यक्तमार्गवित् ॥

१०—येमरीच्यादयोविप्रायस्तुस्वायंभुवोमनुः। तेवैब्रह्मणआदेशात्कथमेतदभावयन् ॥

११—सद्वितीयाःकिमसृजन्स्वतन्त्राउतकर्मसु। आहोस्वित्संहताःसर्वइदंस्मसमकल्पयन् ॥

*मैत्रेय बोले*—दुर्विज्ञेय दैव ( जीवों के अदृष्ट ) प्रकृति-सहित पुरुष और काल के द्वारा भगवान में क्षोभ होने के कारण तीन गुण उत्पन्न हुए, जिनसे महत्तत्व की उत्पत्ति हुई। इसमें रजोगुण की प्रधानता है। अदृष्ट की प्रेरणा से, इस महत्तत्व से सात्विक, राजसिक और तामसिक तीन प्रकार का अहकार उत्पन्न हुआ। इस अहंकार से पंचतन्मात्रा, पंचमहाभूत, पंचज्ञानेन्द्रिय, पंच कर्मेन्द्रिय और इनके पाँच-पाँच देवता उत्पन्न हुए। वे अलग-अलग अकेला रहकर सृष्टि नहीं कर सकते थे। अतएव अदृष्ट की प्रेरणा से उन सब लोगों ने मिलकर एक सुवर्ण के समान प्रकाशमान अण्ड की सृष्टि की। वह निर्जीव अण्ड समुद्र जल मे पड़ा था, उसमे प्रवेश करके भगवान ने हजार वर्ष से अधिक निवास किया। उस भगवान के हजारों सूर्यों के समान प्रकाशमान नाभि-कमल से ब्रह्मा स्वयं उत्पन्न हुए, जिस नाभि-कमल मे समस्त जीव-समूह का निवास है, सलिलशायी भगवान् ने ब्रह्मा मे भी प्रवेश किया। उन्हे निर्माण करने की शक्ति दी। जिससे पहले के समान; नाम-रूप आदि के साथ लोकों का निर्माण किया। ब्रह्मा ने अज्ञान से अविद्या को उत्पन्न किया जिस अविद्या के तामिस्र अन्धतामिस्र, तम, मोह, और महातम ये पाँच भेद हैं। ब्रह्मा ने अपने उस तामसिक शरीर का त्याग कर दिया; क्योंकि वह उन्हे रुचिकर नहीं था। ब्रह्मा के उस शरीर से भूख, प्यास, रात्रि उत्पन्न हुई, जिसको यक्ष और राक्षसों ने ले लिया। वे यक्ष राक्षस भूखे होकर ब्रह्मा को खाने के लिए दौड़े। वे भूख-प्यास से व्याकुल थे। अतएव वे बोले, 'उसको न छोड़ो, खा जाओ' ब्रह्मा ने व्याकुल होकर उन लोगों से कहा—'मुझे मत खाओ। मेरी रक्षा करो' यक्ष और राक्षस नाम से प्रसिद्ध होकर तुम लोग हमारी प्रजा बनोगे। ( संस्कृत मे भोजन करने और रक्षा करने के लिए जक्षत, और रक्षत का प्रयोग किया गया है, जक्षत से और रक्षत से यक्ष-राक्षस, ये नाम बतलाये गये है। ) प्रभा से

---

*मैत्रेयउवाच—*

१२—दैवेनदुर्वितर्क्येणपरेणानिमिषेणच । जातक्षोभाद्भगवतोमहानासीद्गुणत्रयात् ॥

१३—रजःप्रधानान्महतस्त्रिलिंगोदैवचोदितात् । जातःससर्जभूतादिर्वियदादीनिपञ्चशः ॥

१४—तानिचैकैकशःस्रष्टुमसमर्थानिभौतिक । संहत्यदैवयोगेनहैममण्डमवासृजन् ॥

१५—सोऽशयिष्टाब्धिसलिलेआण्डकोशोनिरात्मकः । साग्रंवैवर्षसाहस्रमन्ववात्सीत्तमीश्वरः ॥

१६—तस्यनाभेरभूत्पद्मंसहस्रार्कोरुदीधिति । सर्वजीवनिकायौकोयत्रस्वयमभूत्स्वराट् ॥

१७—सोऽनुविष्टोभगवतायःशेतेसलिलाशये । लोकसंस्थांयथापूर्वंनिर्ममेसंस्थयास्वया ॥

१८—ससर्जच्छाययाविद्यांपञ्चपर्वाणमग्रतः । तामिस्रमन्धतामिस्रंतमोमोहोमहातमः ॥

१९—विससर्जात्मनःकायंनाभिनन्दंस्तमोमयम् । जगृहुर्यक्षरक्षांसिरात्रिंक्षुत्तृट्समुद्भवाम् ॥

२०—क्षुत्तृड्भ्यामुपसृष्टास्तेतंजग्धुमभिदुद्रुवुः । मारक्षतैनंजक्षध्वमित्यूचुःक्षुत्तृडर्दिताः ॥

प्रकाशमान ब्रह्मा ने प्रधानतः देवों की सृष्टि की और उस प्रभा का त्याग कर दिया, जिससे दिन उत्पन्न हुआ। उस प्रभा को देवगण क्रीड़ा करने के लिए ले गये। ब्रह्मा ने अपनी जाँघ से दैत्यों की सृष्टि की, जो स्त्री-लोलुप हुए। वे सब मैथुन के लिए ब्रह्मा के पास आये। उनकी काम-चेष्टा देखकर हँसने लगे। निर्लज्ज उन असुरों ने ब्रह्मा का पीछा किया, इस पर ब्रह्मा ने क्रोध किया। इसपर भी जब वे न हटे तो वे डरकर वहाँ से भाग गये। वे भाग कर वर देने वाले दुखियों के कष्ट दूर करनेवाले भगवान के पास गये, जो भगवान भक्तों को इच्छानुरूप दर्शन देकर उन पर कृपा प्रकट करते हैं—वहाँ जाकर बोले—भगवन्! आप मेरी रक्षा कीजिए। आपकी आज्ञा से ही मैंने प्रजाओं की सृष्टि की है। ये पापी मुझसे बुरा कर्म करने के लिए मेरा पीछा कर रहे हैं। आप ही एक हैं, जो दुखियों का दुःख दूरकर सकते है और आपही एक हैं, जो उनको दण्ड दे सकते हैं। क्योंकि वे आपके चरणों के आश्रित नहीं है, आपके भक्त नहीं है। दूसरे के हृदय का यथार्थ अभिप्राय जानने वाले भगवान ने ब्रह्मा का यह दुःख समझा और वे उनसे बोले—इस अपराधी-शरीर का त्याग कर दो। ब्रह्मा ने शरीर-त्याग किया। उनका छोड़ा हुआ शरीर सायंकाल की संध्या हुई। उसके चरण-कमल के नूपुर शब्द कर रहे थे, आँखे मद से अलसायी हुई थीं। करधनी कमर मे लटकी हुई थी, जिससे वहाँ के वस्त्र की शोभा बढ़ रही थी। परस्पर सटे और ऊँचे उसके स्तन थे। ऊँची नाक और सुन्दर दाँत थे, मधुरहास और सुन्दर अवलोकन था। लज्जा से वह अपने को छिपा रही थी, काले और सघन उसके बाल थे। ऐसी संध्या को उन असुरों ने स्त्री समझा और वे उस पर मोहित हो गये। अहो, कैसा इसका धैर्य है, रूप है, नयी उमर है, उसपर अनुराग रखनेवाले हमलोगों की ओर निष्काम के समान आ रही है। इस प्रकार स्त्री-रूप मे वर्तमान संध्या के सम्बन्ध मे वे मूर्ख असुर अनेक

---

२१—देवस्तानाहसंविग्नोमामांजक्षतरक्षत। अहोमेयक्षरक्षांसिप्रजायूयंबभूविथ ॥

२२—देवताःप्रभयायायादीव्यन्प्रमुखतोऽसृजत्। तेअहार्षुर्देवयंतोविसृष्टांतांप्रभामहः ॥

२३—देवोऽदेवांन्जघनतःसृजतिस्मातिलोलुपान्। तएनंलोलुपतयामैथुनायाभिपेदिरे ॥

२४—ततोहसन्सभगवानसुरैर्निरपत्रपैः। अन्वीयमानस्तरसाक्रुद्धोभीतःपराऽपतत् ॥

२५—सउपव्रज्यवरदंप्रपन्नार्तिहरंहरिम्। अनुग्रहायभक्तानामनुरूपात्मदर्शनम् ॥

२६—पाहिमांपरमात्मंस्तेप्रेषणेनासृजंप्रजाः। ताइमायभितुं पापाउपाक्रामतिमांप्रभो ॥

२७—त्वमेकःकिललोकानांक्लिष्टानांक्लेशनाशनः। त्वमेकःक्लेशदस्तेषामनासन्नपदातव ॥

२८—सोऽवधार्यास्यकार्पण्यंविविक्ताध्यात्मदर्शनः। विमुंचात्मतनुं घोरामित्युक्तोविमुमोचह ॥

२९—तांक्वणच्चरणांभोजामदविह्वललोचनां। कांचीकलापविलसद्दुकूलच्छन्नरोधसं ॥

३०—अन्योन्याश्लेषयोत्तुंगनिरंतरपयोधरा। सुनासांसुद्विजांस्निग्धहासलीलावलोकना ॥

प्रकार का तर्क करने लगे और उसका सत्कार करके प्रेमपूर्वक उन लोगों ने उससे पूछा—रम्भोरु, तुम कौन हो, किसकी हो ? तुम्हारे यहाँ आने का क्या मतलब है ? तुम्हारा रूप एक धन है, वह वेचने योग्य है। उसके द्वारा हम अभागियों को क्यों दुःख दे रही हो ? अर्थात् तुम्हारे रूप-धन के न मिलने से हम दुखी हैं। चाहे तुम जो कोई होओ, चाहे जिस कुल में तुम्हारा जन्म हुआ हो, तुम्हारा दर्शन हमलोगों को मिला, यह बड़ी अच्छी बात हुई। तुम्हे देखनेवाले हमलोगों का मन तुम्हारे इन गेंद के खेल से मथित हो रहा है। हे सुन्दरी, तुम्हारे चरण-कमल एक जगह स्थिर नहीं होते, तुम गिरते हुए गेंद को बार-बार हाथ से मार रही हो। स्तन-भार के कारण तुम्हारी पतली कमर दुःख पा रही है। तुम्हारी निर्मल दृष्टि शान्त है और वाल सुन्दर है। इस प्रकार मूर्ख राक्षसों ने स्त्री के समान मालूम पड़ने वाली और उनको लुब्ध करने वाली सायंकाल की सन्ध्या को स्त्री समझ कर पकड़ा और गम्भीर अभिप्राय से हँसकर स्वयं अपने को शोभनेवाली कान्ति से भगवान ब्रह्मा ने गन्धर्व और अप्सराओं की सृष्टि की। अनन्तर ब्रह्मा ने कान्तिमय, प्रकाशमान और प्रिय अपना यह शरीर भी छोड़ दिया। विश्वावसु आदि ने उस शरीर को प्रेमपूर्वक ले लिया। अपने आलस्य से भगवान ने भूत और पिशाचों की सृष्टि की। जो खुले केश, और नगे रहते थे। उनको देखकर ब्रह्मा ने आँखे बन्द कर ली। इस शरीर को भी ब्रह्मा ने छोड़ दिया, जिसका नाम 'जृम्भण' था। इससे मनुष्यों मे नींद और इन्द्रिय की शिथिलता देखी जाती है। इस इन्द्रिय-शिथिलता के द्वारा भूतगण जो आक्रमण करते हैं, वह उन्माद कहा जाता है। अनन्तर भगवान् ब्रह्मा ने अपने को बली समझकर, साध्य गण ( इस नाम की एक देव-योनि ) और पितरों को अपने अदृश्य के द्वारा उत्पन्न किया। उन

---

३१—गृह्णतीव्रीडयात्माननीलालकवरूथिनी । उपलभ्यासुराधर्मसर्वेसमुमुहुःस्त्रिय ॥

३२—अहोरूपमहोधैर्यमहोअस्यानववयः । मध्येकामयमानानामकामेवविसर्पति ॥

३३—वितर्कयंतोबहुधातासन्ध्याप्रमदाकृतिं । अभिसम्भाव्यविश्रंभात्पर्यपृच्छन्कुमेधसः ॥

३४—कासिकस्यासिरम्भोरुकोवाऽर्थस्तेऽत्रभामिनि । रूपद्रविणपण्येनदुर्भगान्नोविबाधसे ॥

३५—यावाकाचित्त्वमबलेदिष्ट्यासंदर्शनंतव । उत्सुनोषीक्षमाणानांकन्दुकक्रीडयामनः ॥

३६—नैकत्रतेजयतिशालिनिपादपद्मं घ्नन्त्यामुहुःकरतलेनपतत्पतङ्गम् ।
मध्यंविषीदतिबृहत्स्तनभारभीतंशान्तेवदृष्टिरमलासुशिखासमूहः ॥

३७—इतिसायंतनींसन्ध्यामसुराःप्रमदायतीम् । प्रलोभयन्तींजगृहुर्मत्वामूढधियःस्त्रियं ॥

३८—प्रहस्यभावगम्भीरंजिघ्रत्यात्मानमात्मना । कान्त्याससर्जभगवान्गन्धर्वाप्सरसांगणान् ॥

३९—विससर्जतनुं तांवैज्योत्स्नांकान्तिमतींप्रियां । तएवचाददुःप्रीत्याविश्वावसुपुरोगमाः ॥

४०—सृष्ट्वाभूतपिशाचांश्चभगवानात्मतन्द्रिणा । दिग्वाससोमुक्तकेशान्वीक्ष्यचामीलयद्दृशौ ॥

साध्यों और पितरों ने अपने उत्पादक उस अदृश्य शरीर को ले लिया। उस अदृश्य शरीर को धारण करने के कारण देवता और पितरों को कर्मीपुरुष श्राद्ध और यज्ञ मे हव्य-कव्य देते हैं। सिद्धों और विद्याधरों की सृष्टि ब्रह्मा ने स्वयं अन्तर्द्धान रहकर किया और यह अन्तर्द्धान नाम की शक्ति ब्रह्मा ने उन लोगों को दे दी। पुनः प्रभु ने अपने प्रतिविम्ब से किन्नरों और किम्पुरुषों को उत्पन्न किया। आत्मतुल्य अपने प्रतिबिम्ब को देखकर ब्रह्मा स्वयं बहुत प्रसन्न हुए। जिस प्रतिबिम्ब के द्वारा उन्होंने किन्नरों और किम्पुरुषों की सृष्टि की थी। ब्रह्मा ने अपना यह प्रति-बिम्ब रूप भी छोड दिया और किन्नरों तथा किम्पुरुषों ने इसे ले लिया। अतएव वे स्त्री-पुरुष का जोड़ा साथ रहकर ब्रह्मा के पराक्रमों का वर्णन करते है। अनन्तर ब्रह्मा अत्यन्त चिन्तित होने के कारण अपना लम्बा चौड़ा शरीर फैला कर सो गये। इससे सृष्टि की वृद्धि रुक गयी; इससे क्रोध कर उन्होंने इस शरीर का भी त्याग कर दिया। हे विदुर, यह शरीर बलहीन था, इसलिए 'अहि' उत्पन्न हुए। जो पैर समेट कर और रेंग कर चलने लगे, वे सर्प हुए और अत्यन्त तेजवान होने के कारण नाग कहलाये। इनका शरीर लम्बा और फण वाला मस्तक होता है, ये सभी क्रूर होते हैं। ब्रह्मा ने जब अपने को सब प्रकार से कृतकृत्य समझ लिया, तब उन्होंने लोकों के रक्षक मनुओं की सृष्टि मन से की। ब्रह्मा ने अपना वह पुरुष शरीर छोड़ा और मनुओं को दिया। यह देखकर ब्रह्मा ने जिनकी सृष्टि पहले की थी, वे मनुओं को देखकर ब्रह्मा की प्रशंसा करने लगे। ब्रह्मन्, यह आपने बडा ही पुण्य का काम किया है, क्योंकि इस मनु-सृष्टि में, यज्ञ क्रियाएँ होंगी और हम लोग साथ यज्ञ का भाग खा सकेंगे। तपस्या, विद्या योग,

---

४१—जगृहुस्तद्विसृष्टांतां जृम्भणाख्यांतनुं प्रभोः। निद्रामिंद्रियविक्लेदोययाभूतेषुदृश्यते॥
येनोच्छिष्टान्धर्षयतितमुन्मादंप्रचक्षते॥

४२—ऊर्जस्वंतंमन्यमानआत्मानंभगवानजः। साध्यान्गणान्पितृगणान्परोक्षेणासृजत्प्रभुः।

४३—तमात्मसर्गंतत्कायंपितरःप्रतिपेदिरे। साध्येभ्यश्चपितृभ्यश्चकवयोयद्वितन्वते॥

४४—सिद्धान्विद्याधरांश्चैवतिरोधानेनसोऽसृजत्। तेभ्योऽददात्तमात्मानमन्तर्धानाख्यमद्भुतं॥

४५—सकिन्नरान्किंपुरुषान्प्रत्यात्म्येनासृजत्प्रभुः। मानयन्नात्मानमात्माभासंविलोकयन्॥

४६—तेतुतज्जगृहूरूपंत्यक्तंयत्परमेष्ठिना। मिथुनीभूयगायंतस्तमेवोषसिकर्मभिः॥

४७—देहेनवैभोगवताशयानोबहुचिन्तया। सर्गेऽनुपचितेक्रोधादुत्ससर्जहतद्वपुः॥

४८—येऽहीयंतामुतःकेशाअहयस्तेऽगन्जज्ञिरे। सर्पाःप्रसर्पतःक्रूरानागाभोगोरुकंधराः॥

४९—सआत्मानंमन्यमानःकृतकृत्यमिवात्मभूः। तदामनून्ससर्जातेमनसालोकभावनान्॥

५०—तेभ्यःसोऽत्यसृजत्स्वीयंपुरंपुरुषमात्मवान्। तान्दृष्ट्वायेपुरासृष्टाःप्रशशंसुःप्रजापतिं॥

५१—अहोएतज्जगत्स्रष्टःसुकृतंबततेकृतं। प्रतिष्ठिताःक्रियायस्मिन्साकमन्नमदामहे॥

और सावधानी से युक्त होकर, हर इन्द्रियों को अपने वश मे करके ऋषि ब्रह्मा ने ऋषियों की तथा प्रजाओं की सृष्टि की। समाधि, योग, ऐश्वर्य, तप, विद्या और वैराग्य से युक्त अपने शरीर का एक एक अंश ब्रह्मा ने ऋषियों को दे दिया॥ १२,५३॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का बीसवाँ अध्याय समाप्त

———:०:———

# इक्कीसवाँ अध्याय

*देवहूति और कर्दम का विवाह*

*विदुर बोले*—स्वायंभुव मनु के श्रेष्ठ वंश का परिचय दीजिए, जिसमें स्त्री-पुरुष के संयोग से प्रजा की वृद्धि हुई है। स्वायंभुव मनु के पुत्र प्रियव्रत और उत्तानपाद ने धर्म की और सात द्वीप वाली पृथ्वी की रक्षा किस प्रकार की है। उस मनु की कन्या देवहूति नाम से प्रसिद्ध थी। हे अनघ, जिसे आपने प्रजापति कर्दम की पत्नी बतलाया है। योग-लक्षणों का पालन करनेवाली उस स्त्री में कर्दम ऋषि ने कितने पुत्र और कन्याएँ उत्पन्न कीं। यह मैं सुनना चाहता हूँ, कृपा

५२—तपसाविद्ययायुक्तोयोगेनसुसमाधिना। ऋषीनृषिर्हृषीकेशःससर्जाभिमताःप्रजाः॥
५३—तेभ्यश्चैकैकशःस्वस्यदेहस्यांशमदादजः। यत्तत्समाधियोगर्द्धितपोविद्याविरक्तिमत्॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कंधेविंशतितमोऽध्यायः॥ २०॥

———

*विदुरउवाच*—

१—स्वायंभुवस्यचमनोर्वंशःपरमसंमतः। कथ्यताम्भगवन्यत्रमैथुनेनैधिरेप्रजाः॥
२—प्रियव्रतोत्तानपादौसुतौस्वायंभुवस्यवै। यथाधर्मंजुगुपतुःसप्तद्वीपवतींमहीम्॥
३—तस्यवैदुहिताब्रह्मन्देवहूतीतिविश्रुता। पत्नीप्रजापतेरुक्ताकर्दमस्यत्वयानघ॥
४—तस्यांसवैमहायोगीयुक्तायायोगलक्षणैः। ससर्जकतिधावीर्यंतन्मेशुश्रूषवेवद॥

कर बतलाइये। ब्रह्मन्! भगवान रुचि और दक्ष ने, जो ब्रह्मा के पुत्र थे, मनु की पुत्री आकुति और प्रसूति को पाकर किस प्रकार सृष्टि की॥ १-५॥

*मैत्रेय बोले*—ब्रह्मा ने भगवान् कर्दम से कहा—प्रजा की सृष्टि करो। कर्दम ऋषि ने दस हजार वर्षों तक सरस्वती तीर पर तपस्या की। कर्दम मुनि ने स्थिर चित्त होकर पूजा की विधियों से भक्तों को वर देने वाले भगवान की भक्ति-पूर्वक सेवा की। उस समय भगवान् ने प्रसन्न होकर शब्दमय ब्रह्म का शरीर धारण करके उन्हें दर्शन दिया, कर्दम मुनि ने निष्पाप, सूर्य के समान प्रकाशमान, श्वेत कमलों की माला धारण किये, चिकने काले बालों से सुशोभित मुख वाले तथा शुद्ध वस्त्र पहने भगवान को देखकर उन्हें प्रणाम किया। वे किरीट, कुण्डल, शंख चक्र और गदा धारण किये हुए थे। श्वेत कमल हाथ मे, विनोद के लिए, लिये हुए थे, उनका स्मित और ईक्षण मन को आनन्द देने वाला था। गरुड़ के कन्धे पर अपना चरण-कमल रखे हुए थे। वक्षस्थल मे लक्ष्मी और गले मे कौस्तुभ शोभित हो रहा था। ऐसे भगवान को आकाश में देखकर कर्दम ऋषि को बड़ा आनन्द हुआ, और उनका मनोरथ पूरा हो गया। पृथ्वी पर सिर झुकाकर उन्होंने प्रणाम किया और अपने स्वाभाविक प्रेम पूर्ण मन से वे हाथ जोड़कर वचनों से उनकी स्तुति करने लगे॥ ६-१२॥

*ऋषि बोले*—ईड्य! हम लोगों की आँखे समस्त प्राणियों के निवास-स्थान आपके दर्शन से कृतार्थ हो गयी। क्योंकि आपका दर्शन जन्म-जन्म से योग करने वाले योगी, कई जन्मों मे पाते हैं। उनकी बुद्धि माया से मारी गयी समझी जानी चाहिए, जो संसार-समुद्र से पार

---

५—रुचिर्योभगवान्ब्रह्मन्दक्षोवाब्रह्मणःसुतः। यथाससर्जभूतानिलब्ध्वाभार्याचमानवीं॥

*मैत्रेयउवाच*—

६—प्रजाःसृजेतिभगवान्कर्दमोब्रह्मणोदितः। सरस्वत्यांतपस्तेपेसहस्राणांसमादश॥

७—ततःसमाधियुक्तेनक्रियायोगेनकर्दमः। सम्प्रपेदेहरिंभक्त्याप्रपन्नवरदाशुषं॥

८—तावत्प्रसन्नोभगवान्पुष्कराक्षःकृतेयुगे। दर्शयामासतंक्षत्तःशाब्दंब्रह्मदधद्वपुः॥

९—सतंविरजमर्काभंसितपद्मोत्पलस्रजं। स्निग्धनीलालकव्रातवक्त्राब्जंविरजोंऽबरं॥

१०—किरीटिनंकुंडलिनंशंखचक्रगदाधरं। श्वेतोत्पलक्रीडनकंमनःस्पर्शस्मितेक्षणं॥

११—विन्यस्तचरणाम्भोजमंसदेशेगरुत्मतः। दृष्ट्वाखेऽवस्थितंवक्षःश्रियंकौस्तुभकंधरं॥

१२—जातहर्षोऽपतन्मूर्ध्नाक्षितौलब्धमनोरथः। गीर्भिस्त्वभ्यगृणात्प्रीतिस्वभावात्माकृताजलिः॥

*ऋषिरुवाच*—

१३—जुष्टंबताद्याखिलसत्त्वराशेःसांसिध्यमक्ष्णोस्तवदर्शनान्नः।

यद्दर्शनंजन्मभिरीड्यसद्भिराशासतेयोगिनोरूढयोगाः॥

उतारने वाले आपके चरणों को सांसारिक सुख प्राप्त करने के लिए भजते, हैं, क्योंकि हे ईश ! यह सब तो नरक मे भी पाये जा सकते हैं, तथापि आप उनके मनोरथों को पूरा करते हैं। मैं भी वैसाही हूँ, क्योंकि गृहस्थाश्रम चलने के लिए गौ-रूप ( त्रिवर्ग सिद्ध करने वाली ) और समान शीलवाली स्त्री को व्याहना चाहता हूँ। मनोरथों को पूर्ण करने वाले कल्पद्रुम रूप तुम्हारे पास आया हूँ। क्योंकि आप समस्त पुरुषार्थों के मूल है। हे अधीश, प्रजापति आपके वेदरूप वचनों की रस्सी से हम लोग पशु के समान बँधे हुए हैं। हे शुक्ल, मै अन्य लोकों के समान आपको वलि दूँगा, कर्म करने की आपकी आज्ञा का अनुवर्तन करूँगा, क्योंकि मैं काल से भीत हूँ। जो लोग कामी पुरुषों और उनका अनुसरण करने वाले हमारे जैसे पशुओं का त्याग करके आपकी चरणछत्रच्छाया मे आये हैं, और परस्पर आपकी कथारूपी अमृतपान से शरीर के धर्मों को भूल जाते हैं। उनको आपका कालचक्र, जो ब्रह्मरूपी धुरा में घूमता है, जिसके तेरह आरा ( मास ) तीन सौ साठ पर्व ( दिन ) छः ( ऋतु ) नेमि है। अनन्त, घड़ी, पल आदि इसकी धारा हैं; तीन ( सरदी, गर्मी और बरसात ) इसकी नाभि हैं, ऐसा यह भयंकर प्रवाह वाला, कालचक्र प्राणियों की आयु खींचकर दौड़ता है। भगवान्, यद्यपि एक हैं, पर जगत की सृष्टि के लिए अपने मे अधिष्ठित दूसरी योगमाया के द्वारा इस सृष्टि का उत्पादन, पालन और नाश करते हैं, जिस प्रकार रेशम का कीड़ा अपनी शक्ति से रेशम को उत्पन्न करता है। भगवन् ! हमारे समान भक्तों को आप अपनी माया के द्वारा विषय सुख देते हैं, पर यह आपको प्रिय नहीं है, तथापि कृपा प्रकट करने के लिए आपको यह सब देना चाहिए, क्योंकि तुलसी की माला से शोभित आपके इस शरीर का दर्शन उसने कर लिया है, अर्थात

१४—येमाययातेहतमेधसस्त्वत्पादारविंदभवसिंधुपोतम्।
उपासतेकामलवायतेपांरासीशकामान्निरयेऽपियेस्युः ॥

१५—तथागचाहपरिवोढुग्रामःममानलशीलांगृहमेधधेनुम्। उपेयिवान्मूलमशेषमूलदुराशयःकामदुघाङ्घ्रिपस्य॥

१६—प्रजापतेस्तेवचसाऽधीशतत्यालोकःकिलायंकामहतोनुबद्धः।
अहञ्चलोकानुगतोवहामिवलिंचशुक्लानिमिषायतुभ्यं ॥

१७—लोकांश्चलोकानुगतान्पशूश्चहित्वाश्रितास्तेचरणातपत्रं। परस्परंत्वद्गुणवादसीधुपीयूषनिर्यापितदेहधर्माः॥

१८—नतेजराक्षभ्रमिरायुरेषांत्रयोदशारंत्रिशतंषष्टिपर्व ।
षण्नेम्यनन्तच्छदियत्त्रिणाभिकरालस्रोतोजगदाच्छिद्यधावत् ॥

१९—एकःस्वयमन्जगतःसिसृक्षयाद्वितीययात्मन्नधियोगमायया।
सृजस्यदःपासिपुनर्ग्रसिष्यसेयथोर्णनाभिर्भगवान्स्वशक्तिभिः ॥

२०—नैतद्बताधीशपदंतवेप्सितयन्माययानस्तनुषेभूतसूक्ष्मं।
अनुग्रहायास्त्वपियर्हिमाययालसत्तुलस्यातनुवाविलक्षितः ॥

आपके दर्शन से भुक्ति और मुक्ति—दोनों की प्राप्ति होनी चाहिए। ज्ञान के कारण आपको कर्मों का फल भोग नहीं करना पड़ता। आप अपनी माया के द्वारा विश्व की सामग्रियों का बारबार निर्माण करते है और सभी प्रकार के साधक आपके चरण-कमलों को नमस्कार करते हैं। अतएव, सकाम साधकों का मनोरथ आप पूर्ण करते हैं॥ १३-२१॥

*ऋषि बोले*—शुद्ध भाव से ऋषि के स्तुति करने पर, गरुड़ की पाँखों पर शोभायमान, प्रेमयुक्त स्मित और ईक्षण से जिनकी भौं चंचल हो गयी हैं, ऐसे भगवान अमृतपूर्ण वचन से नम्र होकर, उन मुनि से बोले—॥ २२॥

*श्रीभगवान् बोले*—आपका अभिप्राय जानकर मैंने पहले से ही उसका प्रबन्ध कर रखा है, जिससे आपने नियमों के द्वारा मेरी आराधना की है। प्रजापति! मेरी आराधना कभी व्यर्थ नहीं होती, विशेष कर आपके समान मुझमें एकाग्र भाव से मन रखने वालों की। ब्रह्मा के पुत्र राजा मनु, जिनका अभ्युदय विख्यात है, जो ब्रह्मावर्त्त में रहते हैं और सप्त समुद्र वेष्टित पृथ्वी का शासन करते हैं। विप्र, वे धर्मज्ञ राजर्षि महारानी शतरूपा के साथ तुमको देखने के लिए परसों यहाँ आवेंगे। वय, शील और गुण से युक्त नीली आँखों वाली उनकी कन्या ब्याह के योग्य हो गयी है। तुम उसके योग्य हो। मनु वह कन्या तुम्हें देंगे। जिसमें इतने वर्षों से तुम्हारा मन लगा हुआ है। ब्रह्मन्! वह राज्यकन्या प्रसन्नता पूर्वक तुम्हारी सेवा करेगी। तुम्हारे औरस से गर्भ धारण करके वह नौ कन्याएँ

---

२१—तस्मा ऽनुभूत्योपरतक्रियार्थस्वमाययावर्त्तितलोकतन्त्र।नमाम्यभीक्ष्णनमनीयपादसरोजमल्पीयसिकामवर्ष॥

*ऋषिरुवाच—*

२२—इत्यव्यलीकप्रणुतोऽब्जनाभस्तमाबभाषेवचसाऽमृतेन।

सुपर्णपक्षोपरिरोचमानःप्रेमस्मितोद्वीक्षणविभ्रमद्भ्रूः॥

*श्रीभगवानुवाच—*

२३—विदित्वातवचैत्यमेपुरैवसमयोजितत्। यदर्थमात्मनियमैस्त्वयैवाहंसमर्चितः॥

२४—नवैजातुमृषैवस्यात्प्रजाध्यक्षमदर्हणा। भवद्विधेष्वतितरामयिसङ्गृभितात्मना॥

२५—प्रजापतिसुतःसम्राट्मनुर्विख्यातमंगलः। ब्रह्मावर्तायोऽधिवसन्शास्तिसप्तार्णवांमहीं॥

२६—सचेहविप्रराजर्षिर्महिष्याशतरूपया। आयास्यतिदिदृक्षुस्त्वापरश्वोधर्मकोविदः॥

२७—आत्मजामसितापांगीवयःशीलगुणान्वितां। मृगयन्तींपतिदास्यत्यनुरूपायतेप्रभो॥

२८—समाहितंतेहृदयंयत्रेमान्परिवत्सरान्। सत्वाब्रह्मन्नृपवधूःकाममाशुभजिष्यति॥

२९—यातआत्मभृतंवीर्यं नवधाप्रसविष्यति। वीर्येत्वदीयेऋषयआधास्यत्यञ्जसात्मनः॥

३०—त्वंचसम्यगनुष्ठायनिदेशमउशत्तमः। मयितीर्थीकृताशेषक्रियार्थोमाप्रपत्स्यसे॥

उत्पन्न करेगी और तुम्हारी उन कन्याओं से दूसरे ऋषि पुत्र उत्पन्न करेंगे और तुम भी मेरी आज्ञाओं का यथार्थ पालन करके शुद्ध चित्त होने पर और समस्त कर्मों का फल मुझमे अर्पित करके मुझे पाओगे। आत्मवान होकर प्राणियों पर दया और अभय-दान के द्वारा जगत् के साथ अपने को मुझमे देखोगे और मुझमें अपने को देखोगे। महामुने, अपनी अंश-कला के साथ तुम्हारे वीर्य से, तुम्हारी स्त्री देवहूती के गर्भ से मै जन्म लूँगा और सांख्य-संहिता बनाऊँगा ॥ ३१, ३२ ॥

*मैत्रेय बोले*—अन्तर्वृत्तियों से जानने योग्य भगवान्, कर्दम मुनि से ऐसा कह कर, सरस्वती से वेष्टित विन्दुसर से चले गये। कर्दम मुनि के देखते-ही-देखते वे भगवान चले गये, जिनके वैकुंठ की स्तुति समस्त सिद्धेश्वर करते हैं और गरुड़ के पक्षों से अभिव्यक्त साम तथा उच्चारित स्तोम ( साम-समूह ) सुनते हुए वे चले गये। भगवान के चले जाने पर कर्दम ऋषि विन्दुसर नामक अपने आश्रम मे रह कर, मनु के आने की प्रतीक्षा करने लगे। सोने की सामग्रियों से बने रथ पर अपनी स्त्री और कन्या के साथ पृथ्वी भ्रमण करने के लिए मनु निकले थे। हे सुधन्वन् विदुर, भगवान ने जो दिन बतलाय था, उसी दिन शान्त-व्रत मुनि,के आश्रम मे मनु आये। भक्त कर्दम ऋषि पर अत्यन्त कृपा-परवश होने के कारण भगवान के नेत्रों से जहाँ अश्रुविन्दु गिरे थे, उसको विन्दुसर कहते हैं। जो चारों तरफ से सरस्वती नदी से घिरा हैं। वह पवित्र है, उसका जल अमृत के समान मधुर और रोग-नाशक है। वहाँ महर्षिगण रहते हैं। उस आश्रम मे पवित्र वृक्ष तथा लताएँ है। पवित्र पशु-पक्षी वहाँ बोलते हैं, सब ऋतुओं में वहाँ फल-पुष्प भरा रहता है। वह स्थान वन की शोभा से सुशो-

---

३१—कृत्वादयाचजीवेषुदत्वाचाभयमात्मवान्। मय्यात्मानसहजगद्द्रक्ष्यस्यात्मनिचापिमा ॥

३२—सहाहंस्वांशकलयात्वद्वीर्येणमहामुने। तवक्षेत्रेदेवहूत्याप्रणेष्येतत्वसंहिताम् ॥

*मैत्रेयउवाच—*

३३—एवंतमनुभाष्याथभगवान्प्रत्यगक्षजः। जगामबिंदुसरस्वत्यापरिश्रितात् ॥

३४—निरीक्षतस्तस्यययावशेषसिद्धेश्वराभिष्टुतसिद्धमार्गः।
आकर्णयन्पत्ररथेंद्रपक्षैरुच्चारितस्तोममुदीर्णसाम ॥

३५—अथसंप्रस्थितेशुक्लेकर्दमोभगवानृषिः। आस्तेस्मबिंदुसरसितंकालंप्रतिपालयन् ॥

३६—मनुःस्यंदनमास्थायशातकौंभपरिच्छदम्। आरोप्यस्वांदुहितरंसभार्यःपर्यटन्महीं ॥

३७—तस्मिन्सुधन्वन्नहनिभगवान्यत्समादिशत्। उपायादाश्रमपदंमुनेःशान्तव्रतस्यतत् ॥

३८—यस्मिन्भगवतोनेत्रान्न्यपतन्नश्रुबिंदवः। कृपयासंपरीतस्यप्रपन्नेऽर्पितयाभृशं ॥

३९—तद्वैबिंदुसरोनामसरस्वत्यापरिप्लुतं। पुण्यंशिवामृतजलंमहर्षिगणसेवितं ॥

भित है। मत्त पक्षियों के शब्द से वह स्थान मुखरित है। मत्त भँवरों का विनोद वहाँ देखने योग्य है। मत्त मयूर नरों के समान सुन्दर नृत्य करते हैं, मत्त कोकिल शब्दों के द्वारा परस्पर पुकारते हैं। कदम्ब, चम्पक, अशोक, करंज, बकुल, असन, कुन्द, मन्दार, कुटज और छोटे आम के वृक्षों से वह स्थान अलंकृत है। कारण्ड, प्लव, हंस, कुटर, जलमुर्गा, सारस, चक्रवाक, चकोर—ये पक्षी वहाँ सुन्दर शब्द करते है। इसी प्रकार हिरण, शूकर, साहिल, गवय, हाथी, चमरी, सिंह, वानर, नेवला और कस्तूरीमृग वहाँ घूमते रहते हैं। आदि-राज मनु ने अपनी कन्या के साथ उस पवित्र आश्रम में जाकर हवन आदि करने के पश्चात मुनि को बैठा देखा। उग्र तपस्या करने वाला उनका शरीर प्रकाशित हो रहा था। भगवान् के स्नेह-पूर्ण अवलोकन से तथा उनके वचनरूप चन्द्रकला के अमृत का (पान) श्रवण करने से उनका शरीर बहुत दुर्बल नहीं हुआ था, वे लम्बे, जटाधारी और वल्कल-वस्त्र पहने हुये थे। उनकी आँखें कमलपत्र के समान थीं। उनके पास जाकर असंस्कृतमणि के समान उन्हें मनु ने मलिन वेश में देखा। कुटी में आये हुए प्रणत मनुराज को देखकर अनुरूप आशिर्वाद से प्रसन्न करके ऋषि ने पूजा के द्वारा उनका सत्कार किया। पूजा लेकर आसन पर चुपचाप बैठे मनु को प्रसन्न करने के लिए भगवान की आज्ञा का स्मरण करके, कर्दम ऋषि इस प्रकार कोमल वचन बोले—देव! आपका यह भ्रमण सज्जनों की रक्षा और दुर्जनों के वध के लिए है। क्योंकि आप भगवान की पालनात्मिका शक्ति

४०—पुण्यद्रुमलताजालैःकूजत्पुण्यमृगद्विजैः। सर्वर्तुफलपुष्पाढ्यं वनराजिश्रियाऽन्वितं ॥
४१—मत्तद्विजगणैर्घुष्टंमत्तभ्रमरविभ्रमं। मत्तबर्हिनटाटोपमाह्वयन्मत्तकोकिलं।
४२—कदंबचंपकाशोककरंजबकुलासनैः। कुंदमंदारकुटजैश्चूतपोतैरलंकृतं ॥
४३—कारंडवैःप्लवैर्हंसैःकुररैर्जलकुक्कुटैः। सारसैश्चक्रवाकैश्चचकोरैर्वल्गुकूजितं ॥
४४—तथैवहरिणैःक्रोडैःश्वाविद्गवयकुंजरैः। गोपुच्छैर्हरिभिर्मर्कैर्नकुलैर्नाभिभिर्वृतं ॥
४५—प्रविश्यतत्तीर्थवरमादिराजःसहात्मजः। ददर्शमुनिमासीनंतस्मिन्हुतहुताशनं ॥
४६—विद्योतमानवपुषातपस्युग्रयुजाचिरं। नातिक्षामंभगवतःस्निग्धापांगावलोकनात् ॥
४७—तद्व्याहृतामृतकलापीयूषश्रवणेनच। प्रांशुंपद्मपलाशाक्षंजटिलंचीरवाससं ॥
उपसंसृत्यमलिनंयथाऽर्हणमसंस्कृतं ॥
४८—अथोटजमुपायातंनृदेवंप्रणतंपुरः। सपर्ययापर्यगृह्णात्प्रतिनंद्यानुरूपया ॥
४९—गृहीतार्हणमासीनंसंयतंप्रीणयन्मुनिः। स्मरन्भगवदादेशमित्याहश्लक्ष्णयागिरा ॥
५०—नूनंचंक्रमणंदेवसतांसंरक्षणायते। वधायचासतांयस्त्वंहरेःशक्तिर्हिपालिनी ॥
५१—योऽर्केंद्वग्नींद्रवायूनांयमधर्मप्रचेतसाम्। रूपाणिस्थानआधत्सेतस्मैशुक्लायतेनमः ॥

हैं। आप समय-समय पर कार्य-वश सूर्य, चन्द्रमा, अग्नि, इन्द्र, वायु, यम, धर्म और वरुण का रूप धारण करते हैं, अतएव विष्णुरूपी आपको मैं नमस्कार करता हूँ। मणियों से सुशोभित जय देने वाले रथ पर बैठकर, प्रचण्ड धनुष का टंकार करते हुए दुष्टों को भयभीत करते हुए, अपनी सेना के चरण से खुदे भूमण्डल को कँपाते हुए और बड़ी सेना को साथ लेकर यदि आप सूर्य के समान परिभ्रमण न करें तो हे राजन्, भगवान की स्थापित वर्णाश्रम-सम्बन्धी समस्त मर्यादाएँ नीचों के द्वारा तोड़ दी जायँ। निरङ्कुश, स्त्री-लोलुप मनुष्यों के द्वारा अधर्म की वृद्धि हो, यदि आप निश्चिन्त हो जायँ तो दस्युओं का ग्रास बनकर यह समस्त लोक नष्ट हो जाय। तथापि हे वीर! मैं आप से पूछता हूँ। आपके यहाँ आने का कारण क्या है? जिस कारण आप का यही आना हुआ है। उसको निष्कपट हृदय से स्वीकार करता हूँ॥ ३३,५६॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का इक्कीसवाँ अध्याय समाप्त



# बाइसवाँ अध्याय

## देवहूति और कर्दम

मैत्रेय बोले—इस प्रकार अपने समस्त गुण और कर्मों के अभ्युदय का वर्णन सुनकर मनु कुछ लज्जित से हुए और उन मुनि से बोले, जो निवृत्त-मार्ग के अनुयायी हैं॥ १॥

५२—नयदारथमास्थायजैत्रमणिगणार्पित। विस्फूर्जंश्च डकोदंडोरथेनत्रासयन्नघान्॥

५३—स्वसैन्यचरणक्षुण्णंवेपयन्मंडलंभुवः। विकर्षन्बृहतीसेनापर्यटस्यंशुमानिव॥

५४—तदैवसेतवःसर्ववर्णाश्रमनिबंधना.। भगवद्रचिताराजन्भिद्येरन्नतदस्युभिः॥

५५—अधर्मश्चसमेधेतलोलुपैर्व्यङ्कुशैर्नृभिः। शयानेत्वयिलोकोयंदस्युग्रस्तोविनङ्क्ष्यति॥

५६—अथापिपृच्छेत्वावीरयदर्थंत्वमिहागत। तद्वयन्निर्व्यलीकेनप्रतिपद्यामहेव्हदा॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कंधेएकविंशतितमोऽध्यायः॥ २१॥

मैत्रेयउवाच—

१—एवमाविष्कृताशेषगुणकर्मोदयोमुनिं। सव्रीडइवतंसम्राडुपारतमुवाचह॥

मनु बोले—वेदस्वरूप ब्रह्मा ने तप, विद्या तथा योग-युक्त आप लोगों को वेद-विद्या के प्रचार के लिए अपने मुख से उत्पन्न किया है और उन वेदों तथा आप लोगों की रक्षा के लिए सहस्रपाद ब्रह्मा ने अपने दो हजार हाथों से हमलोगों को उत्पन्न किया। ब्राह्मण ब्रह्मा के हृदय है और क्षत्रिय उन लोगों के अङ्ग है। अतएव, ये ब्राह्मण और क्षत्रिय परस्पर रक्षा करते हैं। ब्राह्मण क्षत्रियों की और क्षत्रिय ब्राह्मणों की और इन दोनों की रक्षा अविनाशी सर्वात्मक भगवान करते है। आपके दर्शन से ही मेरे समस्त सन्देह दूर हो गये। क्योंकि आपने स्वयं ही प्रेम के कारण रक्षा करने वाले क्षत्रिय का धर्म बतलाया है। यह प्रसन्नता की बात है कि आपका दर्शन हुआ, क्योंकि जो पुण्यात्मा नहीं हैं, उनको आपका दर्शन नहीं होता और यह भी प्रसन्नता की बात है कि आपकी मंगलमय चरणरज का स्पर्श मेरे मस्तक ने पाया। आपने मुझे उपदेश दिये, यह आपका महान् अनुग्रह है, इससे मैं प्रसन्न हूँ। आपकी मनोहर वाणी मैने खुले कानों से सुनी, यह भी प्रसन्नता की बात है। हे मुने, कन्या के स्नेह से मेरा मन चिन्तित है। मैं दुखी हो गया हूँ, अतएव जो निवेदन करता हूँ—वह आप कृपापूर्वक सुने, यह मेरी कन्या, प्रियव्रत और उत्तानपाद की बहन है। यह अवस्था, शील और गुण से अपने योग्य पति का वरण करना चाहती है। जब इसने नारद मुनि से आपके शील, विद्या, रूप, वय और गुणों को सुना तभी से इसने आपको वरण करने का निश्चय कर लिया है। अतएव द्विजश्रेष्ठ! श्रद्धा के साथ कन्या मैं आपको अर्पित करता हूँ। आप इसे ग्रहण कीजिए। यह गृहस्थ-कार्यों में सब प्रकार से आपके अनुरूप है, योग्य है। जो विषय स्वयं उपस्थित हो जाय, स्वयं प्राप्त हो, उसका प्रत्याख्यान,

---

मनुरुवाच—

२—ब्रह्माऽसृजत्स्वमुखतो युष्मानात्मपरीप्सया। छंदोमयस्तपोविद्यायोगयुक्तानलंपटान्॥

३—तत्त्राणायासृजच्चास्मान्दोःसहस्रात्सहस्रपात्। हृदयंतस्यहिब्रह्मक्षत्रमङ्गंप्रचक्षते॥

४—अतोह्यन्योन्यमात्मानंब्रह्मक्षत्रंचरक्षतः। रक्षतिस्माव्ययोदेवःसयःसदसदात्मकः॥

५—तवसंदर्शनादेवछिन्नामेसर्वसंशयाः। यत्स्वयंभगवान्प्रीत्याधर्ममाहरिरक्षिषोः॥

६—दिष्टयामेभगवान्दृष्टोदुर्दर्शोयोऽकृतात्मना। दिष्टयापादरजःस्पृष्टंशीर्ष्णामेभवतःशिवम्॥

७—दिष्टयात्वयाऽनुशास्तोहंकृतश्चानुग्रहोमहान्। अपावृतैःकर्णरंध्रैर्जुष्टादिष्टयोशतीर्गिरः॥

८—सभवान्दुहितृस्नेहपरिक्लिष्टात्मनोमम। श्रोतुमर्हसिदीनस्यश्रावितंकृपयामुने॥

९—प्रियव्रतोत्तानपदोःस्वसेयंदुहितामम। अन्विच्छतिपतिंयुक्तंवयःशीलगुणादिभिः॥

१०—यदातुभवतःशीलश्रुतरूपवयोगुणान्। अशृणोन्नारदादेषात्वय्यासीत्कृतनिश्चया॥

११—तत्प्रतीच्छद्विजाग्र्येमांश्रद्धयोपहृतांमया। सर्वात्मनाऽनुरूपांतेगृहमेधिषुकर्मसु॥

१२—उद्यतस्यहिकामस्यप्रतिवादोनशस्यते। अपिनिर्मुक्तसंगस्यकामरक्तस्यकिंपुनः॥

विषय सुख विरागी के लिए उचित नही है; फिर विषय-सुख मे अनुराग रखने वाले कैसे प्रत्याख्यान (निरादर) कर सकते है। जो प्राप्त वस्तु का अनादर करके कृपण से याचना करते है, उनका प्रसिद्ध यश नष्ट हो जाता है और तिरस्कार से सम्मान नष्ट हो जाता है। विद्वन्, मैंने सुना है कि आप विवाह करने को उद्यत है। अतएव, विधिपूर्वक ब्रह्मचर्य-व्रत पालन करने के अनन्तर मेरी दी हुई इस कन्या को ग्रहण करे॥ २,१४॥

ऋषि बोले—ठीक है, मै व्याह करना चाहता हूँ और आपकी कन्या ने भी मुझसे व्याह करना निश्चित किया है। हम दोनों का यह पहला विवाह योग्य है। राजन्, वेदों मे जैसा उपदेश है, उसके अनुसार तुम्हारी कन्या के मनोरथ पूरे होंगे। तुम्हारी कन्या का आदर कौन नहीं करेगा। जो अपने शरीर की शोभा से ही आभूषणों की शोभा का तिरस्कार करती है। जो अपनी छत पर पैरों के नूपुर-शब्द से शोभती थी और गेंद खेल रही थी, अतएव जिसकी आँखें चंचल हो गयी थीं; उसको देखकर विश्वावसु मोहित हो गया और विमान से गिर पड़ा। जो स्त्रियों में श्रेष्ठ है और जिसका दर्शन लक्ष्मी के चरणों की सेवा नहीं करने वाले, नही कर सकते हैं, जो मनु की कन्या और उत्तानपाद की बहन है, वह स्वयं उपस्थित होकर यदि प्रार्थना करे तो कौन विद्वान् उसको अस्वीकार कर सकता है! अतएव इस समय ( शर्त ) के साथ मैं इसको ग्रहण करूँगा। जब तक यह मेरा तेज धारण करेगी, अर्थात् जब तक इसे गर्भ रहेगा, तब तक मैं इसके साथ गृहस्थ होकर रहूँगा। उसके अनन्तर ज्ञान प्रधान साक्षात् विष्णु के बतलाये हिंसा-रहित सम आदि का आश्रय करूँगा, अर्थात् संन्यास धारण करूँगा, जिससे यह विचित्र संसार

---

१३—यउग्रतमनादृत्यकीनाशमभियाचते। क्षीयतेतद्यशःस्फीतमानश्चावज्ञयाहतः॥

१४—अहत्वाऽश्रृणवविद्वन्विवाहार्थं समुद्यतम्। अतस्त्वमुपकुर्वाणःप्रत्ताप्रतिगृहाणमे॥

*ऋषिरुवाच—*

१५—बाढमुद्वोढुकामोऽहमप्रत्ताचतवात्मजा। आवयोरनुरूपोसावाद्योवैवाहिकोविधिः॥

१६—कामःसभूयान्नरदेवतस्याःपुत्र्याःसमाम्नायविधौप्रतीतः।
कएवतेतनयानाद्रियेतस्वयैवकांत्याक्षिपतीमिवश्रियं॥

१७—यांहर्म्यपृष्ठेक्वणदङ्घ्रिशोभांविक्रीडतींकंदुकविह्वलाक्षीं।
विश्वावसुर्न्यपतत्स्वाद्विमानाद्विलोक्यसंमोहविमूढचेताः॥

१८—तांप्रार्थयंतीललनाललाममसेवितश्रीचरणैरदृष्टाम्।
वत्सामनोरुच्चपदःस्वसारंकोनानुमन्येतबुधोऽभियाताम्॥

१९—अतोभजिष्येसमयेनसाध्वींयावत्तेजोबिभृयादात्मनोमे।
अतोधर्मान्पारमहंस्यमुख्यान्शुक्लप्रोक्तान्बहुमन्येऽविहिंस्रान्॥

उत्पन्न हुआ है, जिससे इसका पालन होगा और जहाँ यह अवस्थान करेगा, वे प्रजापतियों के स्वामी भगवान अनन्त ही इस विषय में मेरे प्रमाण हैं ॥ १५,२० ॥

मैत्रेय बोले—उग्रधन्वन् विदुर, मुनि कर्दम ने इतना ही कहा और वे चुप हो गये; और मनही-मन भगवान का स्मरण करने लगे। स्मित से शोभित होनेवाले मुनि के मुख ने देवहूति के चित्त को लुभा लिया। अपनी रानी और कन्या का इस विषय में स्पष्ट अभिप्राय जानकर मनु ने प्रसन्नतापूर्वक गुणगण युक्त मुनि को उन्हींके समान अपनी कन्या दी। महारानी शतरूपा ने दहेज में भूषण, वस्त्र तथा गृहस्थी की अन्य सामग्रियाँ प्रेम-पूर्वक वर कन्या को दीं। सम्राट् मनु योग्य वर को कन्यादान करके निश्चिन्त हुए; और उत्कण्ठा से क्षुभित होकर उन्होंने कन्या का आलिंगन किया, उसका विरह न सह सकने के कारण उनकी आँखों से वारवार अश्रुधारा बहने लगी। बेटी, आदि शब्दों से उसका सम्बोधन करते हुए उन्होंने नेत्र-जल से उसका मस्तक भिगा दिया। राजा ने मुनि से आज्ञा माँगी और उनकी आज्ञा मिलने पर स्त्री और साथियों के साथ, रथ पर बैठकर वे अपने नगर में गये। ऋषियों की हितकारिणी सरस्वती के दोनों तटों पर शान्त ऋषियों के आश्रम देखते हुए वे चले। प्रजापति मनु लौटे आ रहे हैं, यह जानकर गीत, स्तुति और बाजे के साथ प्रसन्न होती हुई प्रजा ब्रह्मावर्त्त से उनके स्वागत के के लिए चली। जिस ब्रह्मावर्त में वर्हिष्मती, सब प्रकार के धनधान्य से पूर्ण नगरी है। जहाँ यज्ञ-पुरुष वराह के अपने अंग कंपाने से रोम गिरे थे। उन्हीं रोमों से हरे रंग के कुश-कास उत्पन्न

---

२०—यतोऽभवद्विश्वमिदंविचित्रंसंस्थास्यतेयत्रचवावतिष्ठते। प्रजापतीनांपतिरेषमह्यं परंप्रमाणंभगवाननंतः ॥

मैत्रेयउवाच—

२१—सउग्रधन्वन्नियदेवाबभाषआसीच्चतूष्णीमरविंदनाभम्।

धियोपगृह्णन्स्मितशोभितेनमुखेनचेतोलुलुभेदेवहूत्याः ॥

२२—सोऽनुज्ञात्वाव्यवसितमहिष्यादुहितुःस्फुटम्। तस्मैगुणगणाढ्यायददौतुल्यांप्रहर्षितः ॥

२३—शतरूपामहाराज्ञीपारिबर्हान्महाधनान्। दंपत्योःपर्यदात्प्रीत्याभूषावासःपरिच्छदान् ॥

२४—प्रत्तांदुहितरंसम्राट्सदृक्षायगतव्यथः। उपगुह्यचबाहुभ्यामौत्कंठ्योन्मथिताशयः ॥

२५—अशक्नुवंस्तद्विरहंमुंचन्बाष्पकलांमुहुः। आसिंचदंबवत्सेतिनेत्रोदैर्दुहितुःशिखाः ॥

२६—आमन्त्र्यतंमुनिवरमनुज्ञातःसहानुगः। प्रतस्थेरथमारुह्यसभार्यःस्वपुरंनृपः ॥

२७—उभयोऋर्षिकुल्यायाःसरस्वत्याःसुरोधसोः। ऋषीणामुपशांतानांपश्यन्नाश्रमसंपदः ॥

२८—तमायांतमभिप्रेत्यब्रह्मावर्त्तात्प्रजापतिं। गीतसंस्तुतिवादित्रैःप्रत्युदीयुःप्रहर्षिताः ॥

२९—बर्हिष्मतीनामपुरीसर्वसंपत्समन्विता। न्यपतन्यत्ररोमाणियज्ञस्यांगंविधुन्वतः ॥

३०—कुशाःकाशास्तएवासन्शश्वद्धरितवर्चसः। ऋषयोयैःपराभाव्ययज्ञघ्नान्यज्ञमीजिरे ॥

३१—कुशकाशमयंबर्हिरास्तीर्यभगवान्मनुः। अयजद्यज्ञपुरुषंलब्धास्थानंयतोभुवं ॥

हुए, जिनसे ऋषियों ने यज्ञ के विघ्नों को हटाकर यज्ञ किया था। भगवान् मनु ने भी कुश-कास को बिछाकर यज्ञ-पुरुष के लिए यज्ञ किया। जिससे पृथ्वी का राज्य उन्हे मिला था। पुनः वे अपनी राजधानी बर्हिष्मती नगरी मे जाकर निवास करने लगे। वहाँ तीन तापों को नष्ट करने वाले अपने भवन मे प्रवेश करके स्त्री और प्रजा के साथ सुख भोग करने लगे, पर अपने कार्यों से इन्होंने किसीको कष्ट नहीं दिया। धर्म आदि के कर्तव्यों की उपेक्षा न की। प्रातःकाल एकाग्रचित्त से राजा भगवान की कथा सुनते थे, उस समय देव-गायक उनकी सत्कीर्ति का गान करते थे। संसार की सभी विभूतियाँ स्वायंभुव मुनि को प्राप्त थीं, पर भगवान की कथा के प्रभाव से कोई भी विपय-सुख उनको पथ-भ्रष्ट न कर सके। भगवान की कथा का श्रवण, ध्यान, रचना करते हुए राजा मनु ने अपने मन्वन्तर का कोई भी प्रहर व्यर्थ नहीं जाने दिया। इस तरह भगवान के कथा-प्रसंग से जागृत आदि तीन अवस्थाओं तथा तीन गुणों को पराजित करके अपने मन्वन्तर के एकहत्तर युगों को मनु ने बिताया! हे विदुर, शरीर, मन अन्तरिक्ष, मनुष्य तथा भौतिक दुःख भगवान के भक्तों को क्यों पीड़ा दे सकते हैं? ये मनु सदा प्राणियों का हित करते थे। मुनियों के पूछने पर मनुष्यों, वर्णों और आश्रमों के अनेक प्रकार के शुभ धर्मों का उन्होंने उपदेश दिया है। यह आदिराज मनु का वर्णन मैंने किया है, क्योंकि वे वर्णन के ही योग्य हैं। अब उनके वंश का विस्तार सुनो ॥ २१,३९ ॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का बाइसवाँ अध्याय समाप्त

---

३२—बर्हिष्मतींनामविभुर्यांनिर्विश्यसमावसत्। तस्यांप्रविष्टोभवनंतापत्रयविनाशन ॥
सभार्यःसप्रजःकामान्बुभुजेऽन्याविरोधतः ॥

३३—संगीयमानसत्कीर्तिःसस्त्रीभिःसुरगायकैः। प्रत्यूषेष्वनुबद्धेनहृदाशृण्वन्हरेःकथाः ॥

३४—निष्णातयोगमायासुमुनिंस्वायंभुवमनुं। यदाभ्रंशयितुंभोगानशेकुर्भगवत्परं ॥

३५—अयातयामास्तस्यासन्यामाःस्वांतरयापनाः। शृण्वतोध्यायतोविष्णोःकुर्वतोब्रुवतःकथाः ॥

३६—सएवस्वांतरंनिन्येयुगानामेकसप्ततिम्। वासुदेवप्रसंगेनपरिभूतगतित्रयः ॥

३७—शारीरामानसादिव्यावैयासेयेचमानुषाः। भौतिकाश्चकथंक्लेशाबाधतेहरिसंश्रयं ॥

३८—यःपृष्टोमुनिभिःप्राहधर्मान्नानाविधान्शुभान्। नृणांवर्णाश्रमाणांचसर्वभूतहितःसदा ॥

३९—एतत्तआदिराजस्यमनोश्चरितमद्भुतं। वर्णितंवर्णनीयस्यतदपत्योदयंशृणु ॥

इ० भा० म० तृ० द्वाविंशतितमोऽध्यायः ॥ २२ ॥

---

# तेइसवाँ अध्याय

## देवहूति और कर्दम

*मैत्रेय बोले*—माता-पिता के लौट जाने पर सतीसाध्वी पतिव्रता देवहूति प्रेम पूर्वक नित्य पति की सेवा करने लगी, जिस प्रकार पार्वती महादेव की सेवा करती हैं। विश्वास, मन की पवित्रता, सम्मान, जितेन्द्रियता, सेवा, सौहार्द्र और मधुर वाणी के द्वारा उसने पति को प्रसन्न किया। काम, कपट, द्वेष, लोभ, अपराध, असावधानी का त्याग कर के सावधान और तत्पर रह कर, उसने तेजस्वी पति को सन्तुष्ट किया। दैव से भी श्रेष्ठ अपने पति से कोई बड़ा आशीर्वाद पाने की इच्छा रखने वाली मनुकी पुत्री से, जो अपने पति में अनुराग रखती थी, उनका अनुवर्तन करती थी, व्रत-पालन से कृश हो गयी थी और जो बहुत दिनों से दुर्बल थी, उससे देवर्षिश्रेष्ठ कर्दम ऋषि दुखित होकर प्रेम गद्‌गद वाणी से कृपा-पूर्वक बोले— ॥ १, ५ ॥

*कर्दम बोले*—मनु-पुत्री, मेरा सम्मान करनेवाली, तुम्हारी श्रेष्ठ सेवा और पराभक्ति से मैं प्रसन्न हूँ। मनुष्यों को अपनी देह अत्यन्त प्रिय है, उसकी ओर भी तुमने ध्यान नहीं दिया। यह शरीर श्लाघ्य है, पर तुमने मेरे लिए इसे नष्ट कर डाला। स्वधर्म-निरत रहकर तपस्या-समाधि और उपासना में चित्त स्थिर करने से जो भगवत्क्रियाएँ मैंने पायी हैं, वे सब मेरी सेवा करने के कारण तुम्हे भी प्राप्त हुई है, जो निर्भय और अशोक करने वाली हैं। यह तुम देखो, मैं तुम्हें दिव्यदृष्टि देता हूँ। अन्य वैभव तो कोई वस्तु नहीं है, क्योंकि भगवान्

---

मैत्रेयउवाच—

१—पितृभ्याप्रस्थितेसाध्वीपतिमिंगितकोविदा। नित्यपर्यचरत्प्रीत्याभवानीवभवप्रभु ॥

२—विश्रंभेणात्मशौचेनगौरवेणदमेनच। शुश्रूषयासौहृदेनवाचामधुरयाचभो ॥

३—विसृज्यकामदंभचद्वेषलोभमघंमदं। अप्रमत्तोद्यतानित्यतेजीयांसमतोषयत् ॥

४—सवैदेवर्षिवर्यस्तामानवींसमनुव्रता। दैवाद्‌गरीयसःपत्युराशासानांमहाशिषः ॥

५—कालेनभूयसाक्षामांकर्शिताव्रतचर्यया। प्रेमगद्‌गदयावाचापीडितःकृपयाऽब्रवीत् ॥

६—तुष्टोऽहमद्यतवमानविमानदायाःशुश्रूषयापरमयापरयाचभक्त्या।
यो देहिनामयमतीवसुहृत्स्वदेहोनावेक्षितःसमुचितःक्षपितुंमदर्थे ॥

७—येमेस्वधर्मनिरतस्यतपःसमाधिविद्यात्मयोगविजिताभगवत्प्रसादाः।
तानेवतेमदनुसेवनयाऽवरुद्धान्दृष्टिंप्रपश्यवितराम्यभयानशोकान् ॥

की भौं के थोड़ी टेढ़ी होने से, उन वैभवों की समस्त रचना नष्ट-भ्रष्ट हो जाती है, वे वैभव काल के द्वारा नष्ट होने वाले हैं। तुम सिद्ध हुई हो, पातिव्रत्य के प्रभाव से प्राप्त दिव्य वैभवों का उपभोग करो—ये वैभव राजत्व का अभिमान रखने वालों को प्राप्त नहीं होते। भिन्न उपासनाओं मे निपुण पति को इस प्रकार बोलते देखकर उसके मन की व्यथा दूर हो गयी। जिसका मुँह थोड़ी लज्जा सहित देखने और हँसने से विकसित होगया है, वह देवहूती विनय और प्रेम से गद्गद वचन बोली ॥ ६, ९ ॥

*देवहूती बोली*—ब्राह्मणश्रेष्ठ विभो स्वामिन्, आप अमोघ सिद्धियों के अधिपति हैं। अतएव ये सब आपके सिद्ध ही है, यह मै जानती हूँ। पर आपने एकबार अङ्ग-सङ्ग करने की प्रतिज्ञा की थी, वह होना चाहिए, क्योंकि श्रेष्ठपति से सती स्त्रियों का प्रसव होना, उनके लिए बड़ा भारी गुण है। ईश, उस अङ्ग-सङ्ग के लिए शास्त्रों मे जो साधन बतलाये गये हैं, उनको आप जान लें, एकत्र कर ले,। जिससे, रमण की प्रबल इच्छा से कृश और दीन मेरा यह शरीर उसके उपयुक्त हो जाय, रति के योग्य हो जाय। क्योंकि आपके बढ़ाये कामदेव से मैं जर्जर हो गयी हूँ। अतएव इसके योग्य एक भवन निश्चित कीजिए ॥ १०, ११ ॥

*मैत्रेय बोले*—कर्दम ऋषि ने अपनी प्रिय भार्या का मनोरथ पूर्ण करने की इच्छा से इच्छागति ( बे-रोक टोक चलने वाला ) विमान, उत्पन्न किया। वह दिव्य विमान समस्त मनोरथों को पूरा करने वाला समस्त रत्नों से भरपूर था। उसमे की समृद्धि दिनों-दिन बढ़ने वाली थी, उसमें मणि के खम्भे लगे हुए थे। उसमे दिव्यसामग्रियाँ रखी हुई थीं, वह सब काल मे

---

८—अन्येपुनर्भगवतोभ्रुवउद्विजृम्भविभ्रंशितार्थरचनाःकिमुरुक्रमस्य ।
सिद्धाऽसिभुङ्क्ष्वविभवान्निजधर्मदोहान्दिव्यान्नरैर्दुरधिगान्नृपविक्रियाभिः ॥

९—एवंब्रुवाणमबलाऽखिलयोगमायाविद्याविचक्षणमवेक्ष्यगताधिरासीत् ।
संप्रश्रयप्रणयविह्वलयागिरेषद्व्रीडाऽवलोकविलसद्धसिताननाह ॥

देवहूतिरुवाच—

१०—राद्धंबतद्विजवृषैतदमोघयोगमायाधिपेत्वयिविभोतदवैमिभर्त्तः ।
यस्तेऽभ्यधायिसमयःसकृदंगसंगोभूयाद्गरीयसिगुणःप्रसवःसतीनां ॥

११—तत्रेतिकृत्यमुपशिक्षयथोपदेशंयेनैषमेकर्शितोऽतिरिरंसयात्मा ।
सिद्ध्येततेकृतमनोभवधर्षितायादीनस्तदीशभवनंसदृशंविचक्ष्व ॥

मैत्रेयउवाच—

१२—प्रियायाःप्रियमन्विच्छन्कर्दमोयोगमास्थितः । विमानंकामगंक्षत्तस्तर्ह्येवाविरचीकरत् ॥

१३—सर्वकामदुघंदिव्यंसर्वरत्नसमन्वितं । सर्वर्द्ध्युपचयोदर्कंमणिस्तम्भैरुपस्कृतं ॥

सुखदायक था, अनेक प्रकार की छोटी-छोटी पटरियों और पताकाओं से वह विमान शोभित था। जिनमें भौंरे गूँज रहे हैं, ऐसी फूलों की अनेक प्रकार की मालाओं, सूती, तसरी और रेशमी वस्त्रों से वह विमान भरा हुआ था। उस विमान मे एक के ऊपर दूसरे इस प्रकार अनेक कमरे बने हुए थे। उन कमरों में अलग-अलग पलँग, पंखे और आसन बिछे हुए थे उनपर, बिछौने बिछे हुए थे, उन कमरों में जगह-जगह अनेक प्रकार की कारीगरी की वस्तु रखी हुई थीं, उस विमान की भूमि (फर्स) इन्द्रनीलमणि की थी, उसमे मूँगे की वेदियाँ बनी हुई थीं, किवाड़ों में हीरे जड़े हुए थे, उसके ऊपर का भाग इन्द्रनीलमणि का था और उसपर सुवर्ण कलश रखे हुए थे, हीरे की दीवार पर पद्मरागमणि से आँखें बनी हुई थीं। उत्तम चाँदनी और सुवर्ण के दामी तोरण बने हुए थे। विमान मे हंस, कबूतर बने हुए थे। उन हंसों पर हंस और कबूतरों पर कबूतर आकर बैठते थे और बोलते थे। उसमें क्रीडा, शयन, भोग के स्थान, आँगन और चौतरे जैसा चाहिये, वैसे बने हुए थे। इनकी रचना मन को विस्मय में डालने वाली थी। ऐसे घर को देखकर देवहूती का चित्त अत्यन्त प्रसन्न हुआ। उस समय सब प्राणियों का हृदय जानने वाले कर्दम मुनि बोले—भीरु, इस विन्दुसर नामक तालाब में स्नान करके इस विमान पर चढ़ो। यह सर विष्णु भगवान् का बनाया हुआ है और मनुष्यों के समस्त मनोरथों को पूरा करने वाला है। पति के वचन सुनकर कमलनेत्रा, देवहूती ने सरस्वती के मनोहर जल वाले उस तालाब में प्रवेश किया। देवहूती के वस्त्र धूल से भरे हुए थे, उसके बाल उलझे हुए थे, शरीर पर मैल जम गयी थी, स्तनों की शोभा नष्ट हो

---

१४—दिव्योपकरणोपेतंसर्वकालसुखावह। पट्टिकाभिःपताकाभिर्विचित्राभिरलंकृतं ॥

१५—स्रग्भिर्विचित्रमाल्याभिर्मंजुसिंजत्षडंघ्रिभिः। दुकूलक्षौमकौशेयैर्नानावस्त्रैर्विराजितं ॥

१६—उपर्युपरिविन्यस्तनिलयेषुपृथक् पृथक्। क्षिप्तैःकशिपुभिःकांतंपर्यंकव्यजनासनैः ॥

१७—तत्रतत्रविनिक्षिप्तनानाशिल्पोपशोभितं। महामरकतस्थल्याजुष्टं विद्रुमवेदिभिः ॥

१८—द्वाःसुविद्रुमदेहल्याभातंवज्रकपाटवत्। शिखरेष्विंद्रनीलेषुहेमकुंभैरधिश्रितं ॥

१९—चक्षुष्मत्पद्मरागाग्र्यैर्वज्रभित्तिषुनिर्मितैः। जुष्टंविचित्रवैतानैर्महार्हैर्हेमतोरणैः ॥

२०—हंसपारावतव्रातैस्तत्रतत्रनिकूजितं। कृत्रिमान्मन्यमानैःस्वानधिरुह्याधिरुह्यच ।

२१—विहारस्थानविश्रामसंवेशप्रांगणाजिरैः। यथोपजोषंरचितैर्विस्मापनमिवात्मनः ॥

२२—ईदृग्गृहंतत्पश्यंतींनातिप्रीतेनचेतसा। सर्वभूताशयाभिज्ञःप्रावोचत्कर्दमःस्वयं ॥

२३—निमज्यास्मिन्ह्रदेभीरुविमानमिदमारुहइदंशुक्लकृतंतीर्थमाशिषांयापकंनृणां ॥

२४—सातद्भर्तुःसमादायवचःकुवलयेक्षणा। सरजंबिभ्रतीवासोवेणीभूतांश्चमूर्धजान् ॥

२५—अंगंचमलपंकेनसंछन्नंशबलस्तन। आविवेशसरस्वत्याःसरःशिवजलाशयं ॥

२६—सांऽतःसरसिवेश्मस्थाःशतानिदशकन्यकाः। सर्वाःकिशोरवयसोददर्शोत्पलगंधयः ॥

गयी थी। उस तालाब में जाकर देवहूती ने देखा कि वहाँ एक हजार कन्याएँ एक घर में बैठी हुई हैं। सभी किशोर अवस्था की हैं और उनके शरीर से कमल की गन्ध निकल रही है। देवहूति को देखर वे सब स्त्रियाँ हाथ जोड़ कर खड़ी हो गयी और बोली—हम लोग आपकी दासियाँ हैं। आज्ञा कीजिए क्या करें, हे विदुर, स्नान की बहुमूल्य सामग्रियों से उन दासियों ने देवहूति को स्नान कराया और स्वच्छ नए वस्त्र उनको दिये। बहुमूल्य सुन्दर और चमकीले गहने दिये। गुणकारी अन्न और मीठा आसव पीने के लिये दिया। इसके अनन्तर देवहूति ने दर्पण में अपने को देखा। फूलों की माला वह पहने हुई थी, सफेद वस्त्र थे, जिसमें धूल न थी। उसके गर्भाधान के मंगलमय कृत्य किये गये थे। अनेक कन्याएँ उसका आदर कर रही थीं। सिर से उसने स्नान किया था। समस्त भूषणों से अलंकृत थी। गले में निष्क की माला पहने हुई थी, वलय धारण किये हुई थी, सुवर्ण के नूपुर झनझना रहे थे। कमर में सोने की करधनी पहने हुई थी, जिसमें अनेक रत्न जड़े हुए थे। बहुमूल्य हार और कुमकुम के तिलक से शोभित हो रही थी, सुन्दर दाँत, भौं, स्नेह-पूर्ण मधुर कटाक्ष वाले नेत्र, जो कमल से स्पर्द्धा करने वाले थे और काले बालों से सुशोभित मुख, उसने दर्पण में देखा। अनन्तर, देवहूति ने ऋषियों में श्रेष्ठ अपने प्रिय पति कर्दम का स्मरण किया और वह वहीं उन दासियों के साथ जहाँ प्रजापति कर्दम थे चली गयी। पति के सामने हजार स्त्रियों के साथ बिना किसी प्रयत्न के अपने को उपस्थित देखकर और इसे पति का योग-बल समझ कर उसे अत्यन्त विस्मय हुआ। स्नान करने से, नवीन शोभा वाली तथा व्याह से पहले का सौंदर्य धारण करने वाली, हजारों विद्याधरियों से सेवित, देवहूति को देखकर, जो सुन्दर वस्त्र पहने हुई थी

२७—तादृष्ट्वासहसोत्थायप्रोचुःप्राञ्जलयःस्त्रियः। वयंकर्मकरीस्तुभ्यंशाधिनःकरवामकिं॥

२८—स्नानेनतामहार्हेणस्नापयित्वामनस्विनीं। दुकूलेनिर्मलेनूत्नेददुरस्यैचमानद॥

२९—भूषणानिपरार्ध्यानिवरीयांसिद्युमन्तिच। अन्नंसर्वगुणोपेतंपानंचैवामृतासवम्॥

३०—अथादर्शेस्वमात्मानंस्रग्विणंविरजांबरं। विरजकृतस्वस्त्ययनकन्याभिर्बहुमानितं॥

३१—स्नातंकृतशिरस्नानसर्वाभरणभूषितं। निष्कग्रीववलयिनकूजत्काञ्चननूपुरं॥

३२—श्रोण्योरध्यस्तयाकाञ्च्याकांचन्याबहुरत्नया। हारेणचमहार्हेणरुचकेनचभूषितं॥

३३—सुदतासुभ्रुवाश्लक्ष्णस्निग्धापांगेनचक्षुषा। पद्मकोशस्पृधानीलैरलकैश्चलसन्मुखं॥

३४—यदासस्मारऋषभमृषीणांदयितंपतिं। तत्रचास्तेसहस्त्रीभिर्यत्रास्तेसप्रजापतिः॥

३५—भर्तुःपुरस्तादात्मानंस्त्रीसहस्रवृतंतदा। निशाम्यतद्योगगतिंसंशयंप्रत्यपद्यत॥

३६—सतांकृतमलस्नानांविभ्राजंतीमपूर्ववत्। आत्मनोबिभ्रतीरूपसंवीतरुचिरस्तनीं॥

३७—विद्याधरीसहस्रेणसेव्यमानांसुवाससं। जातभावोविमानंतदारोहयदमित्रहन्॥

और जिसके स्तन ढके हुए थे, मुनि के मन में प्रेम उत्पन्न हुआ और विमान पर गये। जिनकी योग-महिमा घटी नहीं और विद्याधरियाँ जिनके शरीर की सेवा कर रही हैं, वे मुनि अनुरक्त होकर अपनी प्रिया के साथ उस विमान पर शोभित होने लगे। जिस प्रकार कुमुद-वन को विकसित करनेवाले आकाशस्थ चन्द्रमा, ताराओं के बीच में शोभित होते हैं, वैसे ही मुनि शोभित होने लगे। उस विमान से अष्टलोकपालों के विहारस्थान मेरुपर्वत की गुफाओं, में जो कामदेव के मित्र, पवन के चलने से सुन्दर हो रही थीं और गंगा के गिरने से जहाँ मंगलमय शब्द हो रहा था, वहाँ सिद्धों के द्वारा प्रशंसित अनेक स्त्रियों के साथ में रहने वाले उन मुनि ने कुबेर के समान बहुत दिनों तक रमण किया। वैश्रम्भक, सुरसन, नन्दन, पुष्प, भद्रक, चैत्ररथ, और मानसरोवर में प्रिया के साथ वे मुनि प्रेमपूर्वक रहे। प्रकाशमान विशाल विमान से जो इच्छापूर्वक चल सकता था, वे मुनि गन्धर्व आदि लोकों के भी आगे चले गये, जिस प्रकार पवन चला जाता है। उन धीर पुरुषों के लिए किस वस्तु की प्राप्ति दुर्लभ है? जिसने पवित्रचरण भगवान का आश्रय लिया है, जो भगवान समस्त दुःखों को दूर करते हैं। महायोगी कर्दम अपनी स्त्री को समस्त भूमण्डल, जो कई द्वीपों और वर्षों में बँटा हुआ है और जिसमें अनेक आश्चर्य जनक स्थान हैं, दिखाकर अपने आश्रम में लौट आये। मुनि ने अपना नव भाग करके मनु-पुत्री—रमण करने की इच्छा रखने वाली सुन्दरी—देवहूति के साथ अनेक वर्षों तक रमण किया, पर वे वर्ष एक मुहूर्त के समान मालूम पड़े। देवहूति भी, प्रेम उत्पन्न करनेवाली, उत्तम शय्या पर सुन्दर पति के साथ समागम करने से उस लम्बे समय को व्यतीत हुआ न जान सकी। इस प्रकार काम-लालसा रखने वाले और योग के प्रभाव से

३८—तस्मिन्नलुप्तमहिमाप्रिययाऽनुरक्तोविद्याधरीभिरुपचीर्णवपुर्विमाने।
वभ्राजउत्कचकुमुद्गणवानपीच्यस्ताराभिरावृतइवोडुपतिर्नभस्थः॥

३९—तेनाष्टलोकपविहारकुलाचलेंद्रद्रोणीष्वनंगसखमारुतसौभगासु।
सिद्धैर्नुतोद्युधुनिपातशिवस्वनासुरेमेचिरंधनदवल्ललनावरूथी॥

४०—वैश्रंभकेसुरसनेनंदनेपुष्पभद्रके। मानसेचैत्ररथ्येचसरेमेरामयारतः॥

४१—भ्राजिष्णुनाविमानेनकामगेनमहीयसा। वैमानिकानत्यशेतचरंल्लोकान्यथाऽनिलः॥

४२—किंदुरापादनंतेषांपुंसामुद्दामचेतसां। यैराश्रितस्तीर्थपदश्चरणोव्यसनात्ययः॥

४३—प्रेक्षयित्वाभुवोगोलंपत्न्यैयावान्स्वसंस्थया। बह्वाश्चर्यंमहायोगीस्वाश्रमायन्यवर्तत॥

४४—विभज्यनवधात्मानंमानवींसुरतोत्सुकां। रामांनिरमयन्रेमेवर्षपूगान्मुहूर्तवत्॥

४५—तस्मिन्विमानउत्कृष्टांशय्यांरतिकरींश्रिता। नचाबुद्ध्यततत्कालंपत्याऽपीच्येनसंगता॥

४६—एवंयोगानुभावेनदंपत्योरममाणयोः। शतंव्यतीयुःशरदःकामलालसयोर्मनाक्॥

४७—तस्यामाधत्तरेतस्तांभावयन्नात्मनात्मवित्। नोधाविधायरूपंस्वंसर्वसंकल्पविद्विभुः॥

रमण करने वाले, उन स्त्री-पुरुषों के सौ वर्ष बीत गये। सबके मनोरथों को जानने वाले समर्थ ब्रह्मज्ञानी मुनि ने अपना आधा स्वरूप समझकर और अपने रूप को नौ भागों में बाँटकर उन्होंने देवहूति को गर्भ धारण कराया। अनन्तर देवहूति ने शीघ्रही कन्या सन्तान उत्पन्न की। वे सभी कन्याएँ सुन्दरी थीं, उनके शरीर से रक्त-कमल की गंध आ रही थी। सन्यास ग्रहण करने का उद्योग करते पति को देखकर देवहूति को वहुत विस्मय हुआ। उसका दुःखी हृदय व्याकुल हो गया। सिर नीचा करके मणि-तुल्य-नखवाले चरण से पृथ्वी पर लिखती हुई, आँखों के आँसू रोक कर धीरे-धीरे मधुर वचन बोली॥ १०,५० ॥

*देवहूति बोली*—आपने जो प्रतिज्ञा की थी, वह सब पूरी की, फिर भी आप मुझे अभय दीजिए। क्योंकि मै आपकी शरण हूँ, आपकी अनुगत हूँ। भगवन्, आपके वन जाने पर, आपकी कन्याओं को अपने योग्य पति, स्वय ढूँढना पड़ेगा और मेरे लिए भी कोई ऐसा चाहिए, जिससे मेरा शोक दूर हो, जो मेरे साथ रहे। प्रभो,परमात्मा का विचार छोड़कर विषय-सुख मे लगकर मैंने इतना समय विताया, यह वहुत हुआ। विषय-सुख के अनुराग से मैंने आपके साथ समागम किया, क्योंकि मैं नही जानती थी कि आप ब्रह्मवेत्ता हैं। अतएव आपका यह प्रसंग मेरे अभय के लिए होना चाहिए। क्योंकि अज्ञान से असज्जनों के साथ जो संग किया जाय, वह संसार का कारण होता है, उससे जन्म-मरण का वन्धन प्राप्त होता है, पर वही संग यदि सज्जनों के साथ किया जाय, तो उससे वैराग्य प्राप्त होता है। जिस मनुष्य के कर्म, धर्म के लिए, वैराग्य के लिए तथा भगवान की चरण-सेवा के लिए नहीं हैं,वह मनुष्य जीवित रहकर भी मृतक के समान है। निश्चय मैं भगवान की माया के धोखे में पड़ गयी हूँ, अतएव मुक्तिदाता आपको पाकर भी मैंने मुक्ति पाने की इच्छा न की॥ ५१,५७॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कध का तेइसवाँ अध्याय समाप्त

---

४८—अतःसासुषुवेसद्योदेवहूतिःस्त्रियःप्रजाः। सर्वास्ताश्चारुसर्वाङ्ग्योलोहितोत्पलगंधयः॥
४६—पतिंसाप्रव्रजिष्यंततदालक्ष्योशतीसती। स्मयमानाविक्लवेनहृदयेनविदूयता॥
५०—लिखन्त्यधोमुखीभूमिंपदानखमणिश्रिया। उवाचललितावाचनिरुद्ध्याश्रुकलाशनैः॥
५१—सर्वंतद्भगवान्मह्यमुपोवाहप्रतिश्रुत। अथापिमेप्रपन्नायाअभयदातुमर्हति॥
५२—ब्रह्मन्दुहितृभिस्तुभ्यंविमृग्याःपतयःसमाः। कश्चित्स्यान्मेविशोकायत्वयिप्रव्रजितेवन॥
५३—एतावताऽलकालेनव्यतिक्रातेनमेप्रभो। इन्द्रियार्थप्रसगेनपरित्यक्तपरात्मनः॥
५४—इंद्रियार्थेषुसज्जन्त्याप्रसगस्त्वयिमेकृतः। अजानन्त्यापरभावतथाऽप्यस्त्वभयायमे॥
५५—सयोगःसंसृतेर्हेतुरसत्सुविहितोऽधिया। सएवसाधुषुकृतोनिःसंगत्वायकल्पते॥
५६—नेहयत्कर्मधर्मायनविरागायकल्पते। नतीर्थपदसेवायैजीवन्नपिमृतोहिसः॥
५७—साहंभगवतोनूनवञ्चितामाययादृढ। यत्त्वांविमुक्तिदप्राप्यनमुमुक्षेयबंधनात्॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कधेकापिलेयोपाख्यानेत्रयोविंशतितमोऽध्यायः॥ २३॥

# चौबीसवाँ अध्याय

## कपिलदेव का जन्म

मैत्रेय बोले—मनु की कन्या देवहूति ने वैराग्य की ऐसी बातें सुनीं। दयालु मुनि भगवान की आज्ञा स्मरण करके उस शीलवती से इस प्रकार बोले—॥ १ ॥

ऋषि बोले—राजपुत्रि, अपने लिए दुःख मत करो, क्योंकि थोड़े ही दिनों में अविनाशी भगवान तुम्हारे गर्भ में आने वाले हैं। तुमने पातिव्रत्य-धर्म का पालन किया है। तुम्हारा कल्याण हो। इन्द्रिय-संयम, नियम, तपस्या, दान और श्रद्धा से ईश्वर का भजन करो। तुम्हारी आराधना से भगवान प्रसन्न होकर मेरा यश फैलावेंगे। तुम्हारे पुत्र होकर मुझे यशस्वी बनावेंगे और तुम्हारे हृदय के सन्देहों को दूर करेंगे॥ २,४ ॥

मैत्रेय बोले—प्रजापति-पति की आज्ञा को देवहूति ने बड़े आदर से सुना और श्रद्धापूर्वक कूटस्थ पुरुष की वह सेवा करने लगी। बहुत समय बीतने पर मधुसूदन भगवान् ने कर्दम मुनि के वीर्य में प्रवेश करके उसके गर्भ से जन्म धारण किया, जिस प्रकार दो लकड़ियों से आग उत्पन्न होती है। उस समय आकाश में बाजे बजने लगे, मेघ बरसने लगे, गन्धर्व गाने लगे और अप्सराएँ प्रसन्न होकर नाचने लगीं। आकाशचारियों के द्वारा दिव्य पुष्पों की वृष्टि होने लगी, दिशाएँ, जल और सबके मन प्रसन्न हुए। अनन्तर सरस्वती नदी से वेष्टित कर्दम

---

मैत्रेयउवाच—

१—निर्वेदवादिनीमेवमनोर्दुहितरंमुनिः। दयालुःशालिनीमाहशुक्लाभिव्याहृतंस्मरन्॥

ऋषिरुवाच—

२—माखिदोराजपुत्रीत्थमात्मानंप्रत्यनिंदिते। भगवांस्तेऽक्षरोगर्भमदूरात्सम्प्रपत्स्यते॥

३—धृतव्रतासिभद्रंतेदमेननियमेनच। तपोद्रविणदानैश्चश्रद्धयाचेश्वरंभज॥

४—सत्वयाराधितःशुक्लोवितन्वन्मामकंयशः। छेत्ताते हृदयग्रंथिमौदर्योब्रह्मभावनः॥

मैत्रेयउवाच—

५—देवहूत्यपिसंदेशंगौरवेणप्रजापतेः। सम्यक्श्रद्धायपुरुषंकूटस्थमभजद्गुरुम्॥

६—तस्यांबहुतिथेकालेभगवान्मधुसूदनः। कार्दमंवीर्यमापन्नोजज्ञेऽग्निरिवदारुणि॥

७—अवादयंस्तदाव्योम्निवादित्राणिघनाघनाः। गायंतितंस्मगंधर्वानृत्यंत्यप्सरसोमुदा॥

८—पेतुःसुमनसोदिव्याःखेचरैरपवर्जिताः। प्रसेदुश्चदिशःसर्वाअंभांसिचमनांसिच॥

९—तत्कर्दमाश्रमपदंसरस्वत्यापरिश्रितम्। स्वयंभूःसाकमृषिभिर्मरीच्यादिभिरभ्ययात्॥

ऋषि के आश्रम पर मरिचि आदि ऋषियों के साथ ब्रह्मा आये। शत्रुहन्ता, ब्रह्मा जानते थे कि परब्रह्म भगवान् सत्व-अंश से उत्पन्न हुए हैं, जो सांख्य-शास्त्र का प्रचार करेगें, क्योंकि ब्रह्मा विद्वान् है, उनका ज्ञान स्वाभाविक है। ब्रह्मा, भगवान की इस इच्छा का हृदय से आदर करते थे; अतएव प्रसन्न मुनियों के साथ आकर वे कर्दम मुनि से इस प्रकार बोले॥ ५,११॥

*ब्रह्मा बोले*—निष्कपट हृदय से तुमने मेरी पूजा की, क्योंकि हे मानद, तुमने मेरी आज्ञाओं का ठीक-ठीक पालन किया। पुत्रों को पिता की इतनी ही सेवा करनी चाहिए कि वे पिता के वचन को आदरपूर्वक मानले। सभ्य, ये सुन्दरी तुम्हारी कन्याएँ अपने प्रभावों से इस सृष्टि को अनेक प्रकार से बढ़ायेगी। अतएव तुम इन प्रधान ऋषियों की रुचि और शील का विचार करके अपनी कन्याएँ दो और संसार में अपना यश फैलाओ! मुने, आदिपुरुष ने अपनी माया के द्वारा अवतार धारण किया है, प्राणियों के कल्याण करनेवाले, शरीरधारी कपिलमुनि उत्पन्न हुए हैं, यह मैं जानता हूँ। सुवर्ण के समान पीले केशवाले, पद्मनयन, पद्मचरण—ये भगवान शास्त्रीय ज्ञान और अनुभवजन्य विज्ञान के द्वारा लोगों की वासना का नाश करेगें। मनुपुत्रि, कैटभ का नाश करनेवाले ये भगवान् तुम्हारे गर्भ मे आये हैं। तुम्हारे गर्भ से उत्पन्न हुए है। ये अज्ञान के सन्देह दूर करेगे और पृथ्वी में भ्रमण करेंगे। ये सिद्धों के स्वामी, सांख्याचार्यों के आदरपात्र संसार मे कपिल नाम से प्रसिद्ध होगें। इनकी कीर्ति बढ़ेगी॥ १२,१९॥

*मैत्रेय बोले*—ब्रह्मा, देवहूति और कर्दम को समझाकर, सनत्कुमार आदि और नारद

---

१०—भगवत्तपरब्रह्मसत्वेनांशेनशत्रुहन्। तत्त्वसंख्यानविज्ञप्त्यैजातविद्वानजःस्वराट्॥

११—सभाजयन्विशुद्धेनचेतसातच्चिकीर्षितं। प्रहृष्यमाणैरसुभिःकर्दमंचेदमभ्यधात्॥

*ब्रह्मोवाच*—

१२—त्वयायाऽपचितिस्तातकल्पितानिर्व्यलीकतः। यन्मेसंजगृहेवाक्यंभवान्मानदमानयन्॥

१३—एतावत्येवशुश्रूषाकार्यापितरिपुत्रकैः। बाढमित्यनुमन्येतगौरवेणगुरोर्वचः॥

१४—इमादुहितरःसभ्यतववत्ससुमध्यमाः। सर्गमेतंप्रभावैःस्वैर्बृंहयिष्यंत्यनेकधा॥

१५—अतस्त्वमृषिमुख्येभ्योयथाशीलंयथारुचि। आत्मजाःपरिदेह्यद्यविस्तृणीहियशोभुवि॥

१६—वेदाहमाद्यपुरुषमवतीर्णंस्वमायया। भूतानांशेवधिंदेहंबिभ्राणंकपिलंमुने॥

१७—ज्ञानविज्ञानयोगेनकर्मणामुद्धरन्जटाः। हिरण्यकेशःपद्माक्षःपद्ममुद्रापदांबुजः॥

१८—एषमानवितेगर्भंप्रविष्टःकैटभार्दनः। अविद्यासंशयग्रंथिंछित्वागांविचरिष्यति॥

१९—अयंसिद्धगणाधीशःसांख्याचार्यैःसुसंमतः। लोकेकपिलइत्याख्यांगंतातेकीर्तिवर्धनः॥

*मैत्रेयउवाच*—

२०—तावाश्वास्यजगत्स्रष्टाकुमारैःसहनारदः। हंसोहंसेनयानेनत्रिधामपरमंययौ॥

को साथ लेकर हंस के रथ पर बैठकर सत्यलोक में गये। विदुर, ब्रह्मा के जाने पर कर्दम मुनि ने, उनकी आज्ञा के अनुसार मरीचि आदि प्रजापतियों को अपनी कन्याएँ दीं। मरीचि को कला नाम की कन्या, अत्रि को अनुसूया नाम की कन्या, अंगिरा को श्रद्धा नाम की कन्या, पुलस्त्य को हविर्भू नाम की कन्या, पुलह को गति नाम की कन्या, क्रतु को क्रिया नाम की कन्या, भृगु को ख्याति नाम की कन्या, वशिष्ठ को अरुन्धती नाम की कन्या और अथर्वा को शान्ति नाम की कन्या प्रदान कीं। इस शान्ति से यज्ञ किया जाता है। कर्दम ऋषि ने विवाहित, इन ब्राह्मणों का, स्त्रियों के साथ, आदर किया। विदुर, विवाह करने के पश्चात वे ऋषि कर्दम मुनि से आज्ञा लेकर आनन्दित होते हुए, अपने-अपने आश्रम पर गये। अनन्तर, हमारे घर से देवश्रेष्ठ विष्णु ने अवतार लिया है, यह जानकर एकान्त में उनके पास जाकर और प्रणाम करके कर्दम मुनि बोले—नरक में अपने पापों से पचने वाले हम जैसे मनुष्यों पर देवताओं की कृपा बहुत दिनों में होती है। अनेक जन्मों से सिद्ध, दृढ़ भक्ति के द्वारा योगी आपके चरणों को देखने का प्रयत्न करते हैं, हम लोगों के तिरस्कारों पर कुछ भी ध्यान न देकर, हमारे समान अधम के घर मे आप उत्पन्न हुए हैं। आप अपने भक्तों का पक्ष पुष्ट करते हैं। अपने वचन को सत्य करने के लिए और सांख्यज्ञान का प्रचार करने के लिये, भक्तों का सम्मान बढ़ाने वाले आप हमारे घर में उत्पन्न हुए हैं। भगवन, आपके योग्य वही चतुर्भुज रूप है, पर भक्तों की रुचि के अनुसार आप भिन्न-भिन्न रूप धारण करते है। वस्तुतः आप रूपरहित हैं। पर भगवन्, तत्वज्ञान की इच्छा रखने वाले विद्वानों के द्वारा आपके चरण-कमल सदा प्रणाम के

२१—गतेशतधृतौक्षत्तःकर्दमस्तेनचोदितः। यथोदितंस्वदुहितॄःप्रादाद्विश्वसृजांततः॥

२२—मरीचयेकलांप्रादादनसूयामथात्रये। श्रद्धामंगिरसेयच्छत्पुलस्त्यायहविर्भुवम्॥

२३—पुलहायगतियुक्तांक्रतवेचक्रियांसतीम्। ख्यातिंचभृगवेयच्छद्वसिष्ठायाप्यरुंधतीं॥

२४—अथर्वणेऽददाच्छांतिंययायज्ञोवितन्यते। विप्रर्षभान्कृतोद्वाहान्सदारान्समलालयत्॥

२५—ततस्तऋषयःक्षत्तःकृतदारानिमंत्र्यतं। प्रातिष्ठन्नंदिमापन्नाःस्वंस्वमाश्रममंडलं॥

२६—सचावतीर्णंत्रियुगमाज्ञायविबुधर्षभं। विविक्तउपसंगम्यप्रणम्यसमभाषत॥

२७—अहोपापच्यमानानांनिरयेस्वैरमंगलैः। कालेनभूयसानूनंप्रसीदंतीहदेवताः॥

२८—बहुजन्मविपक्वेनसम्यग्योगसमाधिना। द्रष्टुंयतंतेयतयःशून्यागारेषुयत्पदं॥

२९—सएवभगवानद्यहेलनंनगणय्यनः। गृहेषुजातोग्राम्याणांयःस्वानांपक्षपोषणः॥

३०—स्वीयंवाक्यमृतंकर्तुमवतीर्णोऽसिमेगृहे। चिकीर्षुर्भगवान्ज्ञानंभक्तानांमानवर्द्धनः॥

३१—तान्येवतेऽभिरूपाणिरूपाणिभगवंस्तव। यानियानिचरोचंतेस्वजनानामरूपिणः॥

३२—त्वांसूरिभिस्तत्त्वबुभुत्सयाऽद्धासदाऽभिवादार्हणपादपीठं।
ऐश्वर्यवैराग्ययशोऽवबोधवीर्यश्रियापूर्त्तमहंप्रपद्ये॥

योग्य हैं। आप ऐश्वर्य, वैराग्य, यश, ज्ञान, धर्म, शोभा से पूर्ण हैं। मैं आपकी शरण हूँ। आप प्रकृति, पुरुष, महत्तत्व, काल और अहंकार रूप हैं, लोक और लोकपालरूप हैं, सर्वज्ञ हैं, चित् शक्ति के द्वारा समस्त प्रपंच आप में वर्तमान है। समस्त शक्तियाँ आपके अधीन हैं। मैं कपिल मुनि की शरण आया हूँ। प्रजाओं के स्वामी आपसे मैं पूछता हूँ! आपके अवतार लेने से मेरा कर्तव्य पूरा हो गया। मेरा मनोरथ पूरा हो गया। अतएव मैं आपसे आज्ञा लेता हूँ। मैं संन्यास लेकर हृदय में तुम्हारा ध्यान धरकर और शोकरहित होकर विचरण करना चाहता हूँ॥ ३०, ३४॥

*श्रीभगवान् बोले*—मुने, वेद तथा लोक में मेरी कही बात सत्य समझी जाती है। अतएव मैंने तुम्हारे घर में जन्म-धारण किया है, क्योंकि ऐसा करने के लिए तुम्हें मैंने वचन दिया था। मेरा यह जन्म वासनाओं से छुटकारा चाहने वाले, मुनियों के आत्म-विचार में सहायक, सांख्य-ज्ञान के प्रचार के लिये हुआ है। यह आत्मज्ञान का अनादि मार्ग बहुत समय से नष्ट हो गया था। उसका पुनः प्रवर्तन करने के लिए मैंने यह जन्म धारण किया है। आपने मेरी आज्ञा ले ली, अब आप जायँ। समस्त कर्मों को मुझे अर्पित करके और दुर्जय मृत्यु को जीतकर मुक्त हो जाइए और मेरा भजन कीजिए। स्वयं प्रकाशमान, अन्तर्यामी, आत्मरूप मुझको अपनी आत्मा के रूप में समझकर तुम निर्भय और शोक-रहित हो जाओगे। मैं माता को भी सब कर्मों का नाश करने वाली ब्रह्मविद्या का उपदेश दूँगा, जिससे यह समस्त भयों को पार कर निर्भय हो जायगी॥ ३५, ४०॥

---

३३—परंप्रधानंपुरुषंमहांतंकालंकविंत्रिवृतंलोकपालम्।
आत्मानुभूत्याऽनुगतप्रपंचंस्वच्छंदशक्तिंकपिलंप्रपद्ये॥

३४—आस्माभिपृच्छेऽद्यपतिंप्रजानांत्वयाऽवतीर्णर्णउताप्तकामः।
परिव्रजत्पदवीमास्थितोऽहंचरिष्येत्वांहृदियुञ्जन्विशोकः॥

*श्रीभगवानुवाच*—

३५—मयाप्रोक्तंहिलोकस्यप्रमाणंसत्यलौकिके। अथाजनिमयातुभ्यंयदवोचमृतंमुने॥
३६—एतन्मेजन्मलोकेस्मिन्मुमुक्षूणांदुराशयात्। प्रसंख्यानायतत्त्वानांसंमतायात्मदर्शने॥
३७—एषआत्मपथोऽव्यक्तोनष्टःकालेनभूयसा। तंप्रवर्त्तयितुंदेहमिमंविद्धिमयाभृतं॥
३८—गच्छकामंमयापृष्टोमयिसंन्यस्तकर्मणा। जित्वासुदुर्जयंमृत्युममृतत्वायमांभज॥
३९—मामात्मानंस्वयंज्योतिःसर्वभूतगुहाशयं। आत्मन्येवात्मनावीक्ष्यविशोकोभयमृच्छसि॥
४०—मात्रेआध्यात्मिकींविद्यांशमनींसर्वकर्मणाम्। वितरिष्येययाचासौभयंचातितरिष्यति॥

मैत्रेय बोले—कपिल मुनि के आज्ञा देने पर प्रजापति कर्दम उनकी प्रदक्षिणा करके प्रसन्नता पूर्वक वन में चले गये। मुनि ने अहिंसा प्रधान मौनव्रत धारण किया। भ॰ . सब प्रकार से शरण माना। सब प्रकार की वासनाओं के साथ अग्निहोत्र और घर का . करके वे पृथ्वी में विचरण करने लगे। जो कार्य और कारण से भिन्न हैं और निर्गुण . गुणों के प्रेरक हैं और जो दृढ़भक्ति के द्वारा प्रत्यक्ष किये जाते हैं, उन परब्रह्म में मन कर वे मुनि अहंकार, ममता और सुख-दुःख आदि द्वन्द्वों से रहित हो गये। समदृष्टि, . सिद्धज्ञान, वे मुनि अन्तर्मुख होकर प्रशान्त समुद्र के समान हो गये। उनकी बुद्धि शान्त गयी, उनके तर्क-वितर्क जाते रहे। प्रत्यग् आत्मा-सर्वज्ञ भगवान—वासुदेव में भक्ति-भाव मन लगाकर मुनि अज्ञान-बन्धन से छूट गये। सब प्राणियों को आत्मा रूप से वर्तमान भ वान को और भगवान में सब प्राणियों को स्थित देखने लगे। इच्छा, द्वेष आदि से हीन, . ब्रह्म को देखने वाले, भक्ति के कारण, कर्दम मुनि मुक्त होगये ॥ ४१.४७ ॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के तीसरे स्कंध का चौबीसवां अध्याय समाप्त

—:०:—

मैत्रेयउवाच—

४१—एवंसमुदितस्तेनकपिलेनप्रजापतिः। दक्षिणीकृत्यतंप्रीतोवनमेवजगामह ॥

४२—व्रतंसआस्थितोमौनमात्मैकशरणोमुनिः। निःसङ्गोव्यचरत्क्षोणीमनग्निरनिकेतनः ॥

४३—मनोब्रह्मणियुंजानोयत्तत्सदसतःपरं। गुणावभासेविगुणएकभक्त्यानुभाविते ॥

४४—निरहङ्कृतिर्निर्ममश्चनिर्द्वन्द्वःसमदृक्स्वदृक्। प्रत्यक्प्रशांतधीर्धीरःप्रशान्तोर्मिरिवोदधिः ॥

४५—वासुदेवेभगवतिसर्वज्ञेप्रत्यगात्मनि। परेणभक्तिभावेनलब्धात्मामुक्तबंधनः ॥

४६—आत्मानसर्वभूतेषुभगवंतमवस्थित। अपश्यत्सर्वभूतानिभगवत्यपिचात्मनि ॥

४७—इच्छाद्वेषविहीनेनसर्वत्रसमचेतसा। भगवद्भक्तियुक्तेनप्राप्ताभागवतीगतिः ॥

इतिश्रीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कंधेकापिलेयेचतुर्विंशतितमोऽध्यायः ॥ २४ ॥

—❀—



देवहूति और कपिल

भगवान् कपिलदेव अपनी माता देवहूतिको ब्रह्मज्ञान ( अध्यात्मतत्त्वोंको ) समझा रहे हैं ।

GITA PRESS GORAKHPUR

# पच्चीसवाँ अध्याय

## *देवहूति के प्रश्न*

*शौनक बोले*—तत्वज्ञान का प्रचार करने वाले, भगवान कपिल, स्वयं अजन्मा होने पर भी मनुष्यों को आत्मज्ञान देने के लिये उत्पन्न हुये। भगवान् का यह अवतार मनुष्यों में श्रेष्ठ है, अन्य समस्त योगियों की अपेक्षा बड़ा है, ऐसे भगवान् की कीर्ति मैंने सुनी भी है, तथापि मेरी इन्द्रियाँ तृप्त नहीं होतीं, मन नहीं भरता, भक्तों की इच्छा से शरीर धारण करने वाले भगवान् ने अपनी माया के द्वारा, जो-जो चरित किये है, जो चरित कीर्तन करने के योग्य है, उनका कीर्तन आप कहे, करें। मैं श्रद्धाभाव से सुनना चाहता हूँ ॥ १, ३ ॥

*सूत बोले*—व्यास के मित्र—मैत्रेय मुनि से भी विदुर ने इसी प्रकार पूछा था। ब्रह्मज्ञान का उपदेश करने के लिये विदुर से प्रेरित होकर, प्रसन्न मन से, मैत्रेय ने उनसे यह कहा था ॥ ४ ॥

*मैत्रेय बोले*—पिता के वन मे चले जाने पर, माता को प्रसन्न रखने के लिये, भगवान् कपिल ने विन्दुसर मे ही निवास किया था, ऐसी प्रसिद्धि है। एकबार ब्रह्मा का वचन स्मरण करके देवहूती बिना किसी काम के चुपचाप बैठे ब्रह्मज्ञान का उपदेश देने वाले अपने पुत्र से बोली ॥ ५,६ ॥

*देवहूती बोली*—भूमन्, इन इन्द्रियों की विषयाभिलाषा से मैं बहुत दुःखी हूँ, जिन अभिलाषाओं को पूरा करने के कारण अज्ञान-अंधकार में डूब गयी हूँ। उस दुष्पार अज्ञानान्धकार

---

*शौनकउवाच*—

१—कपिलस्तत्त्वसङ्ख्याताभगवानात्ममायया। जातःस्वयमजःसाक्षादात्मप्रज्ञप्तयेनृणाम् ॥

२—नह्यस्यवर्ष्मणःपुंसांवरिम्णःसर्वयोगिनां। विश्रुतौश्रुतदेवस्यभूरितृप्यन्तिमेऽसवः ॥

३—यद्यद्विधत्तेभगवान्स्वच्छन्दात्मात्ममायया। तानिमेश्रद्दधानस्यकीर्त्तन्यान्यनुकीर्त्तय ॥

*सूतउवाच*—

४—द्वैपायनसखस्त्वेवंमैत्रेयोभगवांस्तथा। प्राहेदंविदुरंप्रीतआन्वीक्षिक्याप्रचोदितः ॥

*मैत्रेयउवाच*—

५—पितरिप्रस्थितेऽरण्यंमातुःप्रियचिकीर्षया। तस्मिन्बिन्दुसरेऽवात्सीद्भगवान्कपिलःकिल ॥

६—तमासीनमकर्माणंतत्त्वमार्गाग्रदर्शनं। स्वसुतंदेवहूत्याहधातुःसंस्मरतीवचः ॥

के पार ले जाने वाले सत् नेत्र आपही हैं। अनेक जन्मों के पश्चात् आपही की कृपा से वह नेत्र मुझे मिला है। अतएव भगवान् आपको मेरा मोह दूर करना चाहिये। इन शरीर आदि मे "मैं, मेरा" आदि का जो आग्रह आपने दिया है, वही वह मोह है, भगवन्, अतएव आपने ही मोह उत्पन्न किया है और आपही उसका नाश करें! अतएव, हे शरणागतों के रक्षक! मैं आपकी शरण आयी हूँ। आप अपने भक्तों के संसार-वृक्ष के कुठार हैं। प्रकृति और पुरुष का तत्व जानने के लिये, मैं समस्त धर्मज्ञाताओं मे श्रेष्ठ आपको नमस्कार करती हूँ॥ ७, ११॥

मैत्रेय बोले—मनुष्यों का मोक्ष विषयक प्रेम बढ़ाने वाला अपनी माता का उत्तम अभिप्राय जानकर आत्म ज्ञानियों की गति-भगवान, मनही-मन प्रशंसा करके बोले—थोड़े स्मित से उस समय उनके मुख की शोभा बढ़ गयी थी॥ १२॥

श्रीभगवान् बोले—मेरी समझ से ब्रह्म-विद्या में अनुराग रखना ही मनुष्यों के लिये मोक्ष का श्रेष्ठ मार्ग है। जिस मोक्ष के प्राप्त होने पर, मनुष्य के सुख-दुःख का सर्वदा के लिए नाश हो जाता है। अतएव निष्पाप, मैं सर्वाङ्ग-पूर्ण उस योग का वर्णन तुमसे करता हूँ, जिसका वर्णन मैंने सुनने की इच्छा रखनेवाले मुनियों से किया है। चित्त (मन) ही मनुष्य की आत्मा के बन्धन और मुक्ति का कारण है। जब इसका अनुराग त्रिगुण मे होता है, तब इसका बन्धन होता है और भगवान् में अनुराग से मुक्ति होती है। अहंमय, अभिमान के इस भाव से उत्पन्न काम, लोभ आदि दोषों से जिस समय मन रहित होता है, जब मन में ये दोष नहीं

देवहूतिरुवाच—

७—निर्विण्णानितरांभूमन्नसदिंद्रियतर्षणात्। येनसंभाव्यमानेनप्रपन्नांऽधंतमःप्रभो॥

८—तस्यत्वंतमसोंऽधस्यदुष्पारस्याद्यपारगम्। सच्चक्षुर्जन्मनामंतेलब्धंमेत्वदनुग्रहात्॥

९—यआद्योभगवान्पुंसामीश्वरोवैभवान्किल। लोकस्यतमसाऽधस्यचक्षुःसूर्यइवोदितः॥

१०—अथमेदेवसंमोहमपाक्रष्टुंत्वमर्हसि। योऽवग्रहोऽहंममेतीत्येतस्मिन्योजितस्त्वया॥

११—तंत्वागताऽहंशरणंशरण्यंस्वभृत्यसंसारतरोःकुठारं। जिज्ञासयाऽहंप्रकृतेःपूरुषस्यनमामिसद्धर्मविदांवरिष्ठं॥

मैत्रेयउवाच—

१२—इतिस्वमातुर्निरवद्यमीप्सितंनिशम्यपुंसामपवर्गवर्धनं।
धियाऽभिनंद्यात्मवतांसतांगतिर्बभाषईषत्स्मितशोभिताननः॥

श्रीभगवानुवाच—

१३—योगआध्यात्मिकःपुंसांमतोनिःश्रेयसायमे। अत्यंतोपरतिर्यत्रदुःखस्यचसुखस्यच॥

१४—तमिमंतेप्रवक्ष्यामियमवोचंपुराऽनघे। ऋषीणांश्रोतुकामानांयोगंसर्वांगनैपुणं॥

१५—चेतःखल्वस्यबंधायमुक्तयेचात्मनोमतं। गुणेषुसक्तंबंधायरतंवापुंसिमुक्तये॥

रहते, उसी समय मन शुद्ध कहा जाता है। उस समय न दुःख होता है और न सुख। मन की सम अवस्था हो जाती है। उस समय अपने को पुरुष रूप आत्मा, प्रकृति से भिन्न, भेदरहित, सूक्ष्म और अपरिच्छिन्न समझता है। ज्ञान, वैराग्य और भक्तियुक्त मन से वह अपने को उदासीन अर्थात् सम्बन्धहीन समझता है और प्रकृति को बलहीन समझता है। क्योंकि ज्ञान के कारण उसका बल नष्ट हो जाता है। विश्वरूप की भक्ति के बिना दूसरा कोई मंगलमय मार्ग नहीं है, जिससे योगी ब्रह्मज्ञान प्राप्त करे। विषयों से प्रेम करना ही आत्मा का अटूट बन्धन है, यह विद्वान् कहते हैं। वही प्रेम यदि साधुओं के साथ हो तो मोक्ष का द्वार खुल जाता है। सहनशील, दयालु, सब प्राणियों के मित्र, शत्रु किसी के नहीं, शान्त, साधु स्वभाव, शास्त्रानुरागी, सज्जन अनन्यभाव से मुझ मे दृढ भक्ति करते हैं। मेरे लिए अन्य समस्त कर्मों का, अपने स्वजन बान्धवों का त्याग करते हैं, मेरा आश्रय करके, मेरी पवित्र कथाएँ, सुनते और कहते हैं, इन सबको सांसारिक ताप नहीं तपाते। क्योंकि इनका चित्त मुझमे लगा रहता है। हे साध्वी, ये साधु हैं। ये सब प्रकार के संगों से रहित हैं! अतएव इनका संग पाने की प्रार्थना करनी चाहिए। ये संग के दोषों को दूर करने वाले होते हैं। सज्जनों के संग से मेरे पराक्रम के सम्बन्ध की कथाएँ, जो हृदय और कानों को पवित्र करती हैं, जिन कथाओं के सेवन से मोक्ष मार्ग में श्रद्धा, प्रेम और भक्ति, क्रम से होती है। मेरी रचना से (सृष्टि आदि लीला के विचार से) भक्ति उत्पन्न होती है, भक्ति से लौकिक और पारलौकिक इन्द्रिय-सुखों पर विराग उत्पन्न हो जाता है। इसके पश्चात् उद्योग करके चित्त को वश में करने का प्रयत्न करता है और

---

१६—अहंममाभिमानोत्थैःकामलोभादिभिर्मलैः। वीतयदामनःशुद्धमदुःखमसुखसमं॥

१७—तदापुरुषआत्मानकेवलंप्रकृतेःपरं। निरतरंस्वयज्योतिरणिमानमखंडित॥

१८—ज्ञानवैराग्ययुक्तेनभक्तियुक्तेनचात्मना। परिपश्यत्युदासीनप्रकृतिंचहतौजसं॥

१९—नयुज्यमानयाभक्त्याभगवत्यखिलात्मनी। सदृशोऽस्तिशिवःपंथायोगिनाब्रह्मसिद्धये॥

२०—प्रसंगमजरपाशमात्मनःकवयोविदुः। सएवसाधुषुकृतोमोक्षद्वारमपावृतं॥

२१—तितिक्षवःकारुणिकाःसुहृदःसर्वदेहिनां। अजातशत्रवःशाताःसाधवःसाधुभूषणाः॥

२२—मय्यनन्येनभावेनभक्तिंकुर्वंतियेदृढां। मत्कृतेत्यक्तकर्माणस्त्यक्तस्वजनबाधवाः॥

२३—मदाश्रयाःकथामृष्टाःशृण्वंतिकथयंतिच। तपंतिविविधास्तापानैतान्मद्गतचेतसः॥

२४—तएतेसाधवःसाध्विसर्वसगविवर्जिताः। सगस्तेष्वथतेप्रार्थ्यःसगदोषहराहिते॥

२५—सताप्रसगान्ममवीर्यसविदोभवंतिहृत्कर्णरसायनाःकथाः।

तज्जोषणादाश्वपवर्गवर्त्मनिश्रद्धारतिर्भक्तिरनुक्रमिष्यति॥

२६—भक्त्यापुमान्जातविरागऐंद्रियादृष्टश्रुतान्मद्रचनानुचिंतया।

चित्तस्ययत्तोग्रहणेयोगयुक्तोयतिष्यतेऋजुभिर्योगमार्गैः॥

हम लोगों के समान वैर-भाव से आपका भजन नहीं करते। सुन्दर अवतारों के द्वारा आपकी लीला जगत का कल्याण करने तथा उसे सुख और ऐश्वर्य देने के निमित्त होती है, भय उत्पन्न करने के लिए नहीं, अतः आप क्रोध दूर करें। आपने आज असुर का नाश किया, अतः अब क्रोध का कोई कारण नहीं है। सज्जन लोग भी बिच्छू और साँप आदि के मारे जाने पर प्रसन्न होते है (अतः हिरण्यकशिपु के मारे जाने पर भी सज्जन प्रसन्न हुए हैं)। अब आनन्दित हुए सबलोग आपके क्रोधके दूर होने की बाट जोह रहे है। हे नृसिंह! अपने भयको दूर करने के लिए लोग जब आपके रूप का स्मरण करते है तो उनका भय दूर हो जाता है, अतः अब क्रोध करने की आवश्यकता नहीं है ॥१३-१४॥ अजित! मैं आपके इस रूप से भयभीत नहीं होता, जिस में मुँह, जीभ, सूर्य के समान आँखे, भ्रुकुटी तथा उग्र डाढ़ अत्यन्त भयंकर है, जिसने अन्तड़ियों की माला है, केसर रुधिर मे भीगे हुए है, कान ऊँचे और खड़े हैं, नख का अग्रभाग शत्रुओं को फाड डालनेवाला है तथा जिसकी हुंकार से दिग्गज भी भयभीत हो जाते हैं। दीनवत्सल! मै असत्य तथा ससाररूपी चक्रके दुःख से डरता हूँ। मेरे कर्मो ने मुझे बाँधकर हिंसक प्राणियों के बीच डाल दिया है, अतः हे प्रिय! आप प्रसन्न होकर कब मुझे मोक्षरूप तथा आश्रयरूप अपने चरण-कमलोंमे बुलावेंगे? ॥१५-१६॥ प्रिय पदार्थ के वियोग तथा अप्रिय पदार्थ के संयोगसे उत्पन्न हुई शोकरूपी अग्नि मे मै समस्त जन्मों में जला करता हूँ। संसार में दुःखों के मिटने के जो उपाय है, वे भी दुःखरूप ही है उनके अतिरिक्त देहके अभिमान से भी मैं भटका करता हूँ। अतः प्रभु! अपना दास बनाने का जो उपाय हो, वह आप मुझसे कहें ॥१७॥ नृसिंह! गुणों के बन्धनों से छूटकर

---

१३—सर्वे ह्यमीविधिकरास्तव सत्वधाम्नो ब्रह्मादयो वयमिवेश ननोद्विजंतः ।
क्षेमाय भूतय उतात्मसुखाय चास्य विक्रीडितं भगवतो रुचिरावतारैः ॥
१४—तद्यच्छमन्यु मसुरश्च हतस्त्वयाऽद्य मोदेत साधुरपि वृश्चिकसर्पहत्या ।
लोकाश्च निर्वृतिमिताः प्रतियन्ति सर्वे रूपं नृसिंह विभयाय जनाः स्मरन्ति ॥
१५—नाहं बिभेम्यजित तेऽतिभयानकास्य जिह्वार्कनेत्रभ्रुकुटीरभसोग्रदंष्ट्रात् ।
आन्त्रस्रजः क्षतजकेसरशंकु कर्णान्निर्ह्रादभीतदिगिभादरिभिन्नखाग्रात् ॥
१६—त्रस्तोऽस्म्यहं कृपणवत्सलदुःसहोग्र संसारचक्र कदनाद् ग्रसतां प्रणीतः ।
बद्धः स्वकर्मभिरुशत्तम तेऽङ्घ्रिमूलं प्रीतोऽपवर्गशरणं ह्वयसे कदा नु ॥
१७—यस्मात्प्रियाप्रिय वियोगसयोगजन्म शोकाग्निना सकल योनिषु दह्यमानः ।
दुःखौषधं तदपि दुःखमतद्धियाऽहं भूमन् भ्रमामि वद मे तव दास्ययोगं ॥

तथा आपके चरणारविंद में रहनेवाले ज्ञानी लोगों का संग करके, परम सम्बन्धी तथा परम देव आपकी लीला-सम्बन्धी उन कथाओं का अभ्यास करके, जिन्हें ब्रह्मा ने गाया है, मैं बड़े दुःखों को भी सहज ही पार कर जाऊँगा ॥ १८ ॥

नृसिंह ! दुःखों को दूर करने के जो उपाय इस संसार में जाने जाते हैं, वे तभी तक काम आते हैं, जबतक आपकी उपेक्षा नहीं होती, आपकी उपेक्षा होने पर माता-पिता भी बालक की रक्षा नहीं करते, औषधि रोगी की रक्षा नहीं करती और नौका समुद्र में डूबते हुए की रक्षा नहीं करती ॥ १९ ॥ भिन्न-भिन्न स्वभाव वाले पहले उत्पन्न हुए ब्रह्मा आदि अथवा बाद में उत्पन्न हुए पिता आदि जिसमें, जिस कारण से, जब, जिसके द्वारा, जिसका, जिसके निमित्त, जिस प्रकार, जिसकी प्रेरणा से और जिसको उत्पन्न करते हैं तथा रूपांतरित करते है, वह सभी आपका ही स्वरूप है ॥ २० ॥ मन जो कर्म करनेवाला, बलवान्, वेदोक्त कर्म-प्रधान और अविद्या से उत्पन्न सोलह विकारोंवाला है, उसे कालके द्वारा क्षुब्ध गुणों वाली माया आपके अंशरूप पुरुष की दृष्टि से उत्पन्न करती है। इस संसार के चक्ररूपी मन को आपकी कृपा के बिना कौन तर सकता है ? ॥ २१ ॥ विभो ! चैतन्यशक्ति के द्वारा सदा बुद्धि के गुणों को जीतने वाले, माया के प्रेरक तथा कार्यों और साधनों की शक्तियों को वश में रखने वाले आप, माया के सोलह दाँतों (विकारों) वाले संसार-चक्र में पड़े हुए पीड़ित और शरणागत मुझको अपने समीप ले लें ॥ २२ ॥ प्रभु ! संसारी लोग स्वर्ग में जिन वस्तुओं की कामना करते हैं, उन समस्त लोक-पालों की आयु, लक्ष्मी और ऐश्वर्यों को मैंने देख लिया है— वे सभी मेरे पिता के अट्टहासपूर्वक भृकुटि चढ़ाने मात्र से नष्ट हो गए थे और उन मेरे पिता को भी आपने मार डाला ॥ २३ ॥

---

१८— सोऽहं प्रियस्य सुहृदः परदेवताया लीला कथास्तव नृसिंह विरिञ्चगीताः ।
अञ्जस्तितर्म्यनुगृणन् गुणविप्रमुक्तो दुर्गाणि ते पदयुगालयहंससङ्गः ॥

१९—बालस्य नेह शरणं पितरौ नृसिंह नार्तस्य चागदमुदन्वति मज्जतो नौः ।
तप्तस्य तत्प्रतिविधिर्य इहाञ्जसेष्टस्तावद्विभो तनुभृतां त्वदुपेक्षितानां ॥

२०—यस्मिन्यतो यर्हि येन च यस्य यस्माद् यस्मै यथा यदुत यस्त्वपरः परो वा ।
भावः करोति विकरोति पृथक् स्वभावः सञ्चोदितस्तदखिलं भवतः स्वरूपम् ॥

२१—माया मनः सृजति कर्ममयं बलीयः कालेन चोदितगुणानुमतेन पुंसः ।
छन्दोमयं यदजयार्पितषोडशारं संसारचक्रमज कोऽतितरेत्त्वदन्यः ॥

२२—स त्वं हि नित्यविजितात्मगुणः स्वधाम्ना कालो वशीकृतविसृज्यविसर्गशक्तिः ।
चक्रे विसृष्टमजयेश्वर षोडशारे निष्पीड्यमानमुपकर्ष विभो प्रपन्नम् ॥

२३— दृष्टा मया दिवि विभोऽखिलधिष्ण्यपानामायुः श्रियो विभव इच्छति यान् जनोऽयम् ।
येऽस्मत्पितुः कुपितहासविजृम्भितभ्रूविस्फूर्जितेन लुलिताः स तु ते निरस्तः ॥

अत: परिणाम को जानने-वाला मैं ब्रह्मा पर्यंत प्राणियों की आयु, लक्ष्मी तथा इंद्रियजनित सुखों को भोगने की इच्छा नहीं रखता, कालरूप आपके श्रेष्ठ पराक्रम से नष्ट होने वाली सिद्धियों की इच्छा भी नहीं रखता। आप मुझे अपने सेवकों के पास रखें ॥२४॥ सुनने में अच्छे लगने वाले, किंतु परिणाम में मृगतृष्णा के समान सांसारिक सुखों में क्या सार है? लोग यह बात समझकर भी परिश्रम से मिलने वाले सुख के लेशों से कामना रूपी अग्नि को बुझाया करते हैं, अतः उन्हें वैराग्य नहीं होता, आपकी माया का यह व्यापार अद्भुत है ॥ २५ ॥ ईश! कहाँ तो रजोगुण से रचित शरीर वाला तथा तमोगुण की अधिकता वाले दैत्य के कुल में उत्पन्न मैं और कहाँ आपकी कृपा, कि जिस कृपा से परम पुरुषार्थ रूप आपके कर-कमल मेरे माथे पर रखे गए, जो ब्रह्मा, शिव और लक्ष्मी के मस्तक पर भी नहीं रखे गए थे, ॥ २६ ॥ ब्रह्मा आदि श्रेष्ठ हैं और यह दैत्य नीच है, पामरों के समान आपकी ऐसी बुद्धि नहीं है, क्योंकि आप समस्त जगत् की आत्मा और मित्र हैं। सेवा करने से कल्पवृक्ष के समान मनुष्य आपकी कृपा प्राप्त करता है। कल्पवृक्ष सबके लिए समान है। जो उसके नीचे बैठता है, उसे मनवाञ्छित फल मिलता है। इसी प्रकार आपके लिए भी सभी समान हैं। जो भी आपकी सेवा करता है, उसे उसकी सेवा के परिमाण के अनुसार फल मिलता है, अतः आपमें विषम बुद्धि नहीं कही जाती ॥२७॥ इसी प्रकार संसार रूपी सर्पों वाले कुएँ में पड़े हुए तथा विषय-सुखों की इच्छा रखने वाले लोगों के संसर्ग से उसी कुएँ में पड़ते हुए मुझको पहले नारदजी ने अपनाया था, अतः मैं आपके दासों की सेवा कैसे छोड़ूँ? ॥ २८ ॥ अनत! आपने जो मेरे प्राणों की रक्षा और मेरे पिता का वध किया, यह

---

२४—तस्मादमूस्तनुभृतामहमाशिषोऽज्ञ आयुः श्रियं विभवमैन्द्रियमाविरिंच्यात् ।
नेच्छामि ते विलुलितानुरुविक्रमेण कालात्मनोपनय मां निजभृत्यपार्श्वं ॥
२५—कुत्राशिषः श्रुतिसुखा मृगतृष्णिरूपाः क्वेदं कलेवरमशेषरुजां विरोहः ।
निर्विद्यते न तु जनो यदपीति विद्वान्कामानलं मधुलवैः शमयन्दुरापैः ॥
२६—क्वाहं रजः प्रभव ईशतमोऽधिकेऽस्मिन् जातः सुरेतरकुले क्व तवानुकम्पा ।
न ब्रह्मणो न तु भवस्य न वै रमाया यन्मेऽर्पितः शिरसि पद्मकरः प्रसादः ॥
२७—नैषापरावरमतिर्भवतो ननु स्याज्जंतोर्यथात्मसुहृदो जगतस्तथापि ।
संसेवया सुरतरोरिव ते प्रसादः सेवानुरूपमुदयो न परावरत्वं ॥
२८—एवं जनं निपतितं प्रभवाहि कूपे कामाभिकाममनु यः प्रपतन्प्रसंगात् ।
कृत्वात्मसात्सुरर्षिणा भगवन् गृहीतः सोऽहं कथं नु विसृजे तव भृत्यसेवां ॥

अपने दासों और ऋषियों की बात सच्ची करने के लिये किया, ऐसा मैं मानता हूँ। अनुचित करने की इच्छा से तलवार लेकर मेरे पिता ने कहा था कि 'मुझसे भिन्न कोई ईश्वर हो तो वह तेरी रक्षा करे,मैं तेरा माथा काटे लेता हूँ।' उस समय भक्तों को अभय देने की अपनी प्रतिज्ञा को सत्य करने के निमित्त आपने यह प्रयास किया, ऐसा मैं मानता हूँ, इस समस्त जगत् रूप आप एक ही हैं। क्योंकि जगत् के आदि और अंत में आप ही बच रहते हैं, अतः उसके मध्य में भी आप ही हैं। अपनी माया के गुणों के परिणामरूप इस जगत् की सृष्टि करके अन्तर्यामी रूप से उसमें रहने वाले आप, गुण के कारण किसीकी रक्षा करने वाले तथा किसीको मारने वाले के रूप में भिन्न-भिन्न जान पड़ते हैं ॥२६—३०॥ कार्य-कारण रूप यह जगत आपसे भिन्न नहीं है,किंतु आप उससे भिन्न हैं। अतः अपने-पराए की भेद-बुद्धि मायाजनित और निंदित है। वृक्ष जैसे पृथ्वीमय बीजरूप है, बीज सूक्ष्मभूतरूप है और सूक्ष्मभूत परब्रह्मरूप है, उसी प्रकार यह समस्त जगत पंचभूतरूप है, पंचभूत सूक्ष्मभूतरूप हैं, और सूक्ष्मभूत परब्रह्मरूप हैं। जिससे जिसका जन्म होता है, जिससे स्थिति होती है और जिससे नाश होता है, वह तद्रूप ही होता है ॥३१॥ स्वयं ही इस जगत् को अपने में लीन करके,स्वरूप-सुख का अनुभव करते हुए,क्रियारहित होकर आप प्रयल कालीन जल में शयन करते हैं। उस समय योग के द्वारा आँखें मींचकर तथा स्वरूप के प्रकाश से निद्रा को जीतकर आप तीनों अवस्थाओं से भिन्न स्वरूप में रहते हैं, फिर भी अज्ञान अथवा जाग्रत-स्वप्न के विषयों को नहीं देखते ॥ ३२ ॥ आप जल में शयन करनेवाले

---

२६—मत्प्राणरक्षणमनंत पितुर्वधश्च मन्ये स्वभृत्यऋषिवाक्यमृतं विधातुं ।
खड्गं प्रगृह्य यदवोचदसद्विधित्सुस्त्वामीश्वरो मदपरोऽवतु कं हरामि ॥

३०—एकस्त्वमेव जगदेतदमुष्य यत्त्व माद्यं तयोः पृथगवस्यसि मध्यतश्च ।
सृष्ट्वा गुणव्यतिकरं निजमाययेदं नानेवतैरवसितस्तदनुप्रविष्टः ॥

३१—त्वं वा इदं सदसदीश भवांस्ततोऽन्यो मायायदात्म परबुद्धिरियं ह्यपार्था ।
यद्यस्य जन्मनि घनं स्थितिरीक्षणंच तद्वैतदेव वसुकालवदष्टितर्वोः ॥

३२—न्यस्येदमात्मनि जगद्विलयाम्बुमध्ये शेषेत्मना निजसुखानुभवो निरीहः ।
योगेन मीलित दृगात्मनि पीतनिद्रस्तुर्ये स्थितो नतु तमो न गुणांश्च युंचे ॥

और अपनी कालशक्ति के द्वारा माया के गुणों के प्रेरक हैं। यह समस्त जगत् आपही का स्वरूप है। शेषनागरूपी पलंग पर सोने वाले आपकी समाधि के टूटने पर आपके नाभि-कमल से प्रलय कालीन जल में लोकरूपी श्रेष्ठ कमल उत्पन्न हुआ, जैसे छोटे-से बीज से वट का बड़ा वृक्ष उत्पन्न होता है। वह लोकरूपी कमल पहले आपके ही स्वरूप में छिपा हुआ था ॥ ३३ ॥ इस कमल में उत्पन्न हुए और कमल के अतिरिक्त और कुछ न देखते हुए ब्रह्मा ने बीजरूप आपको सौ वर्षों तक पानी में डूबकर ढूँढ़ने पर भी नहीं पाया। आप यद्यपि उन्हींमें व्याप्त थे, किंतु उन्होंने आपको अपने से भिन्न जाना। अंकुर उत्पन्न होने पर बीज का पता कैसे लग सकता है ? ॥ ३४ ॥ तब ब्रह्मा अत्यंत विस्मित होकर पुनः कमल पर आ बैठे और बहुत दिनों तक कठोर तपस्या करके उन्होंने अपने हृदय को शुद्ध किया। हृदय के शुद्ध होने पर उन्होंने भूत, इंद्रिय और अंतःकरण रूपी अपने शरीर में व्याप्त आपको जानपाया जिस प्रकार पृथ्वी में अत्यंत सूक्ष्म गंध व्याप्त रहती है ॥ ३५ ॥ इस प्रकार लोकरूपी अवयव वाले आपके विराट् रूप को देखकर ब्रह्मा आनंदित हुए थे। उस विराट् रूप में हजारों मुख, पैर, मस्तक, हाथ, जाँघ, नाक, कान और आँखें थीं ॥ ३६ ॥ उस समय आपने हयग्रीव नामक अवतार धारण करके वेदद्रोही, महाबलवान् और तमोगुण तथा रजोगुण रूपी मधु-कैटभ नामक दैत्यों को मार कर वेदों का उद्धार किया था, क्योंकि सत्वगुण ही आपका प्रिय शरीर रूप कहा जाता है ॥ ३७ ॥

---

३३—तस्यैव ते वपुरिदं निजकालशक्त्या संचोदितप्रकृतिधर्मण आत्मगूढं ।
अंभस्यनंत शयनाद्विरमत्समाधेर्नाभेरभूत्स्वकणिका वटवन्महाब्जं ॥

३४—तत्संभवः कविरतोऽन्यदपश्यमानस्त्वांबीजमात्मनिततं स्वबहिर्विचिंत्य ।
नाविंददब्दशतमप्सु निमज्जमानो जातेऽङ्कुरे कथमुहोपलभेत बीजं ॥

३५—स त्वात्मयोनिरतिविस्मित आस्थितोऽब्जं कालेन तीव्रतपसा परिशुद्धभावः ।
त्वामात्मनीशभुवि गंधमिवातिसूक्ष्मं भूतेंद्रियाशयमये विततं ददर्श ॥

३६—एवं सहस्रवदनांघ्रि शिरः करोरु नासास्य कर्ण नयनाभरणायुधाढ्यं ।
मायामयं सदुपलक्षित सन्निवेशं दृष्ट्वा महापुरुषमापमुदं विरिंचः ॥

३७—तस्मै भवान्हयशिरस्तनुवं च बिभ्रद्वेदद्रुहावतिबलौ मधुकैटभाख्यौ ।
हत्वाऽनयच्छ्रुतिगणांश्च रजस्तमश्च सत्वं तव प्रियतमां तनुमामनंति ॥

महापुरुष ! इस प्रकार मनुष्य, पशु, पक्षी, देवता तथा मत्स्य का आकार धारण करके आप लोकों का पालन करते हैं, उनके शत्रुओं का नाश करते हैं तथा युग के अनुसार धर्म की रक्षा करते हैं । कलियुग में गुप्त रहने के कारण आप वैसा नहीं करते । तीन ही युगों में आप प्रकट दीख पड़ते हैं । इसलिए आपका नाम 'त्रियुग' पड़ा है ॥ ३८ ॥ वैकुंठनाथ ! पापों के कारण जो दुष्ट हो गया है, जो बहिर्मुख है, तीव्र है, कामना से आतुर है तथा हर्ष, शोक भय और तृष्णा से आर्त है,वह मेरा मन आपकी कथा में नहीं लगता । मैं दीन ऐसे मन में आपके तत्व का निरूपण किस प्रकार करूँ ? ॥ ३९ ॥ अच्युत ! एक ओर से मेरी अतृप्त जिह्वा मुझे खींचती है, एक ओर से शिश्न इन्द्रिय, एक ओर से स्पर्श-सुख के लिए त्वचा खींचती है और एक ओर से भोजन के लिए पेट, एक ओर से सुन्दर शब्द सुनने के लिए कान खींचते हैं और एक ओर से सुगन्ध के लिए नाक तथा एक ओर से सुन्दर रूप देखने के लिए चंचल दृष्टि खींचती है और इसी प्रकार कर्मेन्द्रिय भी मुझे चारों ओर से खींचती हैं ! बहुतसी सौतें जिस प्रकार पति को व्याकुल कर देती हैं, उसी प्रकार बहुत-सी इन्द्रियाँ मुझे व्याकुल कर रही हैं ॥ ४० ॥ मेरे ही समान और सब लोग भी दुखी हैं । सभी संसाररूपी वैतरणी में पड़े हुए हैं, एक-दूसरे से होनेवाले जन्म-मरण और भक्षण से भयभीत हैं, अपने और परायों के साथ मैत्री और शत्रुता रखते हैं, हे नित्यमुक्त ! ऐसे मूर्खों पर दया करके आप संसाररूपी वैतरणी से उनका उद्धार करें ॥ ४१ ॥ आप स॰ त जगत् की उत्पत्ति, स्थिति और संहार करते

---

३८—इत्थं नृतिर्यगृषिदेवझषावतारैर्लोकान्विभावयसि हंसि जगत्प्रतीपान् ।
धर्मं महापुरुष पासि युगानुवृत्तं छन्नः कलौ यदभवस्त्रियुगोऽथ स त्वं ॥

३९—नैतन्मनस्तव कथासु विकुंठनाथ सम्प्रीयते दुरितदुष्टमसाधु तीव्रं ।
कामातुरं हर्षशोकभयैषणार्तं तस्मिन्कथं तव गतिं विमृशामि दीनः ॥

४०—जिह्वैकतोऽच्युत विकर्षति माऽवितृप्ता शिश्नोऽन्यतस्त्वगुदरं श्रवणं कुतश्चित् ।
घ्राणोऽन्यतश्चपलदृक् क्व च कर्मशक्तिर्बह्व्यः सपत्न्य इव गेहपतिं लुनंति ॥

४१—एवं जनं निपतितं भववैतरण्या मन्योऽन्यजन्ममरणाशनभीतभीतं ।
पश्यन् जनं स्वपरविग्रहवैरमैत्रं हंतेति पारचरपिपृहि मूढमद्य ॥

हैं, अतः सब लोगों का उद्धार करने में आपको क्या प्रयास होगा ? दीनबन्धु ! मूर्खों पर दया करना ही बड़ी श्रेष्ठता है, अपने भक्तों की सेवा करनेवाले हम लोगों का उद्धार करने में आपकी क्या बड़ाई है ? ॥ ४२ ॥ मेरा चित्त आपकी महिमा के गायनरूपी अमृत में डूबा हुआ है, अतः मैं इस संसार-रूपी वैतरणी से नहीं डरता, किन्तु दूसरे मूर्ख लोग, जिनका चित्त आपसे विमुख है और जो तुच्छ विषय-सुख के लिए कुटुम्ब आदि का बोझा ढोया करते हैं, मैं उनके लिए शोक करता हूँ ॥ ४३ ॥ देव ! मुनि लोग प्रायः अपनी मुक्ति के लिए ही वन में जाकर तपस्या किया करते हैं। वे दूसरों के स्वार्थ के लिए कुछ नहीं करते, पर मैं तो इन दीन लोगों को छोड़कर अकेला मुक्ति की इच्छा नहीं रखता। इसीसे मैं आपसे यह आग्रह कर रहा हूँ, क्योंकि आपके अतिरिक्त इन भटकते हुए मनुष्यों को शरण देनेवाला दूसरा कोई मुझे नहीं दीखता ! गृहस्थाश्रम के मैथुन आदि सुख अत्यन्त तुच्छ हैं। हाथ से शरीर को खुजलाने में जिस प्रकार एक दुःख को छुड़ाने में दूसरा दुःख होता है, उसी प्रकार विषय-भोग में भी एक दुःख मिटाने में दूसरा दुःख भोगना पड़ता है। ऐसे सुख की इच्छा रखने वाले संसारी लोग बहुत दुःख भोगने पर भी उन सुखों से तृप्त नहीं होते। कोई धीर पुरुष ही खाज के समान विषय-वासनाओं का दमन कर सकता है ॥ ४५ ॥ यह ठीक है कि मौन, व्रत, शास्त्रों का सुनना, तपस्या, अध्ययन, स्वधर्म, व्याख्यान, एकांत वास, जप और समाधि, ये मोक्ष के उपाय हैं, किन्तु ये उपाय अजितेंद्रिय लोगों के पेट भरने का साधन बनते हैं और दंभी लोगों के लिए तो ये पेट भरने का साधन भी बन सकते हैं या नहीं, इसमें सन्देह है ॥ ४६ ॥ बीज से अंकुर और अंकुर से बीज

---

४२—कोन्वत्र तेऽखिलगुरो भगवन्प्रयास उत्तारणेऽस्य भवसंभवलोपहेतो ।
मूढेषु वै महदनुग्रह आर्तबंधो किं तेन ते प्रियजनाननु सेवतां नः ॥

४३—नैवोद्विजे परदुरत्यय वैतरण्यास्त्वद्वीर्यगायनमहामृत मग्नचित्तः ।
शोचे ततो विमुखचेत स इन्द्रियार्थमायासुखाय भरमुद्वहतो विमूढान् ॥

४४—प्रायेण देव मुनयः स्वविमुक्तिकामा मौनं चरंति विजने न परार्थनिष्ठाः ।
नैतान्विहाय कृपणान्विमुमुक्ष एको नान्यं त्वदस्य शरणं भ्रमतोऽनुपश्ये ॥

४५—यन्मैथुनादि गृहमेधि सुखं हि तुच्छं कंडूयनेन करयोरिव दुःखदुःखं ।
तृप्यंति नेह कृपणा बहुदुःखभाजः कंडूतिवन्मनसिजं विषहेत धीरः ॥

४६—मौनव्रत श्रुततपोऽध्ययनस्वधर्म व्याख्यारहो जपसमाधय आपवर्ग्याः ।
प्रायः परं पुरुषते त्वजितेंद्रियाणां वार्ता भवंत्युत नवाऽत्र तु दांभिकानां ।

के समान प्रवाहरूप से चलनेवाले कार्य और कारण, ये दोनों प्राकृत-रूप से रहित आप ही के स्वरूप हैं। वे आपसे भिन्न नहीं हैं,ऐसा वेद कहते हैं। जिस प्रकार रगड़ से काष्ठ में अग्नि दीख पड़ती है, उसी प्रकार जितेंद्रिय पुरुष भक्तियोग के द्वारा कार्य और कारण में आपको ही देखते हैं। आपके अतिरिक्त अन्य किसी पदार्थ के द्वारा कार्य और कारण की उत्पत्ति सम्भव नहीं है॥ ४७॥ भूमन्! वायु, अग्नि, पृथ्वी, आकाश, जल, शब्द आदि विषय, प्राण, इन्द्रिय, मन, चित्त, अहंकार, देवता तथा स्थूल और सूक्ष्म, यह सब आपही हैं। मन और वचन के द्वारा जो कुछ प्रकट हो सकता है, वह आपसे भिन्न नहीं है॥ ४८॥ गुण, गुणवान्, महत्तत्त्व आदि, मन आदि और देवता तथा मनुष्य, जो आदि-अन्तवाले हैं, उनमें से कोई भी आदि-अन्त से रहित आपके स्वरूप को नहीं जानते, ऐसा विचार करके ज्ञानी पुरुष अध्ययन आदि समस्त कर्मों का त्याग करके समाधि के द्वारा आपकी उपासना करते हैं॥ ४९॥ अतः पूज्यश्रेष्ठ! प्रणाम, स्तुति, समस्त कर्मों का अर्पण, पूजन, चरणों की स्मृति और कथा का श्रवण, इस प्रकार को छः अंगोंवाली आपकी सेवा के बिना, परमहंसों की गतिरूप आपकी भक्ति मनुष्य को किस प्रकार मिल सकती है? भक्ति के बिना मोक्ष नहीं होता और सेवा के बिना भक्ति नहीं मिलती, अतः आप अपना दासत्व हमें दें॥ ५०॥

नारद बोले—प्रह्लाद ने जब इस प्रकार भक्तिपूर्वक भगवान् के गुणों का वर्णन किया तो निर्गुण भगवान् ने प्रसन्न होकर क्रोध का त्याग कर दिया और झुके हुए प्रह्लाद से वे बोले॥ ५१॥

---

४७—रूपे इमे सदसती तव वेदसृष्टे बीजांकुराविव नचान्यदरूपकस्य।
युक्ताः समक्षमुभयत्र विचिन्वते त्वां योगेन वह्निमिव दारुषु नान्यतः स्यात्॥

४८—त्वं वायुरग्निरवनिर्वियदंबुमात्राः प्राणेंद्रियाणि हृदयं चिदनुग्रहश्च।
सर्वं त्वमेव सगुणो विगुणश्च भूमन्नान्यत्त्वदस्त्यपि मनो वचसा निरुक्तं॥

४९—नैते गुणा न गुणिनो महदादयो ये सर्वे मनः प्रभृतयः सहदेवमर्त्याः।
आद्यंतवंत उरुगाय विदंति हित्वामेवं विमृश्य सुधियो विरमंति शब्दात्॥

५०—तत्तेऽर्हत्तमनमः स्तुतिकर्मपूजाः कर्मस्मृतिश्चरणयोः श्रवणं कथायां।
संसेवया त्वयि विनेति षडंगया किं भक्तिं जनः परमहंसगतौ लभेत॥

नारद उवाच—

५१—एतावद्वर्णित गुणो भक्त्या भक्तेन निर्गुणः। प्रह्रादं प्रणतं प्रीतो यतमन्युरभाषत॥

श्रीभगवान् बोले—असुरश्रेष्ठ प्रह्लाद ! भद्र ! तुम्हारा कल्याण हो । मैं तुम पर प्रसन्न हूँ । तुम इच्छित वर माँग लो ! क्योंकि मैं मनुष्यों की कामना पूरी करने वाला हूँ ॥ ५२ ॥ चिरंजीव ! जिसने मुझे प्रसन्न नहीं किया, उसे मेरा दर्शन नहीं होता और जिसे मेरा दर्शन होता है, उसे किसी प्रकार का ताप नहीं रह जाता ॥ ५३ ॥ अतः कल्याण की इच्छा रखने वाले, भाग्यशाली और धैर्यवान् साधु पुरुष, समस्त सुखों के स्वामी मुझे सब प्रकार के भावों से प्रसन्न करते हैं ॥ ५४ ॥

इस प्रकार लोकों को लुब्ध करने वाले वरों के द्वारा भगवान ने प्रह्लाद को लुभाया, किंतु भगवान् के निष्काम भक्त प्रह्लाद ने किसी भी वर की इच्छा नहीं की ॥ ५५ ॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के सातवें स्कंध का नवाँ अध्याय समाप्त

---

श्रीभगवानुवाच—

५२—प्रह्लाद भद्र भद्रं ते प्रीतोऽहं ते सुरोत्तम । वरं वृणीष्वाभिमतं कामपूरोऽस्म्यहं नृणां ॥

५३—मामप्रीणत आयुष्मन्दर्शनं दुर्लभं हि मे । दृष्ट्वा मां न पुनर्जन्तुरात्मानं तप्तुमर्हति ॥

५४—प्रीणन्ति ह्यथ मां धीराः सर्वभावेन साधवः । श्रेयस्कामा महाभागाः सर्वासामाशिषां पतिं ॥

५५—एवं प्रलोभ्यमानोऽपि वरैर्लोकप्रलोभनैः । एकांतित्वाद्भगवति नैच्छत्तानसुरोत्तमः ॥

इतिश्रीभा०म०सप्तमस्कंधेप्रह्लादचरितेभगवत्स्तवोनामनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

# ज्ञान-मन्दिर

भा न पु रा

(इन्दौर-स्टेट)



# श्रीमद्भागवत

[ महर्षि वेदव्यास-प्रणीत मूल-संस्कृत श्लोकों से श्रीधरी-टीका के अनुकूल शुद्ध और सरल हिन्दी में भाषांतरित ]

---


भाषांतरकार—

साहित्याचार्य स्व० पंडित चंद्रशेखर शास्त्री

तथा तदात्मज

पंडित प्रफुल्लचंद्र ओझा 'मुक्त'


---


प्रकाशक—

ज्ञान-मन्दिर

भानपुरा ( इन्दौर स्टेट )

[ प्रथमबार ] १ सितंबर, १९३७ ई० [ मूल्य १)

अपने स्वर्गीय पिता

# साहित्याचार्य पं० चन्द्रशेखर शास्त्री

की स्मृति में

आराध्य-चरण,

श्रीमद्भागवत के इस अनुवाद के लिये आपने जो अथक और अनवरत परिश्रम किया था, जिस प्रकार अपनी रोगशय्या पर भी अन्य दो सहकारियों के द्वारा इसका कार्य-सपादन करते रहे, वह मुझे आज भी स्मरण है। कुछ समय तक मैंने स्वय आपके सहकारी के रूप में इसका लेखन-कार्य किया था, पुनः कुछ अंशों का अनुवाद भी मैंने किया और आपने उसे ज्यों-का-त्यो स्वीकार करके मुझे गौरव दिया था; किंतु आज, जब यह महान् ग्रन्थ प्रकाशित होने जा रहा है, आप हमारे बीच नहीं हैं; इसी से यह आपकी ही वस्तु— आपकी स्मृति में उत्सर्ग करके, मैं अपने हृदय को सतोष देना चाहता हूँ। मेरा विश्वास है, इस ग्रन्थ का प्रकाशन और प्रचार आपकी दिवंगत आत्मा को प्रिय होगा !

चिर-विनीत—

'प्रफुल्ल'

# निवेदन

श्रीमद्भागवत के इस अनुवाद की एक कहानी है। जिस समय ये पंक्तियाँ लिखी जा रही हैं, उससे प्रायः सात-आठ वर्ष पूर्व मेरे पूज्य पिताजी ने महाभारत के प्रकाशन का कार्य प्रारंभ किया था। उपनिषदों, पुराणों और श्रीमद्भागवत के प्रकाशन का भी उनका विचार था, इसलिए सुविधानुसार कभी इस, कभी उस ग्रन्थ के अनुवाद का क्रम चलता रहता था। इसी बीच, प्रयाग के सुप्रसिद्ध अभ्युदय प्रेस के संचालक पंडित पद्मकांतजी मालवीय ने श्रीमद्भागवत का अनुवाद प्रकाशित करने की इच्छा प्रकट की। यद्यपि पिताजी इस ग्रन्थ को स्वयं प्रकाशित करना चाहते थे, किंतु पंडित पद्मकांतजी और उनके पूज्य-पिता पंडित कृष्णकांतजी मालवीय से हमलोगों का जैसा आत्मीयतापूर्ण व्यवहार रहा है, उसे ध्यान में रखते हुए पिताजी ने इस ग्रन्थ का अनुवाद उन्हें दे देना स्वीकार कर लिया। इधर नियमित रूप से अनुवाद का काम होने लगा, उधर अभ्युदय में इसका विज्ञापन छपने लगा; किंतु दो ही या तीन स्कंधों का अनुवाद हो पाया होगा कि प्रेस-आर्डिनेंस ने अभ्युदय पत्र और प्रेस को बंदकर दिया, पंडित पद्मकांत मालवीय जेल चले गए, श्रद्धेय पंडित कृष्णकांतजी पहले ही से जेल में थे। यह उद्योग एक प्रकार से समाप्त हो गया। पिताजी ने अनुवाद-कार्य रोक दिया। वर्षों के बाद जब पुनः अभ्युदय प्रेस खुला तो श्रीमद्भागवत के उन प्रारंभिक स्कंधों के अनुवाद का पता ही न चला। क्या ठीक कि वे किसी 'ज़रूरी चीज' के तौर पर सरकारी फाइलों की शोभा बढ़ा रहे हों!

कई वर्षों के बाद, दूसरी बार, श्रीमद्भागवत के अनुवाद का कार्य पुनः प्रारंभ हुआ, तेजी के साथ। हिन्दी-साहित्य के सुपरिचित कवि, बंधुवर श्रीभगवतीचरण वर्मा ने पिताजी को बतलाया कि अवध के ख्यातनामा ताल्लुकेदार, भदरी के रायसाहब श्रीबजरङ्गबहादुर सिंह पौराणिक साहित्य के अनुवादों का एक सुंदर, सुरुचिपूर्ण और राजसी संस्करण प्रकाशित करने के लिए कुछ धन व्यय करना चाहते हैं और इसके सर्व प्रथम ग्रंथ के रूप में वे श्रीमद्भागवत प्रकाशित करना चाहते हैं। श्रीवर्माजी का आग्रह था कि इसका अनुवाद पिताजी करें। पिताजी ने उसे स्वीकार कर लिया। अनुवाद का कार्य पुनः प्रारंभ हुआ। प्रारंभ के पाँच स्कंधों का अनुवाद करके पिताजी ने श्रीवर्माजी को दे दिया और दो स्कंध छपे भी, पर कतिपय कारणों से कार्य बीच में ही रुक गया और फिर शुरू न हुआ। पिताजी ने कहा, भगवान् की इच्छा नहीं है कि यह ग्रन्थ अभी छपे।

किंतु, इसप्रकार अनुवाद का काम रुका नहीं, महाभारत के अनुवाद का काम भी उन्हीं दिनों जोरों से चल रहा था—दो क्लर्क बराबर लिखा करते, पिताजी का स्वास्थ्य उन दिनों खराब था, दिन दिन और खराब होता जा रहा था, वे स्वयं लिख सकने में असमर्थ थे, दिन-रात लेटे-लेटे बोलने और दो क्लर्क एक साथ लिखा करते—एक महाभारत का अनुवाद और दूसरा श्रीमद्भागवत का। पिताजी का यह परिश्रम मुझे व्यथित करता, किंतु वे विश्राम लेना न चाहते, सभवतः अपने आयुष्य की क्षीणता का ज्ञान उन्हें पहले ही हो गया था। मैं प्रायः बीस वर्षो तक निरतर पिताजी के साथ रहा हूँ, महाभारत के अनुवाद में उनके सहकारी के रूप में बहुत समय तक मैंने काम किया है और मेरी सस्कृत की शिक्षा भी उन्हीं के द्वारा हुई है, इससे मुझे यह साहस हुआ कि मैं श्रीमद्भागवत के अनुवाद में उनका हाथ बटाने की आज्ञा उनसे माँगूँ। पिताजी ने आज्ञा मुझे दे दी। मैंने नवें और बारहवें स्कधों का अनुवाद किया, पिताजी अनुवाद देखकर खूब सतुष्ट हुए। उनके संतोष का सबसे बड़ा प्रमाण यह था कि उन्होंने मेरे अनुवाद को, बिना उसमें कुछ सशोधन किए, स्वीकार कर लिया। उन्होंने स्नेहपूर्वक मेरी पीठ पर हाथ फेरकर यह भी कहा था कि तुमने अनुवाद की मेरी शैली का सफल अनुकरण किया है।

उसके बाद ही मुझे महाभारत के प्रचार-कार्य से दौरे पर चला जाना पड़ा। अभी एक मास भी न बीता था कि सहसा पिताजी के अत्यधिक रुग्ण हो जाने का तार पाकर मैं प्रयाग लौटा। मेरे लौटने के बाद पिताजी केवल पंद्रह दिनो तक जीवित रहे। जब तक वे नितान्त असमर्थ होकर शय्याशायी नहीं हो गए, निरतर वे अनुवाद का कार्य कराते रहे, फिर भी उन्हें खेद रहा कि इसे संपूर्ण नहीं कर जा सके, थोड़ा अश अनुवाद के लिए बचा ही रहा।

पिताजी की मृत्यु के बाद से मैं बराबर सकटों में रहा हूँ—सकटों का सिलसिला अभी टूटा नहीं है, धन-जन की निरतर हानि ने मेरे हृदय को क्षत-विक्षत कर दिया है। पिताजी की मृत्यु को एक वर्ष पूरा होते-न-होते परिवार-भर का प्यारा, मेरा एक चौदह वर्ष का भाई अचानक काल-कवलित हुआ, जिस महाभारत के पीछे कई वर्षों से पुस्तकों का काम-धाम बद था, उसके प्रकाशन को भी मैं जारी न रख सका, यद्यपि अपने जानते मैंने उसके लिए कोई प्रयत्न उठा नहीं रखा। अपनी असमर्थता को भगवान् की इच्छा कहकर ही हम अपने जीवित रह सकने लिए रास्ता ढूँढ़ निकालते हैं। मैं इससे बचकर कहाँ जाता ?

ऊपर मैं उल्लेख कर चुका हूँ कि इस ग्रन्थ के प्रारम के पाँच स्कंध श्रीवर्माजी को दिए जा चुके थे। पिताजी की मृत्यु के उपरात मैंने श्रीवर्माजी से उक्त स्कधों को वापस माँगा, क्योंकि उसके प्रकाशन का उनका विचार पहले ही स्थगित हो चुका था। श्रीवर्माजी ने अत्यत उदारतापूर्वक मुझे तीन से पाँचवें स्कध तक की कॉपी लौटा दी, दो स्कधों की कॉपी प्रेस में जा चुकी थी, चेष्टा करके भी वह प्रेस से वापस न की जा सकी, फलतः इन स्कधों का तथा पिताजी के द्वारा अवशिष्ट, कई स्कंधों के अशों का अनुवाद मुझे करना पड़ा है।

श्रीमद्भागवत के इस अनुवाद के संबंध में भी दो बातें कहनी हैं। यह ग्रंथ बड़ा कठिन है—भाषा और विषय—दोनों दृष्टियों से, फिर भी अनुवाद में इस बात का खास तौर से ध्यान रखा गया है कि जहाँ तक हो सके, भाषा को सरल और सुबोध बनाया जाय। इसके लिए अनुवाद में थोड़ी स्वतंत्रता ली गई है, अर्थात् श्लोक के शब्दों का अनुवाद करने की ओर कम, किंतु इस बात की ओर अधिक ध्यान रखा गया है कि श्लोक का तात्पर्य ठीक-ठीक समझाया जा सके। मेरा तो ऐसा विश्वास है कि अनुवाद जब शब्दों का होने लगता है तो वह अपने में सजीवता नहीं धारण कर सकता, वह शव के समान निर्जीव अथच त्याज्य-सा लगने लगता है। अनुवाद को कम से कम अभिप्राय के दायरे तक घूमने-फिरने की स्वच्छंदता तो मिलनी ही चाहिए। यह स्वच्छंदता हमने ली है और मेरा विश्वास है विद्वज्जन इसे अयुक्त न समझेंगे।

स्वर्गीय पिताजी के द्वारा अनुवादित वाल्मीकि-रामायण और महाभारत के कुछ खंड, प्रकाशित हो चुके हैं। विद्वानों ने उन दोनों की ही भूरि-भूरि प्रशंसा की है और उन्हे अद्वितीय कहा है; किंतु इस अनुवाद में विवश होकर मुझे भी टाँग अड़ानी पड़ी है। संस्कृत का ज्ञान मेरा बहुत थोड़ा है—और है तो इसी कारण कि पिताजी के साथ बराबर मुझे काम करने का अवसर मिला है, इसीसे मैं उनकी भाषा का अनुकरण करने में भी कुछ सफल हो सका हूँ, फिर भी अपने अनुवाद के प्रति मेरा मन थोड़ा भीरु है। परिश्रम मैंने बहुत किया है, सतत जागरूक रहा हूं कि अनुवाद संपूर्ण शुद्ध हो, भाषा का प्रवाह और उसकी सरलता अथ से इति तक एक-सी रहे, फिर भी प्रमादवश कुछ दोष रह गए हों, कहीं विशृंखलता आ गई हो, तो मेरी आशा है, विद्वजन मेरा तिरस्कार न करेंगे, क्योंकि इस साहस को मैंने अपने लिए 'प्रांशुलभ्ये फले लोभादुद्बाहु वामन' की तरह समझा है—हाँ, यह साहस 'लोभात्' नहीं था और साहस यदि सत्कार्य के लिए हो, तो सफलता मिले अथवा न मिले, बड़े लोग उस साहस की प्रशंसा ही करते हैं।

जमाल रोड, पटना
२० जून, १९३७ ई०

विनीत—
प्रफुल्लचंद्र ओझा

# श्रीमद्भागवत की विशेषताएँ

—*०*—

श्रीमद्भागवत महापुराण प्राचीन तथा सर्वाङ्गीण संस्कृत-साहित्याकाश का देदीप्यमान सूर्य है।

× × × ×

इस महान् ग्रन्थ में भक्ति, ज्ञान और वैराग्य के ऐसे अनेक अनूठे उपदेश भरे हुए हैं, जो विश्व की किसी भाषा के ग्रन्थ में कदाचित ही प्राप्त हो सकें!

× × × ×

यह वही अनुपम धर्म-पुस्तक है, जिसका पूजन हिन्दुओं के यहाँ होता है और सिंहासन पर रखने पर कोटि-कोटि जनता जिसे मस्तक झुकाती है।

× × × ×

प्रधान-प्रधान पर्वों, उत्सवों और तीर्थस्थानों में विद्वान व्यासों द्वारा इसकी मनोहर कथा होने पर जनता आनन्दित हो उठती है।

× × × ×

इस ग्रन्थ के सप्ताह सुनने का बहुत बड़ा माहात्म्य है। इस अवसर पर लोग जी भरकर पुण्यदान करते तथा हवनयज्ञ, और ब्राह्मण एवं दीन-अनाथों को भोजन कराते हैं।

× × × ×

इस ग्रन्थ में वेदों, शास्त्रों, अन्यपुराणों, उपनिषदों, महाभारत आदि अनेक सद्ग्रन्थों का सार-रूप प्राप्त होता है।

× × × ×

इस पवित्र, सदाचारपूर्ण, धार्मिक, एवं कल्याणकारी ग्रन्थ की एक प्रति प्रत्येक हिन्दू-सद्गृहस्थ के घर में होनी चाहिये।

—:※※:—

# श्रीमद्भागवत-माहात्म्य

१—भक्ति नारद-समागम

२—सनत्कुमार-नारद-संवाद

३—भक्ति-कष्ट-निवारण

४—आत्मदेव विप्र का मोक्ष

५—गोकर्ण कथा-वर्णन

६—श्रीमद्भागवत-श्रवणविधि





**महासंकीर्तन**

भगवान् श्रीविष्णु, शिव-पार्वती, ब्रह्मा कीर्तन देख रहे हैं। प्रह्लाद ताली बजा रहे हैं, उद्धव झाँझ बजाते हैं, नारद वीणा बजाते हैं, अर्जुन राग अलापते हैं, इन्द्र मृदंग बजाते हैं, सनत्कुमारादि जयजयकार कर रहे हैं, शुकदेव भाव बता रहे हैं, भक्तिदेवी अपने ज्ञान-वैराग्य दोनों पुत्रोंसहित नाच रही हैं।

(भागवत मा० अ० ६ । ८६—८९)

GITA PRESS GORAKHPUR

# श्रीमद्भागवत-माहात्म्य

## पहला अध्याय

### मंगलाचरण

*सूत और शौनक तथा सनत्कुमार और नारद का संवाद; कलियुग के दोष का निरूपण; भक्ति और नारद का मिलन तथा उनकी बातचीत*

जो समस्त कृत्यों से निवृत्त हो चुके थे तथा घर छोड़कर अकेले ही निकल गए थे, विरह से कातर वेदव्यास ने 'हे पुत्र !' कहकर ऊँचे स्वर से जिन्हे पुकारा था और तन्मय अर्थात् शुकदेवमय होकर वृक्षों ने जिसका उत्तर दिया था, समस्त प्राणियों मे वर्तमान, उन शुकदेव मुनि को मैं नमस्कार करता हूँ ॥ १ ॥

नैमिषारण्य में बैठे हुए महाबुद्धिमान् सूत को प्रणाम करके कथारूपी अमृतरस के स्वाद मे निपुण शौनक मुनि ने इसप्रकार पूछा ॥ २ ॥

शौनक ने पूछा—सूत ! आप अज्ञानरूपी अंधकार का नाश करने मे करोड़ सूर्यों के समान तेजस्वी हैं; आप मेरे कानों को आनंद देनेवाली उत्तम कथा कहे ॥ ३ ॥ भक्ति, ज्ञान और

---

❀ श्रीगणेशाय नमः ❀

( मूल श्लोक )

१—यं प्रव्रजंतमनुपेत मपेतकृत्यं द्वैपायनो विरहकातर आजुहाव ।
पुत्रेतितन्मयतयातरवोऽभिनेदुस्तंसर्वभूतहृदयमुनिमानतोऽस्मि ॥

२—नैमिषेसूतमासीनमभिवाद्यमहामतिं । कथामृतरसास्वादकुशलःशौनकोऽब्रवीत् ॥

शौनकउवाच—

३—अज्ञानध्वांतविध्वंसकोटिसूर्यसमप्रभ । सूताख्याहि कथासारं ममकर्णरसायनं ॥

वैराग्य से प्राप्त हुआ विवेक कैसे बढ़ता है, ? वैष्णव (भगवद्भक्त) माया का मोह किस प्रकार त्याग करता है ॥ ४ ॥ इस भयानक कलिकाल में मनुष्य ने असुरता प्राप्त की है, उन क्लेशों से दुःखी हुए लोगों को शुद्ध करने के लिए कौन-सा उत्तम उपाय है ? ॥ ५ ॥ समस्त साधनों में श्रेष्ठ, पवित्रों में पवित्र तथा जिससे निरंतर श्रीकृष्ण की प्राप्ति हो, ऐसा जो उपाय हो, उसे आप इस समय कहें ॥ ६ ॥ चिंतामणि मनुष्यों पर प्रसन्न होकर उन्हें लोक-सुख, इन्द्र प्रसन्न होकर स्वर्ग-सम्पत्ति और गुरु प्रसन्न होकर योगियों के लिए भी दुर्लभ वैकुंठ देता है ॥ ७ ॥

सूत बोले—शौनक ! आपके हृदय में प्रीति है, अतः समस्त सिद्धांतों का निष्कर्ष, सांसारिक भयों को नष्ट करनेवाला, भक्ति को बढ़ानेवाला तथा श्रीकृष्ण को प्रसन्न करने का जो उपाय है, उसे विचारकर मैं कहता हूँ । आप सावधान होकर सुनें ॥ ८-९ ॥ कलियुग में कालरूपी सर्प के मुख का ग्रास होने के भय से मुक्ति पाने के निमित्त, श्रीशुकदेव ने भागवतशास्त्र कहा है ॥१०॥ मन को शुद्ध करने के लिए इस शास्त्र से उत्तम अन्य कोई उपाय नहीं है । अनेक जन्मों के संचितपुण्य से ही भागवत की प्राप्ति होती है ॥ ११ ॥

राजा परीक्षित को कथा सुनाने के लिए, जब श्रीशुकदेव सभा में बैठे तो अमृत-कलश लेकर देवता वहाँ उपस्थित हुए थे ॥ १२ ॥ वे देवता अपना काम निकालने में चतुर थे । उन्होंने श्रीशुकदेव को नमस्कार करके कहा—इस अमृत को लेकर आप कथारूपी अमृत हमलोगों को दें । इस प्रकार बदला करके राजा परीक्षित हमारा अमृत पिएँ और हमलोग श्रीभागवतरूपी अमृत पिएंगे ॥१३-१४॥ श्रीशुकदेव ने विचार किया कि संसार के लिए कहाँ कथा है और कहाँ अमृत, कहाँ मूल्यवान मणि है और कहाँ काँच का टुकड़ा,

४—भक्तिज्ञानविरागाप्तोविवेकोवर्द्धतेकथ । मायामोहनिरासश्चवैष्णवैःक्रियतेकथ ॥
५—इहघोरेकलौप्रायोजीवश्चासुरतांगत. । क्लेशाक्रांतस्यतस्यैवशोधनेकिंपरायण ॥
६—श्रेयसायद्भवेच्छ्रेय.पावनानाञ्चपावन । कृष्णप्राप्तिकरंशश्वत्साधनंतद्वदाधुना ॥
७—चिंतामणिर्लोकसुखसुरेंद्रःस्वर्गसंपद । प्रयच्छतिगुरुः प्रीतोवैकुंठंयोगिदुर्लभ ॥
सूतउवाच—
८—प्रीतिःशौनकचित्तेतेयतोवच्मिविचार्यच । सर्वसिद्धांतनिष्पन्नससारभयनाशन ॥
९—भक्त्योघवर्धनयच्चकृष्णसंतोषहेतुकं । तदहतेऽभिधास्यामिसावधानतयाशृणु ॥
१०—कालव्यालमुखग्रासत्रासनिर्णाशहेतवे । श्रीमद्भागवतंशास्त्रंकलौकीरेणभाषित ॥
११—एतस्मादपरंकिंचिन्मनःशुद्ध्यैनविद्यते । जन्मांतरेभवेत्पुण्यंतदाभागवतलभेत् ॥
१२—परीक्षितेकथांवक्तुंसभायांसंस्थितेशुके । सुधाकुम्भगृहीत्वैवदेवास्तत्रसमागमन् ॥
१३—शुकंनत्वावदन्सर्वेस्वकार्यकुशलाःसुराः । कथासुधांप्रयच्छस्वगृहीत्वैवसुधामिमां ॥
१४—एवंविनिमयेजातेसुधाराज्ञाप्रपीयतां । प्रपास्यामोवयंसर्वेश्रीमद्भागवतामृत ॥

अर्थात् संसार के लिए कथारूपी अमृत का मूल्य आँकना सभव नहीं है, यही सोचकर उन्होंने देवताओं का उपहास किया और भक्तिहीन जानकर उन्हें कथारूपी अमृत नहीं दिया। श्रीमद्भागवत की कथा देवताओं के लिए भी दुर्लभ है ॥ १५-१६ ॥ उस समय राजा परीक्षित के मोक्ष में विस्मित होकर ब्रह्माजी ने सत्यलोक में तराजू पर समस्त साधनों को तौला था। उस समय अन्य सभी साधन हलके पड़ गए, यह श्रीमद्भागवत ही तौल मे भारी पडा, इसे देखकर समस्त ऋषियों को बड़ा आश्चर्य हुआ ॥ १७-१८ ॥ पृथ्वी में सभी यह मानते है कि भागवतशास्त्र का पाठ करने अथवा उसे सुनने से तत्काल ही वैकुण्ठरूपी फल प्राप्त होता है और वह भगवद्रूप है ॥१९॥ सात दिनों मे सुनने से ही मुक्ति देनेवाले इस भागवत को प्राचीन समय में सनकादिकों पर कृपा करके नारदजी ने कहा था ॥ २० ॥ यह श्रीमद्भागवत नारदजी ने ब्रह्माजी से सुना था। उन्होंने सप्ताह सुनने की विधि सनत्कुमारों से कही थी ॥ २१ ॥

*शौनक ने कहा*—लोगों मे लड़ाई लगानेवाले और एक स्थान पर स्थिर न रहनेवाले नारदजी को विधि सुनने मे किस प्रकार प्रीति उत्पन्न हुई और सनत्कुमार के साथ उनका समागम कहाँ हुआ था ? ॥ २२ ॥

*सूत बोले*—इस संबंध की एक भक्तिपूर्ण कथा मै आपसे कहूँगा। यह कथा श्रीशुकदेवजी ने मुझे शिष्य जानकर एकांत मे मुझसे कही थी ॥ २३ ॥ एक समय निर्मल बुद्धिवाले चार सनकादिक सत्संग के निमित्त बदरिकाश्रम मे आए थे। वहाँ उनलोगों ने नारदजी को देखा ॥ २४ ॥

*सनकादिक बोले*—हे नारद ! आपका मुँह उदास क्यों है ? आप किस चिंता मे पड़े हैं ?

---

१५—क्वसुधाक्वकथालोकेक्वकाचः क्वमणिर्महान् । ब्रह्मरातोविचार्येतितदादेवान्जहासह ॥

१६—अभक्तांस्तांश्चविज्ञायनददौसकथामृतं । श्रीमद्भागवतीवार्त्तासुराणामपिदुर्लभा ॥

१७—राज्ञोमोक्षंतथावीक्ष्यपुराधाताऽपिविस्मितः । सत्यलोकेतुलांबध्वाऽतोलयत्साधनान्यज. ॥

१८—लघून्यन्यानिजातानिगौरवेणइदमहत् । तदाऋषिगणाःसर्वेविस्मयपरमंययुः ॥

१९—मेनिरेभगवद्रूपशास्त्रंभागवतंक्षितौ । पठनाच्छ्रवणात्सद्योवैकुंठफलदायकं ॥

२०—सप्ताहश्रवणेनैवसर्वथामुक्तिदायकं । सनकाद्यैःपुराप्रोक्तंनारदायदयापरै. ॥

२१—यद्यपिब्रह्मसंबंधाच्छ्रुतमेतत्सुरर्षिणा । सप्ताहश्रवणविधिःकुमारैस्तस्यभाषितः ॥

*शौनकउवाच*—

२२—लोकविग्रहयुक्तस्यनारदस्यास्थिरस्यच । विधिश्रवेकुतःप्रीतिःसंयोगःकुत्रतै.सह ॥

*सूतउवाच*—

२३—अत्रतेकीर्तयिष्यामिभक्तिपूर्णंकथानकं । शुकेनममयत्प्रोक्तंरहःशिष्यंविचार्यच ॥

२४—एकदातुविशालायांचत्वारऋषयोऽमलाः । सत्संगार्थंसमायातादद्दृशुस्तत्रनारदं ॥

आप इतनी शीघ्रता से कहाँ जा रहे और कहाँ से आए हैं ? ॥ २५ ॥ जिसका धन नष्ट हो गया हो, ऐसे मनुष्य के समान आपका चित्त इस समय शून्य है। आप संग से मुक्त हैं, आपके लिए ऐसी चिंता उचित नहीं है, अतः आप अपनी चिंता का कारण कहें ! ॥ २६ ॥

नारद बोले—पृथ्वी को सब स्थानों से उत्तम समझकर मैं वहां घूमने के लिए गया था। पुष्कर, प्रयाग, काशी, गोदावरी, हरिद्वार, कुरुक्षेत्र, श्रीरंग और सेतुबंध आदि तीर्थों में मैं चारों ओर घूमा, किंतु कहीं भी मुझे ऐसा सुख नहीं मिला, जिससे संतोष हो। इस समय अधर्म का मित्र कलियुग पृथ्वी को पीड़ित कर रहा है ॥ २७-२९ ॥ सत्य, तप, पवित्रता, दया अथवा दान नहीं रह गए। सभी प्राणी पेट भरनेवाले, तुच्छ, निंदित (वचन) बोलनेवाले, आलसी, मंदबुद्धि, भाग्य-हीन और रोगों से दुखी हो गए हैं। संतलोगों ने पाखंड में मन लगाया है, वैरागी गृहस्थ हो गए हैं ॥३०-३१॥ प्रत्येक घर में स्त्रियों की प्रभुता है, शालक (साले) सम्मति देने वाले बन गये हैं, लोभ से कन्याएं बेची जाती हैं, स्त्री-पुरुष आपस में एक दूसरे से बड़ा होना चाहते हैं ॥ ३२ ॥ आश्रम, तीर्थ और नदियों को यवनों ने रोक दिया है। पृथ्वी के समस्त देवालयों को दुष्ट लोगों ने नष्ट कर दिया है ॥३३॥ कोई व्यक्ति योगी, सिद्ध, ज्ञानी अथवा क्रियावान् नहीं रह गया। इस समय कलि-रूपी दावानल से समस्त साधन भस्म हो गए हैं ॥ ३४ ॥ इस कलियुग में पकाया हुआ अन्न देश में बिकता है, ब्राह्मण वेद बेचते हैं और स्त्रियाँ छोटी अवस्था से ही व्यभिचार करती हैं ॥ ३५ ॥

इस प्रकार कलियुग के दोषों को देखता हुआ मैं यमुना के तट पर गया, जहां श्रीकृष्ण ने

---

कुमाराऊचुः—

२५—कथंब्रह्मन्दीनमुखःकुतश्चिंतापरोभवान् । त्वरितंगम्यतेकुत्र कुतश्चागमनंतव ॥

२६—इदानींशून्यचित्तोऽसिगतवित्तोयथाजनः । तवेदंमुक्तसंगस्यनोचितंवदकारण ॥

नारदउवाच—

२७—अहंतुपृथिवींयातोज्ञात्वासर्वोत्तमामिति । पुष्करंचप्रयागंचकाशींगोदावरींतथा ॥

२८—हरिक्षेत्रंकुरुक्षेत्रंश्रीरंगंसेतुबंधन । एवमादिषुतीर्थेषुभ्रममाणइतस्ततः ॥

२९—नापश्यंकुत्रचिच्छर्ममनःसंतोषकारकं । कलिनाऽधर्ममित्रेणधरेयंबाधिताऽधुना ॥

३०—सत्यंनास्तितपःशौचंदयादानंनविद्यते । उदरंभरिणोजीवावराकाःकूटभाषिणः ॥

३१—मंदाःसुमंदमतयोमंदभाग्याह्युपद्रुताः । पाखंडनिरताःसंतोविरक्ताःसपरिग्रहाः ॥

३२—तरुणीप्रभुतागेहेशालकोबुद्धिदायकः । कन्याविक्रयिणोलोभाद्दंपतीनांचकल्कन ॥

३३—आश्रमायवनैरुद्धास्तीर्थानिसरितस्तथा । देवतायतनान्यत्रदुष्टैर्नष्टानिभूरिशः ॥

३४—नयोगीनैवसिद्धोवानज्ञानीसत्क्रियोनरः । कलिदावानलेनाद्यसाधनंभस्मतांगत ॥

३५—अट्टशूलाजनपदाःशिवशूलाद्विजातयः । कामिन्यःकेशशूलिन्यःसंभवंतिकलाविह ॥

लीला की थी ॥३६॥ हे मुनिगण ! वहाँ मैंने एक आश्चर्य देखा, जिसे आपलोग सुनें। उस स्थान पर एक युवती स्त्री बैठी थी। वह अत्यंत खिन्न थी। उस स्त्री के पास ही दो पुरुष पड़े हुए थे। वे वृद्ध थे। उन्हें चेतना नहीं थी और वे लम्बी साँसे लेते थे। वह स्त्री बार-बार इन दोनों पुरुषों को जगाती थी, उनकी सेवा करती थी, रोती थी और किसी रक्षक को ढूँढ़ने के निमित्त दसों दिशाओं में ताकती थी। इस स्त्री को अन्य सैकड़ों स्त्रियाँ पंखा झलती और बार-बार समझाती थीं ॥ ३७-३९ ॥ दूर से उन सबों को देखकर कौतूहल से मैं उनके पास गया। मुझे देखकर, विह्वल होकर वह युवती स्त्री उठ खड़ी हुई और इस प्रकार बोली ॥ ४० ॥

*स्त्री बोली*—हे साधु ! आप थोड़ी देर ठहरें, आप मेरी चिंता दूर करें, आपका दर्शन समस्त प्राणियों का दुःख दूर करनेवाला तथा उत्तम है। आपके वचनों से मेरा दुःख अवश्य दूर होगा। जिसका भाग्य उत्तम होता है, उसे ही आपके दर्शन मिलते हैं ॥ ४२ ॥

*नारद बोले*—तुम कौन हो ? ये दोनों वृद्ध कौन हैं ? और कमल के समान नेत्रोंवाली ये स्त्रियाँ कौन हैं ? देवि ! तुम विस्तार से अपने दुःख का कारण कहो ! ॥ ४३ ॥

*स्त्री बोली*—मैं भक्ति के नाम से प्रसिद्ध हूँ। ये ज्ञान तथा वैराग्य नाम के मेरे दो पुत्र हैं। काल-योग से ये जर्जर हो गए हैं ॥ ४४ ॥ ये गंगा आदि नदियाँ हैं, जो मेरी सेवा करने के लिए आई हैं। देवता भी मेरी सेवा करते हैं, फिर भी मुझे सुख नहीं प्राप्त होता ॥ ४५ ॥ तपोधन ! आप ध्यानपूर्वक मेरी बात सुनें। आपके मन में कोई चिंता है, किंतु मेरी बात लंबी है; आप इसे सुनकर सुखी हों ॥ ४६ ॥

---

३६—एवंपश्यन्कलेर्दोषान्पर्यटन्नवनीमहं । यामुनंतटमापन्नोयत्रलीलाहरेरभूत् ॥

३७—तत्राश्चर्यमयादृष्टंश्रूयतांतन्मुनीश्वराः । एकातुतरुणीतत्रनिषण्णाखिन्नमानसा ॥

३८—द्वौवृद्धौपतितौपार्श्वेनिःश्वसंतावचेतनौ । शुश्रूषंतीप्रबोधंतीरुदंतीचतयोःपुरः ॥

३९—दशदिक्षुनिरीक्षंतीरक्षितारंनिजंवपुः । वीज्यमानाशतस्त्रीभिर्बोध्यमानामुहुर्मुहुः ॥

४०—दृष्ट्वादूराद्गतःसोऽहंकौतुकेनतदंतिकं । मांदृष्ट्वाचोत्थिताबालाविह्वलाचाब्रवीद्वचः ॥

*बालोवाच—*

४१—भोभोसाधोक्षणंतिष्ठमच्चिंतामपिनाशय । दर्शनंतवलोकस्यसर्वथाघहरंपरं ॥

४२—बहुधातववाक्येनदुःखशान्तिर्भविष्यति । यदाभाग्यंभवेद्भूरिभवतोदर्शनंतदा ॥

*नारदउवाच—*

४३—कासित्वंकाविमौचेमानार्यःकाःपद्मलोचनाः । वददेविसविस्तारंस्वस्यदुःखस्यकारणं ॥

*बालोवाच—*

४४—अहंभक्तिरितिख्याताइमौमेतनयौमतौ । ज्ञानवैराग्यनामानौकालयोगेनजर्जरौ ॥

४५—गंगाद्याःसरितश्चेमामत्सेवार्थंसमागताः । तथापिनचमेश्रेयःसेवितायाःसुरैरपि ॥

४६—इदानींशृणुमद्वार्तांसचित्तस्त्वंतपोधन । वार्तामेविततात्यस्तितांश्रुत्वासुखमावह ॥

मेरा जन्म द्रविड़ देश में हुआ है, मैं कर्नाटक तथा महाराष्ट्र के कुछ स्थानों में बढ़ी हूँ तथा गुजरात में वृद्धावस्था को प्राप्त हुई हूँ ॥ ४७ ॥ गुजरात में भयंकर कलियुग का प्रवेश हो जाने से पाखंडियों ने मेरा अंगभंग कर दिया है, इसी कारण अपने पुत्रों के साथ बहुत दिनों से मैं दुर्बल और अशक्त हो गई हूँ ॥ ४८ ॥ अनंतर वृन्दावन में आकर मैं इस समय नई के समान, उत्तम रूपवती, युवती और अत्यंत मनोहारिणी हो गई हूँ ॥ ४९ ॥ किंतु मेरे ये दो पुत्र यहाँ सो गए हैं और परिश्रम के कारण कष्ट भोग रहे हैं। अब मैं इस स्थान को छोड़ कर विदेश जा रही हूँ ॥ ५० ॥ अपने पुत्रों के वृद्ध हो जाने के कारण मैं दुखी हूँ। मैं किस कारण युवती हुई और ये मेरे पुत्र वृद्ध ही क्यों रहे ? ॥ ५१ ॥ हमलोग साथ ही रहे हैं, फिर यह विपरीत बात क्यों हुई ? माता को वृद्ध और पुत्र को युवक होना चाहिए ॥५२॥ इसीसे विस्मित होकर मैं अपने यौवन के लिए शोक कर रही हूँ। नारद ! आप योग के भांडार हैं। इसका क्या कारण है ? यह आप मुझसे कहें ॥ ५३ ॥

नारद बोले—हे निर्दोष भक्ति ! मैं अपने दिव्यज्ञान से इन सब बातों का पता लगाता हूँ। तुम दुःख न करो। भगवान् तुम्हारा कल्याण करेंगे ॥ ५४ ॥

सूत बोले—क्षणभर में उन सारी बातों को जानकर नारद इस प्रकार बोले।—

नारद बोले—सुन्दरी ! सावधान होकर सुनो। यह कलियुग अत्यंत भयानक है। इसने सदाचार, योगमार्ग और तप का लोप कर दिया है। लोग अघासुर के समान हो गए हैं और दुष्टता तथा नीच कर्म करते हैं ॥ ५५-५६ ॥ इस युग में सज्जन दुःख पाते तथा दुष्ट लोग सुखी

---

४७—उत्पन्ना द्रविडे साऽहं वृद्धिं कर्णाटके गता। क्वचित्क्वचिन्महाराष्ट्रे गुर्जरे जीर्णतां गता ॥

४८—तत्र घोरकलेर्योगात्पाखण्डैः खण्डिताङ्गका। दुर्बलाहं चिरं जाता पुत्राभ्यां सह मन्दताम् ॥

४९—वृन्दावनं पुनः प्राप्य नवीनेव सुरूपिणी। जाताहं युवती सम्यक्श्रेष्ठरूपा तु साम्प्रतम् ॥

५०—इमौ तु शयितावत्र सुतौ मे क्लिश्यतः श्रमात्। इदं स्थानं परित्यज्य विदेशं गम्यते मया ॥

५१—जरठत्वसमायुक्तौ तेन दुःखेन दुःखिता। साहं तु तरुणी कस्मात्सुतौ वृद्धाविमौ कुतः ॥

५२—त्रयाणां सहचारित्वाद्वैपरीत्यं कुतः स्थितम्। घटते जरठा माता तरुणौ तनयाविति ॥

५३—अतः शोचामि चात्मानं विस्मयाविष्टमानसा। वद योगनिधे धीमन्कारणं चात्र किं भवेत् ॥

नारदउवाच—

५४ ज्ञानेनात्मनि पश्यामि सर्वमेतत्तवानघे। न विषादस्त्वया कार्यो हरिः शं ते करिष्यति ॥

सूतउवाच—

५५—क्षणमात्रेण तज्ज्ञात्वा वाक्यमूचे मुनीश्वरः। शृणुष्वावहिता बाले युगोऽयं दारुणः कलिः ॥

नारदउवाच—

५६—तेन लुप्तः सदाचारो योगमार्गस्तपांसि च। जना अघासुरायन्ते शाठ्यदुष्कर्मकारिणः ॥

रहते है। (ऐसे समय में) जो पुरुष धैर्य रखते हैं, वेही बुद्धिमान्, धीर और पंडित कहे जाते हैं ॥ ५७ ॥ प्रतिवर्ष यह पृथ्वी क्रमशः शेषनाग का भार बढ़ानेवाली, अस्पृश्य और अदर्शनीय (लुप्त) होती जा रही है। किसी स्थान पर भलाई नहीं दीख पड़ती ॥ ५८ ॥ इस समय अपनी संतान की ओर कोई देखता भी नहीं। विषयांध लोगों के द्वारा उपेक्षिता होकर तुम जर्जर हो गई थी, अनंतर वृन्दावन के संयोग से युवती और नवीन हो गई हो। वृन्दावन भाग्यशाली है कि यहाँ भक्ति नाचती है ॥५९-६०॥ यहाँ तुम्हारे पुत्रों का कोई ग्राहक न होने के कारण जरावस्था इन्हे नहीं छोड़ती, किंतु यहाँ इन्हे सुख प्राप्त होने के कारण नींद आ गई है, ऐसा समझा जा सकता है ॥६१॥

*भक्ति बोली*—राजा परीक्षित ने ऐसे अपवित्र कलियुग को क्यों रहने दिया है और कलियुग की प्रवृत्ति होने पर समस्त उत्तम तत्व कहाँ गए? ॥ ६२ ॥ दयालु भगवान् भी अधर्म को क्यों देखा करते हैं? आप मेरा यह संदेह दूर करें। मुझे आपकी बात से सुख मिला है ॥ ६३ ॥

*नारद बोले*—सुन्दरी! तुमने मुझसे पूछा तो प्रेमपूर्वक सुनो। मैं तुम से सब कहता हूँ। तुम्हारा दुःख जाता रहेगा ॥ ६४ ॥ जब से भगवान् श्रीकृष्ण पृथ्वी को छोड़ कर अपने लोक मे पधारे, तभी से समस्त साधनों का बाधक कलियुग आया है ॥ ६५ ॥ राजा परीक्षित ने दिग्विजय के समय इस युग को देखा था। दीन होकर जब वह राजा की शरण आया तो उन्होंने विचार किया कि मैं भ्रमर के समान सार ग्रहण करनेवाला हूँ, अतः मुझे इस कलियुग को न मारना चाहिए ॥ ६६ ॥ तप, योग और समाधि के द्वारा भी जिस फल की प्राप्ति नहीं होती, वह कलियुग मे भगवान् के कीर्तनमात्र से मिलता है ॥ ६७ ॥

---

५७—इहसतोविषीदंतिप्रहृष्यंतिह्यसाधवः ॥ धत्तेधैर्यंतुयोधीमान्सधीरःपंडितोऽथवा ॥

५८—अस्पृश्यानवलोक्येयंशेषभारकरीधरा। वर्षेवर्षेक्रमाज्जातामंगलनापिदृश्यते ॥

५९—नत्वामपिसुतैःसाकंकोऽपिपश्यतिसांप्रतं। उपेक्षिताऽनुरागांधैर्जर्जरत्वेनसंस्थिता ॥

६०—वृन्दावनस्यसंयोगात्पुनस्त्वंतरुणीनवा। धन्यंवृन्दावनंतेनभक्तिर्नृत्यतियत्रच ॥

६१—अत्रेमौग्राहकाभावान्नजरामपिमुंचतः। किंचिदात्मसुखेनेहप्रसुप्तिर्मन्यतेऽनयोः ॥

*श्रीभक्तिरुवाच*—

६२—कथंपरीक्षितराज्ञास्थापितोह्यशुचिःकलिः। प्रवृत्तेतुकलौसर्वसारः कुत्रगतोमहान् ॥

६३—करुणापरेणहरिणाप्यधर्मः कथमीक्ष्यते। इममेसंशयंछिंधित्वद्वाचासुखितास्म्यहं ॥

नारदउवाच—

६४—यदित्वयापृष्टःबाले प्रेमतः श्रवणंकुरु। सर्वंवक्ष्यामितेभद्रेकश्मलंतेगमिष्यति ॥

६५—यदामुकुंदोभगवान्क्ष्मांत्यक्त्वास्वपदंगतः। तद्दिनात्कलिरायातःसर्वसाधनबाधकः ॥

६६—दृष्टोदिग्विजयेराज्ञादीनवच्छरणंगतः। नमयामारणीयोऽयंसारंगइवसारभुक् ॥

६७—यत्फलंनास्तितपसानयोगेनसमाधिना। तत्फलंलभतेसम्यक्कलौकेशवकीर्तनात् ॥

इस प्रकार राजा ने देखा कि कलियुग केवल निःसार ही नहीं, सारवान् भी है; अतः कलियुग में उत्पन्न मनुष्यों के सुख के निमित्त उन्होंने उसे रख लिया ॥ ६८ ॥ अब कुकर्म होने के कारण सब का सार निकल गया है। बीजहीन के समान निःसार पदार्थ पृथ्वी में रह गए हैं ॥ ६९॥ ब्राह्मण अन्न के लोभ से घर-घर और हरेक आदमी के पास भागवत की कथा कहने लगे हैं, अतः कथा का सार जाता रहा है ॥ ७०॥ अत्यंत भयंकर कामों को निरन्तर करनेवाले, नास्तिक और बुरे स्वभाव के लोग भी तीर्थों में रहते हैं, अतः तीर्थों का सार जाता रहा है ॥ ७१ ॥ काम, क्रोध, अत्यंत लोभ और तृष्णा से व्याकुल हुए चित्त के लोग भी तपस्या करने लगे हैं, अतः तपस्या का सार जाता रहा है ॥ ७२॥ मन को न जीतने से, लोभ से, ढोंग से, पाखंड में मिलने से और अन्यान्य शास्त्रों का अभ्यास न करने से योग का फल नष्ट हो रहा है ॥ ७३॥ पुत्र उत्पन्न करने में चतुर और मुक्ति के साधनों से अनजान पंडित लोग भैंसों के समान अपनी स्त्रियों के साथ विहार करते हैं ॥ ७४॥ संप्रदायसिद्ध वैष्णवता कहीं नहीं रही; इस प्रकार स्थान-स्थान से वस्तुओं का सार जाता रहा है ॥ ७५ ॥ इस समय युग-धर्म का प्रभाव फैल रहा है, इसमें किसी का दोष नहीं है। इसीलिए निकट रहते हुए भी भगवान् सब सहन करते हैं ॥ ७६ ॥

*सूत बोले*—शौनक ! नारदजी की ये बातें सुन कर भक्ति को बड़ा आश्चर्य हुआ। उसने पुनः जो कुछ कहा, आप सुनें ॥ ७७ ॥

*भक्ति बोली*—नारद ! आप धन्य हैं। मेरे भाग्य से ही आप पधारे हैं। संसार में साधुओं का दर्शन समस्त सिद्धियों का देनेवाला और उत्तम है॥ ७८॥ आपकी केवल एक ही बात सुनकर प्रह्लाद

---

६८—एकाकारकलिंदृष्ट्वासारवत्सारनीरस । विष्णुरातःस्थापितवान्कलिजानांसुखायच ॥

६९—कुकर्माचरणात्सारः सर्वतोनिर्गतोऽधुना । पदार्थाःसंस्थिताभूमौबीजहीनास्तुषायथा ॥

७०—विप्रैर्भागवतीवार्त्तागेहेगेहेजनेजने । कारिताकणलोभेनकथासारस्ततोगतः ॥

७१—अत्युग्रभूरिकर्माणोनास्तिकारौरवाजनाः । तेपितिष्ठंतितीर्थेषुतीर्थसारस्ततोगतः ॥

७२—कामक्रोधमहालोभतृष्णाव्याकुलचेतसः । तेऽपितिष्ठंतितपसितपःसारस्ततोगतः ॥

७३—मनसश्चाजयाल्लोभाद्दंभात्पाखण्डसंश्रयात् । शास्त्रानभ्यसनाच्चैवध्यानयोगफलंगतं ॥

७४—पंडितास्तुकलत्रेणरमंतेमहिषाइव । पुत्रस्योत्पादनेदक्षाअदक्षामुक्तिसाधने ॥

७५—नहिवैष्णवताकुत्रसंप्रदायपुरःसरा । एवंप्रलयतांप्राप्तोवस्तुसारःस्थलेस्थले ॥

७६—अयंतुयुगधर्मोहिवर्त्ततेकस्यदूषणं । अतस्तुपुंडरीकाक्षःसहतेनिकटेस्थितः ॥

सूतउवाच—

७७—इतितद्वचनंश्रुत्वाविस्मयंपरमंगता । भक्तिरूचेवचोभूयः श्रूयतांतच्चशौनक ॥

श्रीभक्तिरुवाच—

७८—सुरर्षेत्वंचधन्योऽसिमद्भाग्येनसमागतः । साधूनांदर्शनंलोकेसर्वसिद्धिकरंपरं ॥

ने संसार में माया को जीत लिया था और ध्रुव ने भी आपकी ही कृपा से ध्रुवपद को प्राप्त किया था। ऐसे दयालु, ब्रह्मा के पुत्र और समस्त कल्याणों के पात्र आपको मैं नमस्कार करती हूँ ॥७९॥

श्रीमद्भागवत-माहात्म्य का पहला अध्याय समाप्त

---o---

# दूसरा अध्याय

*सनत्कुमारों का नारद को ज्ञान और वैराग्य की पुष्टि का उपाय बतलाना*

नारद बोले—बाले ! तुम व्यर्थ दुःख कर रही हो। अरे, तुम चिंता से आतुर क्यों हो रही हो ? श्रीकृष्ण के चरण-कमलों का ध्यान करो, तुम्हारे दुःख दूर हो जायँगे ॥ १ ॥ जिन्होंने कौरवों के द्वारा पीड़ित द्रौपदी की रक्षा की थी और गोप-सुन्दरियों का पालन किया था, वे कहीं गए नहीं हैं ॥ २ ॥ भक्ति ! तुम तो उन्हें सदा प्राणों से भी प्यारी हो। तुम्हारे बुलाने पर भगवान् नीच के घर में भी जाते हैं ॥ ३ ॥ सत्य आदि तीन युगों में ज्ञान और वैराग्य से मुक्ति प्राप्त होती है, किंतु कलियुग में तो केवल भक्ति से ही भगवान् का सायुज्य (एकत्व) प्राप्त होता है ॥ ४ ॥ इस प्रकार निश्चय करके चैतन्यरूप और परमानंद चैतन्यमय मूर्तिवाले भगवान् ने तुम्हें अपने ही समान रूपवाली, सुन्दरी और प्यारी बनाया है ॥ ५ ॥ एक समय तुमने हाथ जोड़ कर

---

७९—जयतिजयतिमायांयस्यकायाधवस्तेवचनरचनमेकंकेवलंचाकलय्य ॥
ध्रुवपदमपियातोयत्कृपातोध्रुवोऽयंसकलकुशलपात्रंब्रह्मपुत्रंनताऽस्मि ॥

इतिश्रीपद्मपुराणेउत्तरखंडेश्रीभागवतमाहात्म्येभक्तिनारदसमागमोनामप्रथमोऽध्यायः ॥१॥

---o---

*नारदउवाच—*

१—वृथाखेदायसेबालेअहोचिंतातुराकथं । श्रीकृष्णचरणांभोजंस्मरदुःखंगमिष्यति ॥
२—द्रौपदीचपरित्रातायेनकौरवकश्मलात् । पालितागोपसुंदर्यःसकृष्णःक्वापिनोगतः ॥
३—त्वंतुभक्तेप्रियातस्यसततंप्राणतोऽधिका । त्वयाहूतस्तुभगवान्यातिनीचगृहेष्वपि ॥
४—सत्यादित्रियुगेबोधवैराग्यौमुक्तिसाधकौ । कलौतुकेवलंभक्तिर्ब्रह्मसायुज्यकारिणी ॥
५—इतिनिश्चित्यचिद्रूपःसद्रूपांत्वांससर्जह । परमानंदचिन्मूर्तिःसुंदरींकृष्णवल्लभा ॥

श्रीकृष्ण से पूछा था कि मैं क्या करूँ ? श्रीकृष्ण ने तुम्हें आज्ञा दी थी कि तुम मेरे भक्तों का पालन करो ॥ ६ ॥ तुम्हारे अंगीकार करने पर भगवान तुम पर प्रसन्न हुए। मुक्ति को उन्होंने तुम्हें दासी के रूप से दिया। ज्ञान और वैराग्य इन दोनों को भी दिया ॥ ७ ॥ वैकुंठ में तुम अपने रूप से पोषण करती हो और पृथ्वी में भजन की वृद्धि करने के लिए तुमने छायारूप धारण किया है ॥ ८ ॥ मुक्ति, ज्ञान और वैराग्य को साथ लेकर तुम पृथ्वी में आई। वहाँ तुमने सतयुग से लेकर द्वापर के अंत तक बड़े आनंद से निवास किया ॥ ९ ॥ कलियुग में पाखंडरूपी रोगों से पीड़ित होकर मुक्ति क्षीण हो गई, अतः तुम्हारी आज्ञा से वह पुनः वैकुंठ में शीघ्र ही चली गई ॥ १० ॥ तुम जब उसे स्मरण करती हो,तब वह यहाँ आती और वापस जाती है। तुमने ज्ञान तथा वैराग्य इन दोनों को पुत्र बनाकर अपने पार्श्व (साथ) में रखा है ॥ ११ ॥ कलियुग में उपेक्षा (तिरस्कार) के कारण तुम्हारे पुत्र मंद और वृद्ध हो गए हैं; फिर भी तुम चिंता छोड़ दो, मैं उपाय सोच रहा हूँ ॥ १२ ॥

सुन्दरी ! कलियुग के समान दूसरा कोई युग नहीं है; अतः मैं इस युग में घर-घर तथा प्रत्येक मनुष्य में तुम्हें स्थापित करूँगा ॥ १३ ॥ अन्य धर्मों का तिरस्कार करके और बड़े उत्सवों को प्रधानता देकर यदि मैं लोक में तुम्हारी प्रवृत्ति न करूँ तो मैं भगवान् का दास नहीं ॥ १४ ॥ इस कलियुग में जो प्राणी भक्तियुक्त होगा, वह पापी होनेपर भी निर्भय होकर वैकुंठ-लोक में जायगा ॥ १५ ॥ जिनके हृदय में सदा प्रेमरूपा भक्ति निवास करती है, निर्भय होने के कारण वे स्वप्न में भी यम को नहीं देखते ॥ १६ ॥ जिनके हृदय में भक्ति होती है, उन्हें प्रेत, पिशाच, राक्षस अथवा असुर स्पर्श करने में समर्थ नहीं होते ॥ १७ ॥ तप, वेद,

६—यदाञ्जलिस्त्वयापृष्टंकिंकरोमीतिचैकदा । त्वांतदाज्ञापयत्कृष्णोमद्भक्तान्पोषयेतिच ॥
७—अंगीकृतंत्वयातद्वैप्रसन्नोऽभूद्धरिस्तदा । मुक्तिंदासींददौतुभ्यंज्ञानवैराग्यकाविमौ ॥
८—पोषणंस्वेनरूपेणवैकुंठेत्वंकरोषिच । भूमौभक्तिविपोषायछायारूपंत्वयाकृतं ॥
९—मुक्तिंज्ञानंविरक्तिंचसहकृत्वागताभुवि । कृतादिद्वापरस्यांतंमहानंदेनसंस्थिता ॥
१०—कलौमुक्तिःक्षयंप्राप्तापाखंडामयपीडिता । त्वदाज्ञयागताशीघ्रंवैकुंठंपुनरेवसा ॥
११—स्मृतात्वयापिचात्रैवमुक्तिरायातियातिच । पुत्रीकृत्यत्वयेमौचपार्श्वेस्वस्यैवरक्षितौ ॥
१२—उपेक्षातःकलौमंदौवृद्धौजातौसुतौतव । तथापिचिंतांमुंचत्वमुपायंचिंतयाम्यहं ॥
१३—कलिनासदृशःकोऽपियुगोनास्तिवरानने । तस्मिंस्त्वांस्थापयिष्यामिगेहेगेहेजनेजने ॥
१४—अन्यधर्मांस्तिरस्कृत्यपुरस्कृत्यमहोत्सवान् । तदानाहंहरेर्दासोलोकेत्वांनप्रवर्तये ॥
१५—त्वदन्विताश्चयेजीवाभविष्यंतिकलाविह । पापिनोऽपिगमिष्यंतिनिर्भयाःकृष्णमंदिरं ॥
१६—येषांचित्तेवसेद्भक्तिःसर्वदाप्रेमरूपिणी । नतेपश्यंतिकीनाशंस्वप्नेऽप्यमलमूर्तयः ॥
१७—नप्रेतोनपिशाचोवाराक्षसोवासुरोऽपिवा । भक्तियुक्तमनस्कानांस्पर्शनेनप्रभुर्भवेत् ॥

ज्ञान अथवा कर्म से भगवान् वश में नहीं होते, किंतु भक्ति से ही होते हैं। गोपियाँ इसका प्रमाण हैं ॥ १८ ॥ एक हजार वर्षों के अनंतर मनुष्य में भक्ति के प्रति प्रीति उत्पन्न होती है, अतः कलियुग में भक्ति ही श्रेष्ठ है और भक्ति से ही श्रीकृष्ण निकट रहते हैं। जो भक्ति से द्रोह करते हैं, वे तीनों लोकों में दुःख पाते हैं। प्राचीन समय मे भक्तों की निंदा करने के कारण दुर्वासा ने दुःख पाया था ॥ १९-२० ॥ व्रत, तीर्थ, योग, यज्ञ अथवा ज्ञान की कथाएँ कहने का कोई प्रयोजन नहीं है, केवल भक्ति ही मुक्ति देनेवाली है ॥ २१ ॥

*सूत बोले*—जिसके समस्त अंग पुष्ट हो गए थे, ऐसी भक्ति ने नारदजी के द्वारा निर्णीत अपना माहात्म्य सुनकर उनसे इस प्रकार कहा ॥ २२ ॥

*भक्ति बोली*—हे नारद ! आप धन्य हैं। आपकी मुझमे निश्चल प्रीति है। मै कभी आपका त्याग नहीं करूँगी, सदा आपके हृदय मे रहूँगी ॥ २३ ॥ साधु ! आपने क्षणमात्र मे मेरा कष्ट दूर कर दिया। मेरे इन पुत्रों को चेतना नहीं है, आप इन्हें सचेत करें ॥ २४ ॥

सूत बोले—भक्ति की बातें सुनकर नारद को दया आई, वे ज्ञान और वैराग्य के हाथ का अग्रभाग हिला-हिलाकर उन्हें जगाने लगे ॥ २५ ॥ कान मे मुँह लगाकर वे जोर-जोर से पुकारने लगे-हे ज्ञान ! शीघ्र सचेत हो जाओ। हे वैराग्य ! शीघ्र सचेत हो जाओ ॥ २६ ॥ वेद तथा वेदांत के उच्चारण तथा बार-बार गीता का पाठ करके जब नारदजी ने उन्हें जगाया तो किसी तरह उन्हें कुछ चेत हुआ ॥ २७ ॥ नेत्रों से न देखते हुए, जँभाई लेते हुए, सूखे काठ के समान अंगवाले

---

१८—नतपोभिर्नवेदैश्चनज्ञानेनापिकर्मणा। हरिर्हिसाध्यतेभक्त्याप्रमाणंतत्रगोपिकाः ॥

१९—नृणांजन्मसहस्रेणभक्तौप्रीतिर्हिजायते। कलौभक्तिःकलौभक्तिर्भक्त्याकृष्णःपुरःस्थितः ॥

२०—भक्तिद्रोहकरायेचतेसीदंतिजगत्त्रये। दुर्वासादुःखमापन्नःपुराभक्तविनिंदकः ॥

२१—अलंव्रतैरलंतीर्थैरलंयोगैरलंमखैः। अलंज्ञानकथालापैर्भक्तिरेकैवमुक्तिदा ॥

सूतउवाच—

२२—इतिनारदनिर्णीतंस्वमाहात्म्यंनिशम्यसा। सर्वाङ्गपुष्टिसंयुक्तानारदंवाक्यमब्रवीत् ॥

*श्रीभक्तिरुवाच—*

२३—अहोनारदधन्योऽसिप्रीतिस्तेमयिनिश्चला। नकदाचिद्विमुंचामिचित्तेस्थास्यामिसर्वदा ॥

२४—कृपालुनात्वयासाधोमद्बाधाध्वंसिताक्षणात्। पुत्रयोश्चेतनानास्तिततोबोधयबोधय ॥

सूतउवाच—

२५—तस्यावचःसमाकर्ण्यकारुण्यंनारदोगतः। तयोर्बोधनमारेभेकराग्रेणविमर्दयन् ॥

२६—मुखंसंयोज्यकर्णान्तेशब्दमुच्चैःसमुच्चरन्। ज्ञानप्रबुद्ध्यतांशीघ्रंरेवैराग्यप्रबुद्ध्यतां ॥

२७—वेदवेदांतघोषैश्चगीतापाठैर्मुहुर्मुहुः। बोध्यमानौतदातेनतत्कथंचिच्चोत्थितौबलात् ॥

वे दोनों आलस्य के कारण पुनः बगले के समान गिर पड़े ॥ २८ ॥ क्षुधा से क्षीण उन दोनों को पुनः सोते हुए देखकर नारदजी को चिंता हुई कि अब मुझे क्या करना चाहिए ॥ २९ ॥ इनकी यह निद्रा और प्रबल जरावस्था किस प्रकार दूर हो, इस चिंता में पड़े हुए नारदजी ने भगवान् का स्मरण किया ॥ ३० ॥

उसी समय आकाशवाणी हुई कि हे ऋषि ! तुम खेद मत करो। तुम्हारा उद्योग सफल होगा, इसमें संदेह नहीं ॥ ३१ ॥ देवर्षि ! इसके लिए तुम सत्कर्म करो। शीलरूपी अलंकारवाले साधु पुरुष तुम्हें इस सत्कर्म का उपदेश देंगे ॥ ३२ ॥ सत्कर्म करने से इन दोनों की निद्रा और वृद्धावस्था दूर हो जायगी और क्षणभर में चारों ओर भक्ति का प्रसार होगा ॥ ३३ ॥ यह आकाशवाणी सभी ने स्पष्टरूप से सुनी। नारदजी ने विस्मित होकर कहा कि यह समझ में नहीं आया ॥ ३४ ॥

*नारद बोले*—इस आकाशवाणी ने भी गुप्तरूप से कहा, अब वह साधन किस प्रकार करना चाहिए जिससे इनलोगों का कार्य हो ॥ ३५ ॥ वे सत्पुरुष कहाँ हैं और किस प्रकार साधन का उपदेश देंगे ? आकाशवाणी ने जो कहा, उसके अनुसार अब मुझे क्या करना चाहिए ? ॥ ३६ ॥

*सूत बोले*—उन दोनों ( ज्ञान और वैराग्य ) को वहीं छोड़कर नारदजी निकले। मार्ग में मुनियों से पूछते हुए वे अनेक तीर्थों में घूमने लगे ॥३७॥ सब लोगों ने नारद की बातें सुनीं, पर किसी ने निश्चयपूर्वक कुछ कहा नहीं। किसीने इसे असाध्य बतलाया और किसी ने दुर्ज्ञेय ॥ ३८ ॥

---

२८—नेत्रेरनवलोकतौजृंभतौशालसावुभौ । बकवत्पतितौप्रायःशुष्ककाष्ठसमागकौ ॥
२९—क्षुत्क्षामौतौनिरीक्ष्यैवपुनःस्वापपरायणौ । ऋषिश्चिंतापरोजातःकिंविधेयमयेतिच ॥
३०—अहोनिद्राकथंयातिवृद्धत्वचमहत्तरं । चितयन्निितिगोविंदस्मारयामासभार्गव ॥
३१—व्योमवाणीतदैवाभून्माऋषेखिद्यतामिति । उद्यमःसफलस्तेतुभविष्यतिनसंशयः ॥
३२—एतदर्थंतुसत्कर्मसुरर्षेत्वंसमाचर । तत्तेकर्माभिधास्यतिसाधवःसाधुभूषणाः ॥
३३—सत्कर्मणिकृतेतस्मिन्सनिद्रावृद्धताऽनयोः । गमिष्यतिक्षणाद्भक्तिःसर्वतःप्रसरिष्यति ॥
३४—इत्याकाशवचःस्पष्टंतत्सर्वैरपिविश्रुतं । नारदोविस्मयंलेभेनेदंज्ञातमितिब्रवन् ॥

नारदउवाच—

३५—अनयाऽऽकाशवाण्याऽपिगोप्यत्वेननिरूपितं । किंवातत्साधनंकार्यंयेनकार्यंभवेत्तयोः ॥
३६—क्वभविष्यन्तिसन्तस्तेकथंदास्यन्तिसाधनं । मयात्रकिंप्रकर्त्तव्यंयदुक्तंव्योमभाषया ॥

सूतउवाच—

३७—तत्रतावुभौसंस्थाप्यनिर्गतोनारदोमुनिः । तीर्थंतीर्थंविनिष्क्रम्यपृच्छन्मार्गेमुनीश्वरान् ॥
३८—वृत्तान्तःश्रूयतेसर्वैःकिंचिन्निश्चित्यनोच्यते । असाध्यंकेचनप्रोचुर्दुर्ज्ञेयमितिचापरे ॥

कुछ लोग चुप रह गए और कुछ भाग गए। तीनों लोकों को विस्मित करनेवाला हाहाकार फैल गया ॥३९॥ वेद-वेदान्तों के उच्चारण तथा गीता के पाठ से भी जब ज्ञान और वैराग्य को चेतना नहीं हुई, तो लोग कानोंकान कहने लगे कि अब कोई उपाय नहीं है। स्वयं नारद जैसे योगी भी जिसे नहीं जानते, उसे दूसरा कोई मनुष्य क्या कह सकता है। इस प्रकार ऋषियों से पूछने पर उन्होंने भी इसे कठिन समझकर यह कहा ॥ ४१-४२ ॥

अनन्तर चिंता से आतुर होकर नारद वदरिकाश्रम में आए। उन्होंने निश्चय किया कि मैं इस कार्य के लिए यहीं तपस्या करूँगा ॥ ४३ ॥ वहाँ करोड़ों सूर्य के समान प्रकाशमान् सनकादि मुनियों को नारदजी ने सम्मुख देखा। वे इनसे इस प्रकार बोले ॥ ४४ ॥

नारद बोले---कुमार! बड़े भाग्य से आपलोगों के दर्शन हुए हैं, आपलोग मुझपर दया करके शीघ्र कहें ॥ ४५ ॥ आपलोग योगी, बुद्धिमान, बहुश्रुत, और पाँच वर्ष के बालक के समान लगने पर भी सबसे वृद्ध, निरंतर वैकुंठ मे रहनेवाले, भगवान् के कीर्तन मे तत्पर, लीलारूपी अमृत-रस के पान से उन्मत्त और केवल कथामात्र से ही जीवित रहनेवाले है ॥ ४६-४७ ॥ आपके मुँह में सदा 'हरिः शरणम्' यह बात रहती है, इसलिए काल के द्वारा नियुक्त वृद्धावस्था आपलोगों को बाधा नहीं पहुँचाती ॥ ४८ ॥ प्राचीन समय मे केवल आपलोगों के भ्रूभंग मात्र से भगवान् का द्वारपाल पृथ्वी पर गिर पड़ा था, पुनः आपही लोगों की कृपा से उसने फिर से अपना पद पाया ॥ ४९ ॥ बड़े भाग्य से यहाँ आपलोगों के दर्शन हुए। आपलोग दयालु हैं। आप मुझ दीन पर अनुग्रह करें ॥ ५० ॥ आकाशवाणी ने जो कहा, वह कौनसा साधन है?

---

३९—मूकीभूतास्तथाऽन्येतुकियतस्तुपलायिताः। हाहाकारोमहानासीत्त्रैलोक्येविस्मयावहः ॥

४०—वेदवेदांतघोषैश्चगीतापाठैर्विबोधितं। भक्तिज्ञानविरागानानोदतिष्ठत्त्रिकयदा ॥

४१—उपायोनापरोऽस्तीतिकर्णेकर्णेऽजपन्जनाः। योगिनानारदेनापिस्वयनज्ञायतेतुयत् ॥

४२—तत्कथंशक्यतेवक्तुमितरैरिहमानुषैः। एवंऋषिगणैःपृष्टैर्निर्णीयोक्तदुरासदं ॥

४३—ततश्चिंतातुरःसोऽथबदरीवनमागतः। तपश्चरामिचात्रेतितदर्थंकृतनिश्चयः ॥

४४—तावद्ददर्शपुरतःसनकादीन्मुनीश्वरान्। कोटिसूर्यसमाभासानुवाचमुनिसत्तमः ॥

नारदउवाच—

४५—इदानींभूरिभाग्येनभवद्भिःसंगमःस्थितः। कुमाराब्रुवताशीघ्रंकृपांकृत्वाममोपरि ॥

४६—भवंतोयोगिनःसर्वेबुद्धिमतोबहुश्रुताः। पंचहायनसयुक्ताःपूर्वेषामपिपूर्वजाः ॥

४७—सदावैकुंठनिलयाहरिकीर्तनतत्पराः। लीलामृतरसोन्मत्ताःकथामात्रैकजीविनः ॥

४८—हरिःशरणमेवंहिनित्ययेषांमुखेवचः। अतःकालसमादिष्टाजरायुष्मान्नबाधते ॥

४९—येषांभ्रूभंगमात्रेणद्वारपालौहरेःपुरा। भूमौनिपतितौसद्योयत्कृपातःपरंगतौ ॥

५०—अहोभाग्यस्ययोगेनदर्शनंभवतामिह। अनुग्रहस्तुकर्तव्योमयिदीनेदयापरैः ॥

और उसे किस प्रकार करना चाहिए, यह आप विस्तार से कहें ॥ ५१ ॥ भक्ति, ज्ञान और वैराग्य को किस प्रकार सुख मिले और किस प्रयत्न से समस्त वर्गों में प्रेमपूर्वक उनकी स्थापना हो ? ॥ ५२ ॥

*सनत्कुमार बोले*—देवर्षि ! आप चिंता न करें। हृदय में हर्ष रखें। इस संबंध का सहज उपाय पहले से ही है ॥ ५३ ॥ नारद ! आप धन्य हैं। आप विरक्तों में शिरोमणि, श्रीकृष्ण के दासों में सदा अग्रणी और योगमार्ग के सूर्यरूप हैं ॥ ५४ ॥ भक्ति के लिए आप प्रयत्न करें तो इसमें आश्चर्य की कोई बात नहीं है। सदा भक्ति का स्थापन करना, यह श्रीकृष्ण के दासों से ही होता है ॥ ५५ ॥ ऋषियों ने संसार में अनेक मार्गों को प्रकट किया है। वे सभी प्रायः स्वर्गरूपी फल देनेवाले हैं, किंतु कठिन हैं ॥ ५६ ॥ जो मार्ग वैकुंठ की प्राप्ति करानेवाला है, वह गुप्त है और उसका उपदेश देनेवाला भी कभी भाग्य से ही प्राप्त होता है ॥ ५७ ॥ आकाशवाणी ने पहले आपको जिस सत्कर्म का निर्देश किया है, उसे अब मैं कहता हूँ। आप चित्त को स्थिर और बुद्धि को स्वच्छ रखकर सुनें ॥ ५८ ॥

द्रव्य, तप, योग और स्वाध्याय के अनेक यज्ञ हैं, किंतु वे सभी कर्म के सूचक हैं; पंडितों ने तो सत्कर्म का सूचक केवल एक ज्ञानरूपी यज्ञ ही कहा है। वह श्रीमद्भागवत का आलाप है, जिसे शुक आदि मुनियों ने कहा है ॥ ५९-६० ॥ भागवत की कथा भक्ति, ज्ञान तथा वैराग्य को बल देनेवाली है। इसके द्वारा ज्ञान तथा वैराग्य का दुःख दूर हो जायगा और भक्ति को सुख प्राप्त होगा ॥ ६१ ॥ श्रीमद्भागवत की ध्वनि से कलियुग के ये समस्त दोष नष्ट हो जायेंगे,

५१—अशरीरगिरोक्तं यत्तत्किं साधनमुच्यताम् । अनुष्ठेयं कथं तावत्प्रब्रुवन्तु सविस्तरम् ॥
५२—भक्तिज्ञानविरागाणां सुखमुत्पद्यते कथम् । स्थापनं सर्ववर्णेषु प्रेमपूर्वं प्रयत्नतः ॥

कुमारा ऊचुः—

५३—मा चिंतां कुरु देवर्षे हर्षं चित्ते समावह । उपायः सुखसाध्योऽत्र वर्तते पूर्व एव हि ।
५४—अहो नारद धन्योऽसि विरक्तानां शिरोमणिः । सदा श्रीकृष्णदासानामग्रणीर्योगभास्करः ॥
५५—त्वयि चित्रं न मन्तव्यं भक्त्यर्थमनुवर्तिनि । घटते कृष्णदासस्य भक्तेः स्थापनता सदा ॥
५६—ऋषिभिर्बहवो लोके पन्थानः प्रकटीकृताः । श्रमसाध्याश्च ते सर्वे प्रायः स्वर्गफलप्रदाः ॥
५७—वैकुण्ठसाधकः पन्थाः स तु गोप्यो हि वर्तते । तस्योपदेष्टा पुरुषः प्रायो भाग्येन लभ्यते ॥
५८—सत्कर्म तव निर्दिष्टं व्योमवाचा तु यत्पुरा । तदुच्यते शृणुष्वाद्य स्थिरचित्तः प्रसन्नधीः ॥
५९—द्रव्ययज्ञास्तपोयज्ञा योगयज्ञास्तथापरे । स्वाध्यायज्ञानयज्ञाश्च ते तु कर्मविसूचकाः ॥
६०—सत्कर्मसूचको नूनं ज्ञानयज्ञः स्मृतो बुधैः । श्रीमद्भागवतालापः स तु गीतः शुकादिभिः ॥
६१—भक्तिज्ञानविरागाणां तद्घोषेण बलं महत् । व्रजिष्यति द्वयोः कष्टं सुखं भक्तेर्भविष्यति ॥

जैसे सिंह के गर्जन से भेड़िया हो जाता है ॥ ६२ ॥ और प्रत्येक घर तथा प्रत्येक मनुष्य में प्रेमरस प्रवाहित करनेवाली भक्ति, ज्ञान तथा वैराग्य के सहित क्रीड़ा करने लगेगी ॥ ६३ ॥

*नारद बोले*—वेद-वेदांतों के उच्चारण और गीता के पाठ के द्वारा जगाए जाने पर भी, जिन भक्ति, ज्ञान तथा वैराग्य को चेतना नहीं हुई, वे श्रीमद्भागवत का आलाप करने से कैसे जागेंगे ? क्योंकि श्रीमद्भागवत का तो प्रत्येक श्लोक और प्रत्येक पद वेद का ही अर्थ है। आपलोगों का दर्शन व्यर्थ नहीं होता, आप हमारे इस संदेह को दूर करें। आप शरणागतों के प्रति कृपालु हैं, इसमें विलंब न करें ॥ ६४-६६ ॥

*सनत्कुमार बोले*—श्रीमद्भागवत की कथा वेदों और उपनिषदों के सार से निकली है, अतः इसके फल की उन्नति अत्यंत उत्तम और भिन्न प्रकार की होती है ॥ ६७ ॥ वृक्ष की जड़ से उसके अग्रभाग तक रस व्याप्त रहता है, किंतु उसमें स्वाद नहीं आता, वही रस फल में एकत्रित होकर भिन्न हो जाता है और संसार को प्रिय लगता है ॥ ६८ ॥ जिस प्रकार दूध में घी रहता है, पर उसका स्वाद नहीं जान पड़ता, किंतु घी के अलग हो जाने पर वह अत्यंत दिव्य और देवताओं के लिए भी रसवर्धक हो जाता है; ईख में भी इसके बीच से लेकर जड़ तक शक्कर व्याप्त रहता है, किंतु अलग होने पर ही वह मीठा लगता है, उसी प्रकार श्रीमद्भागवत की कथा के बारे में भी समझना चाहिए ॥ ६९-७० ॥ वेदों के ही समान यह भागवत पुराण भक्ति, ज्ञान तथा वैराग्य की स्थापना के लिए ही प्रकट हुआ है ॥ ७१ ॥ प्राचीन समय में जब वेदवेदांतों के पारंगत और गीता के रचयिता वेदव्यास अज्ञानरूपी समुद्र में पड़ कर दुखी हो रहे थे, उस समय आपही ने चार श्लोकोंवाला भागवत उनसे कहा था, जिसे सुनकर तत्काल

---

६२—प्रलयंहिगमिष्यतिश्रीमद्भागवतध्वनेः। कलिदोषाइमेसर्वेसिंहशब्दाद्वृकाइव ॥

६३—ज्ञानवैराग्यसंयुक्ताभक्तिः प्रेमरसावहा। प्रतिगेहंप्रतिजनततः क्रीडाकरिष्यति ॥

*नारदउवाच—*

६४—वेदवेदांतघोषैश्चगीतापाठैः प्रबोधितं। भक्तिज्ञानविरागाणांनोदतिष्ठत्त्रिकयदा ॥

६५—श्रीमद्भागवतालापात्तत्कथंबोधमेष्यति। तत्कथासुतुवेदार्थः श्लोकेश्लोकेपदेपदे ॥

६६—छिंदंतुसंशयंह्येनंभवतोमोघदर्शनाः। विलंबोनात्रकर्त्तव्यः शरणागतवत्सलाः ॥

*कुमाराऊचुः—*

६७—वेदोपनिषदांसाराज्जाताभागवतीकथा। अत्युत्तमाततोभातिपृथग्भूताफलोन्नतिः ॥

६८—आमूलाग्रंरसस्तिष्ठन्नास्तेनस्वादतेयथा। संभूयसपृथग्भूतः फलेविश्वमनोहरः ॥

६९—यथादुग्धेस्थितंसर्पिर्नस्वादायोपकल्पते। पृथग्भूतंहितद्दिव्यंदेवानांरसवर्द्धनं ॥

७०—इक्षूणामपिमध्यांतंशर्करांव्याप्यतिष्ठति। पृथग्भूताचसामिष्टातथाभागवतीकथा ॥

७१—इदंभागवतंनामपुराणंब्रह्मसंमितं। भक्तिज्ञानविरागाणांस्थापनायप्रकाशितं ॥

ही उनका मोह नष्ट हो गया ॥ ७२-७३ ॥ इसमें आपको क्या विस्मय हुआ कि आप यह प्रश्न पूछ रहे है ? श्रीमद्भागवत को सुनने से शोक तथा दुःख नष्ट हो जाते हैं ॥ ७४ ॥

नारद बोले—आपलोग शेषनाग के समस्त मुखों से गाई हुई कथा का पान करनेवाले हैं, आपका दर्शन तत्काल ही पापों का नाश करनेवाला है और संसार के दुःखरूपी दावानल से पीडितों का कल्याण करनेवाला है, अतः प्रेम का प्रकाश करने के लिए मैं आपकी शरण आया हूँ ॥ ७५ ॥ मनुष्य अनेक जन्मों में अर्जित भाग्य का उदय होने पर जब सत्संग पाता है, तो अज्ञान से उत्पन्न मोह और मद का नाश करके विवेक विकास पाता है ॥ ७६ ॥

श्रीमद्भागवत-माहात्म्य का दूसरा अध्याय समाप्त

---

# तीसरा अध्याय

*श्रीमद्भागवत की महिमा, भक्ति, ज्ञान और वैराग्य का कष्ट दूर होना*

नारद बोले—भक्ति, ज्ञान और वैराग्य के स्थापन के लिए मैं भागवत की कथा से सुशोभित ज्ञानयज्ञ उद्योग पूर्वक करूँगा ॥ १ ॥ यह महायज्ञ किस स्थान पर किया जाय, यह आप लोग बतावें। आप वेदों में पारंगत हैं, आपको भागवत की महिमा कहनी चाहिए ॥ २ ॥

---

७२—वेदांतवेदसुस्नातेगीतायाअपिकर्त्तरि । परितापवतिव्यासेमुह्यत्यज्ञानसागरे ॥

७३—तदात्वयापुराप्रोक्तंचतुःश्लोकसमन्वितं । तदीयश्रवणात्सद्योनिर्बाधोबादरायणः ॥

७४—तत्रतेविस्मयःकेनयतः प्रश्नकरोभवान् । श्रीमद्भागवतश्रावेशोकदुःखविनाशन ॥

नारदउवाच—

७५—यद्दर्शनंचविनिहंत्यशुभानिसद्यः श्रेयस्तनोतिभवदुःखदवार्दितानां ।
निःशेषशेषमुखगीतकथैकपानाः प्रेमप्रकाशकृतयेशरणंगतोऽस्मि ॥

७६—भाग्योदयेनबहुजन्मसमार्जितेनसत्संगमंचलभतेपुरुषोयदावै ।
अज्ञानहेतुकृतमोहमदांधकारनाशंविधायहितदोदयतेविवेकः ॥

इतिश्रीपद्मपुराणेउत्तरखंडेश्रीभागवतमाहात्म्येकुमारनारदसंवादोनामद्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥



नारदउवाच—

१—ज्ञानयज्ञंकरिष्यामिशुकशास्त्रकथोज्ज्वलं । भक्तिज्ञानविरागाणांस्थापनार्थंप्रयत्नतः ॥

२—यत्रकार्योमयायज्ञःकथ्यतांतद्भवद्भिरिह । महिमाशुकशास्त्रस्यवक्तव्योवेदपारगैः ॥

श्रीमद्भागवत की कथा कितने दिनों में सुननी चाहिए और उसके लिए किस विधि का पालन करना चाहिए ? यह आप कहें ॥ ३ ॥

*सनत्कुमार बोले*—नारद ! आप विनम्र और विवेक-शील हैं, हम जो कहते हैं, उसे आप सुनें !

हरिद्वार के निकट आनन्द नामक एक तट है। वहाँ अनेक ऋषि रहते हैं, देवता और सिद्ध आदि उनकी सेवा करते हैं, अनेक प्रकार के वृक्ष और लताएँ वहाँ फैली हुई हैं, वहाँ नवीन और कोमल वालुका है ॥ ४-५ ॥ वह स्थान सुवर्णकमल से सुशोभित है, रमणीय है और एकांत में स्थित है। इस स्थान के निकट रहनेवाले प्राणियों के मन में विरोध नहीं है ॥ ६ ॥ आपको वहाँ बिना प्रयत्न के ज्ञानयज्ञ करना चाहिए, वहाँ अपूर्व और रसमयी कथा होगी ॥ ७ ॥ जो निर्बल हैं और वृद्धावस्था के कारण जिनका शरीर जीर्ण हो गया हो, ऐसे अपने निकट स्थित ज्ञान और वैराग्य को आगे करके भक्ति वहाँ जाएगी ॥ ८ ॥ जहाँ भागवत की कथा होती है, वहाँ ये तीनों जाते हैं और कथा का शब्द सुनकर युवक हो जाते हैं ॥ ९ ॥

*सूत बोले*—इस प्रकार कह कर कथा का पान करने के लिए सनत्कुमार नारदजी के साथ शीघ्र ही गंगा के तट पर आए। वे लोग जब तट पर आए तो पृथ्वी, देवलोक और ब्रह्मलोक में कोलाहल मच गया। रस से जिसकी आसक्ति थी, वे सभी वैष्णव श्रीमद्भागवतरूपी अमृत पीने के लिए दौड़ते हुए प्रथम ही आए ॥ १०-१२ ॥ भृगु, वशिष्ठ, च्यवन, गौतम,

---

३—कियद्भिर्दिवसैःश्राव्याश्रीमद्भागवतीकथा । कोविधिस्तत्रकर्त्तव्योममेदंवदतामितः ॥

*कुमाराऊचुः*—

४—शृणुनारदवक्ष्यामोविनम्रायविवेकिने । गंगाद्वारसमीपेतुतटमानंदनामकं ॥

५—नानाऋषिगणैर्जुष्टंदेवसिद्धनिषेवितं । नानातरुलताकीर्णंनवकोमलवालुकं ॥

६—रम्यमेकांतदेशस्थंहैमपद्मसुशोभितं । यत्समीपस्थजीवानावैरंचेतसिनास्थितं ॥

७—ज्ञानयज्ञस्त्वयातत्रकर्त्तव्योह्यप्रयत्नतः । अपूर्वारसरूपाचककथातत्रभविष्यति ॥

८—पुरस्थंनिर्बलंचैवजराजीर्णकलेवरं । तद्द्वयंचपुरस्कृत्यभक्तिस्तत्रगमिष्यति ॥

९—यत्रभागवतीवार्तातत्रभक्त्यादिकंव्रजेत् । कथाशब्दसमाकर्ण्यतत्त्रिकंतरुणायते ॥

*सूतउवाच*—

१०—एवमुक्त्वाकुमारास्तेनारदेनसमंततः । गंगातटंसमाजग्मुःकथापानायसत्वराः ॥

११—यदायातास्तटंतेतुतदाकोलाहलोऽप्यभूत् । भूर्लोकेदेवलोकेचब्रह्मलोकेतथैवच ॥

१२—श्रीभागवतपीयूषपानायरसलंपटाः । धावंतोप्यायुःसर्वेप्रथमंयेचवैष्णवाः ॥

मेधातिथि, देवल, देवरात, परशुराम, विश्वामित्र, शाकल, मार्कंडेय, दुर्वासा, पिप्पलाद, योगेश्वर, व्यास, पराशर, छायाशुक, जाजलि और जह्नु आदि समस्त मुनिगण अपने पुत्रों, शिष्यों और स्त्रियों के सहित अत्यंत प्रेमपूर्वक आए ॥ १३-१४ ॥ वेदांत, वेद, मंत्र, तंत्र, सप्तदशपुराण और छः शास्त्र देह धारण करके वहाँ आए ॥ १५ ॥ गंगा आदि नदियाँ, पुष्कर आदि सरोवर, समस्त क्षेत्र, समस्त दिशाएँ, दंडक आदि वन, वृक्ष और पर्वत, देव, गंधर्व और किन्नर आदि भी आए। जो लोग बड़प्पन के कारण नहीं आए, भृगु-मुनि उन्हें समझा-बुझा कर ले आए। सबों ने नारद से दीक्षा ली और उन्हें उत्तम आसन दिया। श्रीकृष्ण में अनुरक्त सनत्कुमार सब लोगों के द्वारा अभिवंदित होकर बैठे ॥ १६-१८ ॥ वैष्णव, विरक्त, संन्यासी और ब्रह्मचारी लोग मुख्य भाग में बैठे और उनके आगे नारदजी बैठे। एक भाग में ऋषि, दूसरे में देवता, तीसरे में वेद और उपनिषद्, चौथे में तीर्थ और पाँचवें में स्त्रियाँ बैठीं ॥ १९-२० ॥ वहाँ जय शब्द, नमः शब्द और शंखों का शब्द हुआ तथा गुलाल, लावा और फूलों की बहुत अधिक वर्षा हुई ॥ २१ ॥ कितने ही बड़े-बड़े देवता विमानों में बैठ कर कल्पवृक्ष के समस्त फूलों की वर्षा उस स्थान पर करने लगे ॥ २२ ॥

*सूत बोले*—इस प्रकार जब उन लोगों ने अपना चित्त स्थिर कर लिया तो सनत्कुमार महात्मा नारद से श्रीमद्भागवत का माहात्म्य कहने लगे ॥ २३ ॥

*सनत्कुमार बोले*—अब मैं आप लोगों को श्रीमद्भागवत की महिमा सुनाऊँगा, जिसके

---

१३—भृगुर्वसिष्ठश्च्यवनश्चगौतमोमेधातिथिर्देवलदेवरातौ ।
रामस्तथागाधिसुतश्चशाकलोमृकण्डपुत्रोऽत्रिजपिप्पलादाः ॥
१४—योगेश्वराव्यासपराशरौचछायाशुकोजाजलिजह्नुमुख्याः ।
सर्वेऽप्यमीमुनिगणाःसहपुत्रशिष्याःस्वस्त्रीभिराययुरतिप्रणयेनयुक्ताः ॥
१५—वेदांतानिचवेदाश्चमंत्रास्तंत्राःसमूर्त्तयः । दशसप्तपुराणानिषट्शास्त्राणितथाऽऽययुः ॥
१६—गंगाद्याःसरितस्तत्रपुष्करादिसरांसिच । क्षेत्राणिचदिशःसर्वादण्डकादिवनानिच ॥
१७—नगादयोययुस्तत्रदेवगंधर्वकिन्नराः । गुरुत्वात्तत्रनायातान्भृगुःसंबोध्यचानयत् ॥
१८—दीक्षितानारदेनाथदत्तमासनमुत्तमं । कुमारावंदिताःसर्वैर्निषेदुःकृष्णतत्पराः ॥
१९—वैष्णवाश्चविरक्ताश्चन्यासिनोब्रह्मचारिणः । मुख्यभागेस्थितास्तेचतदग्रेनारदः स्थितः ॥
२०—एकभागेऋषिगणास्तदन्यत्रदिवौकसः । वेदोपनिषदोऽन्यत्रतीर्थान्यत्रस्त्रियोऽन्यतः ॥
२१—जयशब्दोनमः शब्दः शंखशब्दस्तथैवच । चूर्णंलाजप्रसूनानांनिक्षेपःसुमहानभूत् ॥
२२—विमानानिसमारुह्य कियंतोदेवनायकाः । कल्पवृक्षप्रसूनानिसर्वान्स्तत्रसमाकिरन् ॥
सूतउवाच—
२३—एवंतेष्वेकचित्तेषुश्रीमद्भागवतस्य च । माहात्म्यमूचिरेस्पष्टंनारदायमहात्मने ॥

सुनने से मुक्ति हस्तगत हो जाती है ॥ २४ ॥ श्रीमद्भागवत की कथा सदा सुननी चाहिए क्योंकि उसके श्रवण मात्र से भगवान् हृदय में आते हैं ॥ २५ ॥ श्रीमद्भागवत में अठारह हजार श्लोक और बारह स्कन्ध हैं। परीक्षित तथा शुकदेवजी के संवाद के रूप में उस भागवत को आप सुनें ॥ २६ ॥ जब तक भागवत की कथा क्षण भर के लिए भी कानों में नहीं पहुँचती, तभी तक मनुष्य अज्ञान के कारण इस संसार-चक्र में भ्रमित होता है ॥ २७ ॥ भ्रम में डालने वाले बहुत से शास्त्र और पुराणों को सुनने से क्या लाभ है? केवल एक भागवतशास्त्र ही मुक्ति देने के लिए गर्जना कर रहा है ॥ २८ ॥ जिसके घर सदा भागवत की कथा होती रहती है, उसका घर तीर्थ के समान और निवासियों के पापों का नाश करने वाला होता है ॥ २९ ॥ हजारों अश्वमेध और सैकड़ों वाजपेय यज्ञ भागवत की कथा के सोलहवे भाग की भी बराबरी नहीं कर सकते ॥ ३० ॥ तपोधन! इस शरीर में तभी तक पापों का निवास रहता है, जब तक वह भलीभाँति श्रीमद्भागवत नहीं सुनता ॥ ३१ ॥ गंगा, गया, काशी, पुष्कर अथवा प्रयाग श्रीमद्भागवत की कथा के फल की समता नही कर सकते ॥ ३२ ॥ यदि परमगति की इच्छा हो तो श्रीमद्भागवत के आधे श्लोक अथवा श्लोक के चौथे ही भाग का पाठ अपने मुख से करे ॥ ३३ ॥

ॐकार, गायत्री, पुरुषसूक्त, तीनों वेद, भागवत, द्वादशाक्षर मंत्र, सूर्य, प्रयाग, वर्ष रूपी काल, ब्राह्मण, अग्निहोत्र, गौ, द्वादशी, तुलसी, वसंत और पुरुषोत्तम, इनकी वास्तविक भिन्नता विद्वान् लोग नहीं मानते ॥ ३४-३६ ॥ जो मनुष्य अर्थ के सहित प्रतिदिन भागवत का पाठ

---

*कुमाराऊचुः—*

२४—अथतेसंप्रवक्ष्यामोमहिमाशुकशास्त्रजः। यस्यश्रवणमात्रेणमुक्तिःकरतलेस्थिता ॥

२५—सदासेव्यासदासेव्याश्रीमद्भागवतीकथा। यस्याःश्रवणमात्रेणहरिश्चित्तंसमाश्रयेत् ॥

२६—ग्रन्थोऽष्टादशसाहस्रोद्वादशस्कंधसंमितः। परीक्षिच्छुकसंवादःशृणुभागवतंचतत् ॥

२७—तावत्संसारचक्रेऽस्मिन्भ्रमतेऽज्ञानतःपुमान्। यावत्कर्णगतानास्तिशुकशास्त्रकथाक्षणं ॥

२८—किंश्रुतैर्बहुभिःशास्त्रैःपुराणैश्चभ्रमावहैः। एकभागवतंशास्त्रंमुक्तिदानेनगर्जति ॥

२९—कथाभागवतस्यापिनित्यंभवतियद्गृहे। तद्गृहंतीर्थरूपंहिवसतापापनाशनं ॥

३०—अश्वमेधसहस्राणिवाजपेयशतानि च। शुकशास्त्रकथायाश्चकलांनार्हंतिषोडशीं ॥

३१—तावत्पापानिदेहेऽस्मिन्निवसंतितपोधनाः। यावन्नश्रूयतेसम्यक्श्रीमद्भागवतंनरैः ॥

३२—नगंगानगयाकाशीपुष्करंनप्रयागकं। शुकशास्त्रकथायाश्चफलेनसमतांनयेत् ॥

३३—श्लोकार्द्धंश्लोकपादंवानित्यंभागवतोद्भवं। पठस्वस्वमुखेनैवयदीच्छसिपरांगतिं ॥

३४—वेदादिर्वेदमाताचपौरुषंसूक्तमेवच। त्रयीभागवतंचैवद्वादशाक्षरएवच ॥

३५—द्वादशात्माप्रयागश्चकालःसंवत्सरात्मकः। ब्राह्मणाश्चाग्निहोत्रंचसुरभिर्द्वादशीतथा ॥

३६—तुलसीचवसंतश्चपुरुषोत्तमएवच। एतेषांतत्त्वतःप्राज्ञैर्नपृथग्भावइष्यते ॥

करता है, उसके करोड जन्म के पाप नष्ट हो जाते हैं, इसमे संदेह नहीं ॥ ३७ ॥ भागवत के आधे अथवा चौथाई श्लोक का भी जो मनुष्य पाठ करता है, उसे प्रति दिन राजसूय और अश्वमेधयज्ञ करने का फल मिलता है ॥ ३८ ॥ प्रति दिन भागवत की कथा, भगवान का ध्यान, तुलसी का पोषण और गौओं की सेवा, यह सब समान ही है ॥ ३९ ॥ मृत्यु के समय जो मनुष्य भागवत की वाणी सुनता है, भगवान उसे प्रीतिपूर्वक वैकुण्ठ लोक देते है ॥ ४० ॥ जो मनुष्य सुवर्ण के सिंह के सहित भागवत की पुस्तक वैष्णव को देता है, उसे भगवान् की सायुज्य मुक्ति अवश्य मिलती है ॥ ४१ ॥ जिस दुष्ट मनुष्य ने जीवन भर मे कभी भागवत की कथा ध्यान से नहीं सुनी, उसने चांडाल और गधे के समान अपना जन्म व्यर्थ ही बिताया और अपनी माता को प्रसव का दुःख ही दिया जिसने भागवत की कुछ भी वाणी नही सुनी, वह पापी जीवित शव के समान कहा गया है। स्वर्ग में देवताओं की स्त्रियाँ पशु के समान उस मनुष्य को धिक्कारती और उसे पृथ्वी का भार रूप कहती हैं ॥ ४३ ॥

श्रीमद्भागवत की कथा संसार मे दुर्लभ है। करोड़ों जन्म के पुण्य से ही यह प्राप्त होती है, अतः हे योगनिधि ! बुद्धिमान् नारद ! इस कथा को प्रयत्न पूर्वक सुनना चाहिए। इसमे दिन का नियम नहीं। इसे सदा ही सुनना चाहिए ॥ ४५ ॥ सत्य और ब्रह्मचर्य का पालन करते हुए इसे सदा सुनना चाहिए। किंतु कलियुग मे यह अशक्य है, इसलिये शुकदेवजी की आज्ञा से इसमें कुछ विशेष समझना चाहिए ॥ ४६ ॥ मनोवृत्तियों को जीतना, नियमों का पालन करना और दीक्षा लेना कठिन होने के कारण सात दिनों मे इसके सुनने का विधान है ॥ ४७ ॥ माघ के

३७—यश्चभागवतशास्त्रंवाचयेदर्थतोऽनिशं । जन्मकोटिकृतं पापनश्यतेनात्रसंशयः ॥

३८—श्लोकार्द्धश्लोकपादंवापठेद्भागवतंचयः । नित्यंपुण्यमवाप्नोतिराजसूयाश्वमेधयोः ॥

३९—उक्तंभागवतंनित्यंकृतंचहरिचिंतनं । तुलसीपोषणंचैवधेनूनांसेवनंसमं ॥

४०—अंतकालेतुयेनैवश्रूयतेशुकशास्त्रवाक् । प्रीत्यातस्यैववैकुण्ठंगोविंदोऽपिप्रयच्छति ॥

४१—हैमसिंहयुतंचैतद्वैष्णवायददातिच । कृष्णेनसहसायुज्यंसपुमॉल्लभतेध्रुवं ॥

४२ आजन्ममात्रमपियेनशठेनकिंचिच्चित्तंविधायशुकशास्त्रकथानपीता ।
चांडालवच्चखरवद्बततेननीतंमिथ्यास्वजन्मजननीजनिदुःखभाजा ॥

४३—जीवच्छवो निगदितः सतुपापकर्मायेनश्रुतंशुककथावचनंनकिंचित् ।
धिक्तंनरं पशुसमं भुविभाररूपमेवंवदंति दिविदेवसरोजमुख्याः ॥

४४—दुर्लभैवकथालोकेश्रीमद्भागवतोद्भवा । कोटिजन्मसमुत्थेनपुण्येनैवतुलभ्यते ॥

४५—तेनयोगनिधेधीमन्श्रोतव्यासाप्रयत्नतः । दिनानानियमोनास्तिसर्वदाश्रवणंमतं ॥

४६—सत्येनब्रह्मचर्येणसर्वदाश्रवणंमतं । अशक्यत्वात्कलौबोध्योविशेषोत्रशुकाज्ञया ॥

४७—मनोवृत्तिजयश्चैवनियमाचरणंतथा । दीक्षांकर्तुमशक्यत्वात्सप्ताहश्रवणंमतं ॥

महीने में प्रतिदिन श्रद्धापूर्वक सुनने का जो फल है, वही शुकदेव जी ने सप्ताह सुनने का कहा है ॥ ४८ ॥ मन को जीत न सकने के कारण, रोग के कारण, मनुष्यों की आयु क्षीण होने के कारण और कलियुग में बहुत दोष है, इसलिये सात दिनों मे इसके सुनने का विधान है ॥ ४९ ॥ जो फल तपस्या से, योग से, अथवा समाधि से भी नहीं मिलता, वह सब सप्ताह सुनने से अनायास ही प्राप्त होता है ॥ ५० ॥ यज्ञ, व्रत, तपस्या, और तीर्थों की अपेक्षा भी सप्ताह सदा अधिक गर्जन करता है ॥ ५१ ॥ योग, ध्यान और ज्ञान से भी अधिक सप्ताह गर्जन करता है। उसके गर्जन की बात क्या कहे, वह तो गर्जता है और गर्जता ही रहता है ॥ ५२ ॥

*शौनक बोले*—योगविद् ! आपने यह आश्चर्य जनक कथा कही। अब ज्ञानादि धर्मों का तिरस्कार करके परब्रह्म को सूचित करने वाला एक भागवत पुराण ही मोक्षदायक हुआ, इसका क्या कारण है ? ॥ ५३ ॥

*सूत बोले*—जब श्रीकृष्ण पृथ्वी का त्याग करके अपने लोक मे पधारने को तैयार हुए, तो ग्यारह स्कंध सुनकर उद्धव ने श्रीकृष्ण से यों कहा ॥ ५४ ॥

*उद्धव बोले*—गोविंद ! भक्तों का काम करके आप तो पधारेंगे, किंतु मेरे मन में एक बड़ी चिंता है, आप उसे सुनकर हमें सुख दें ॥ ५५ ॥ यह भयंकर कलियुग आया है, मनुष्य इसमे अत्यन्त दुष्ट होंगे और सज्जन भी उसके संग से जब उग्र हो जाएंगे तो भारवाली गो-रूपिणी यह पृथ्वी किसका आश्रय लेगी ? कमलनयन ! आपके अतिरिक्त पृथ्वी का कोई दूसरा रक्षक नहीं दीखता; अतः भक्त वत्सल ! सज्जनों पर दया करके आप पधारें नहीं। निराकार और

---

४८—श्रद्धातःश्रवणेनित्यमाघेतावद्धियत्फल । तत्फलंशुकदेवेन सप्ताहश्रवणेकृतं ॥

४९—मनसश्चाजयाद्रोगात्पुंसांचैवायुषः क्षयात् । कलेर्दोषबहुत्वाच्चसप्ताहश्रवणंमतं ॥

५०—यत्फलनास्तितपसानयोगेनसमाधिना । अनायासेनतत्सर्वंसप्ताहश्रवणेलभेत् ॥

५१—यज्ञाद्गर्जतिसप्ताहः सप्ताहोगर्जतिव्रतात् । तपसोगर्जतिप्रोच्चैस्तीर्थान्नित्यंहिगर्जति ॥

५२—योगाद्गर्जतिसप्ताहोध्यानाद्ज्ञानाच्च गर्जति । किंब्रूमोगर्जनंतस्यरेरेगर्जतिगर्जति ॥

*शौनकउवाच—*

५३—साश्चर्यमेतत्कथितंकथानकंज्ञानादिधर्मान्विगणय्यसांप्रतं ।
निःश्रेयसे भागवतं पुराणं जातंकुतोयोगविदादिसूचक ॥

*सूतउवाच—*

५४—यदाकृष्णोधरांत्यक्त्वास्वपदंगंतुमुद्यतः । एकादशंपरिश्रुत्याप्युद्धवोवाक्यमब्रवीत् ॥

*उद्धवउवाच—*

५५—त्वं तुयास्यसिगोविन्दभक्तकार्यंविधायच । मच्चित्तेमहतीचिंतातांश्रुत्वासुखमावह ॥

५६—आगतोऽयंकलिर्घोरोभविष्यंतिपुनःखलाः । तत्संगेनैवसंतोऽपिगमिष्यंत्युग्रतांयदा ॥

चैतन्यमय होते हुए भी भक्तों के लिए आपने सगुण रूप धारण किया है ॥ ५६-५८ ॥ आप का वियोग होने पर भक्त-गण पृथ्वी पर कैसे रह सकेंगे ? निर्गुण ब्रह्म की उपासना कष्टकर है, अतः आप कुछ विचार करें ॥ ५९ ॥

*सूत बोले*—उद्धव के ये वचन सुनकर भगवान् ने प्रभास में विचार किया कि भक्तों के आश्रय के लिए मुझे क्या करना चाहिए ! ॥ ६० ॥ अनंतर उन्होंने अपना तेज श्रीमद्भागवत में डाल दिया और अदृश्य होकर श्रीमद्भागवतरूपी समुद्र में प्रविष्ट हुए ॥ ६१ ॥ इस कारण भागवतशास्त्र भगवान की वाङ्मयी मूर्ति है। श्रवण करने, पाठ करने, सेवन करने और दर्शन करने से भी वह पापों का नाश करनेवाली है ॥ ६२ ॥ उन्होंने ही सप्ताह सुनने को, अन्य साधनों का तिरस्कार करके, अधिक महत्ता दी। कलियुग में यही धर्म है ॥ ६३ ॥ दुःख, दरिद्रता, दुर्भाग्य और पाप को धो डालने के लिए तथा काम और क्रोध को जीतने के लिए कलियुग में यही धर्म कहा गया है ॥ ६४ ॥ भगवान की जिस माया का त्याग करना देवताओं के लिए भी कठिन है,मनुष्य उसका त्याग कैसे कर सकता ? इसी लिए सप्ताह सुनने को कहा गया है ॥ ६५ ॥

सूत बोले—इस प्रकार सनत्कुमार जब सभा में सप्ताह सुनने का बड़ा धर्म प्रकाशित कर रहे थे, उस समय एक आश्चर्य हुआ ! शौनक ! मैं उसे कहता हूँ, आप सुनें ॥ ६६ ॥ हे श्रीकृष्ण ! हे गोविंद ! हे हरे ! हे मुरारे ! हे नाथ ! इन नामों को बार-बार कहती, प्रेमरूपिणी भक्ति दोनों युवक पुत्रों को साथ लेकर शीघ्र ही वहाँ प्रकट हुई ॥ ६७ ॥ भागवत का अर्थ ही

---

५७—तदाभारवतीभूमिर्गोरूपेयकमाश्रयेत् । अन्योन्यदृश्यतेत्रातात्वत्तःकमलोचन ॥

५८—अतःसत्सुदयांकृत्वाभक्तवत्सलमात्रज । भक्तार्थंसगुणोजातोनिराकारोऽपिचिन्मयः ॥

५९—त्वद्वियोगेनतेभक्ताःकथंस्थास्यतिभूतले । निर्गुणोपासनेकष्टमतःकिंचिद्विचारय ॥

६०—इत्युद्धववचःश्रुत्वाप्रभासेऽचिंतयद्धरिः । भक्तावलम्बनार्थायकिंविधेयमयेतिच ॥

६१—स्वकीयमद्भवेत्तेजस्तच्चभागवतेदधात् । तिरोधायप्रविष्टोऽयंश्रीमद्भागवतार्णवम् ॥

६२—तेनेयवाङ्मयीमूर्तिःप्रत्यक्षावर्त्ततेहरेः । सेवानाच्छ्रवणात्पाठाद्दर्शनात्पापनाशिनी ॥

६३—सप्ताहश्रवणतेनसर्वेभ्योऽप्यधिकंकृतं । साधनानितिरस्कृत्यकलौधर्मोऽयमीरित ॥

६४—दुःखदारिद्र्यदौर्भाग्यपापप्रक्षालनायच । कामक्रोधजयार्थंहिकलौधर्मोयमीरितः ॥

६५—अन्यथावैष्णवीमायादेवैरपिसुदुस्त्यजा । कथंत्याज्याभवेत्पुंभिःसप्ताहोतःप्रकीर्तितः ॥

सूतउवाच—

६६—एवनगाहश्रवणोरुधर्मेप्रकाश्यमानेऋषिभिःसभायां ।
आश्चर्यमेकसमभूत्तदानीतदुच्यतेसंश्रृणुशौनकत्वं ॥

६७—भक्तिःसुतौतौतरुणौगृहीत्वाप्रेमैकरूपासहसाविरासीत् ।
श्रीकृष्णगोविंदहरेमुरारेनाथेतिनामानिमुहुर्वदंती ॥

जिसका शृङ्गार था, ऐसी अत्यंत सुंदर वेष वाली उस भक्ति को आई हुई सब सभासदों ने देखा, वे तर्क करने लगे कि यह सभा में कैसे आई और मुनियों के बीच मे क्यों आई! ॥ ६८ ॥ उस समय सनत्कुमार ने कहा कि यह हमारी कथा के अर्थ के लिए आई है। सनत्कुमार की बात सुनकर अपने पुत्रों के सहित नम्र होकर भक्ति उनसे यों बोली—॥ ६९ ॥

*भक्ति बोली*—कलियुग के कारण मैं दुर्बल हो गई थी, फिर भी आपने कथा का रस पिलाकर हमे पुष्ट किया है, अब मैं कहाँ रहूँ? यह आप कहें ॥ ७० ॥

*सनत्कुमार बोले*—तुम भक्तों को भगवान् के समान बनानेवाली, प्रेम को प्रधानता देनेवाली और संसाररूपी रोग का हरण करनेवाली हो। तुम धैर्य धारण करके सदा वैष्णवों के हृदय में निवास करो ॥ ७१ ॥ ऐसा करने से मनुष्यों में कलियुग का दोष प्रबल होने पर भी वे तुम्हारी ओर नहीं देख सकेंगे।

*सूत बोले*—इस प्रकार उनके आज्ञा देते ही भक्ति ने भगवान् के दासों के हृदय में जा कर निवास किया ॥ ७२ ॥ जिनके हृदय में एक श्रीकृष्ण की ही भक्ति निवास करती है, निर्धन होने पर भी वे समस्त लोकों मे धन्य हैं। भक्तिरूपी डोरी से बँधे हुए भगवान् भी अपने लोक का सर्वथा त्याग करके उनके हृदय में प्रवेश करते हैं ॥ ७३ ॥ अब पृथ्वी मे परब्रह्मरूपी भागवत की इससे अधिक महिमा मैं आपलोगों से क्या कहूँ? भागवत के आश्रय से वक्ता और श्रोता दोनों को ही भगवान् की समता प्राप्त होती है, ऐसा कहा है, अतः अन्य धर्मों का क्या प्रयोजन है ॥ ७४ ॥

श्रीमद्भागवत-माहात्म्य का तीसरा अध्याय समाप्त

---

६८—तांचागताभागवतार्थभूषांसुचारुवेषादहशुःसदस्याः ।
कथप्रविष्टा कथमागतेयंमध्यमुनीनामितितर्कयतः ॥

६९—ऊचुःकुमाराबचनतदानींकथार्थतोनिष्पतिताधुनेयं।एवंगिरःसाससुतानिशम्यसनत्कुमारंनिजगादनम्रा ॥

*भक्तिरुवाच*—

७०—भवद्भिरद्यैवकृतास्मिपुष्टाकलिप्रनष्टाऽपिकथारसेन। क्वाहतुतिष्ठाम्यधुनाब्रुवंतुब्राह्माइदंतांगिरमूचिरेते ॥

७१—भक्तेषुगोविंदसुरूपधर्त्रीप्रेमैककर्त्रींभवरोगहन्त्री। सात्वंचतिष्ठस्वसुधैर्यसंश्रयानिरंतरंवैष्णवमानसानि॥

७२—ततोऽपिदोषाःकलिजाइमेत्वांद्रष्टुंनशक्ताःप्रभवोऽपिलोके ।
एवंतदाज्ञाऽवसरेऽपिभक्तिस्तदानिषण्णाहरिदासचित्ते ॥

७३—सकलभुवनमध्येनिर्धनास्तेऽपिधन्यानिवसतिहृदियेषांश्रीहरेर्भक्तिरेका ।
हरिरपिनिजलोकंसर्वथातोविहायप्रविशतिहृदितेषांभक्तिसूत्रोपनद्धः ॥

७४—ब्रूमोऽद्यतेकिमधिकंमहिमानमेवब्रह्मात्मकस्यभुविभागवताभिधस्य ॥
यत्संश्रयान्निगदितेलभतेसुवक्ताश्रोतापिकृष्णसमतामलमन्यधर्मैः ॥

इतिश्रीपद्मपुराणेउत्तरखंडेश्रीभागवतमाहात्म्येभक्तिकष्टनिवर्त्तनंनामतृतीयोऽध्यायः ॥३॥

# चौथा अध्याय

*संतानहीन आत्मदेव का कल्पित पुत्र पाना ; उनका पश्चात्ताप करना और मोक्ष पाना*

*सूत बोले*—अनंतर भक्तवत्सल, वनमाली, घनश्याम, पीले वस्त्रवाले, मनोहर, कांची-कलाप से सुंदर, सुशोभित मुकुट और कुंडलवाले, त्रिभङ्ग के कारण ललित, सुंदर कौस्तुभ-मणि से युक्त, करोड़ों कामदेवों के समान लावण्यमय, हरिचंदन से चर्चित, परम आनंद और चैतन्य-रूप मूर्तिवाले, मधुर, मुरलीधर भगवान् ने वैष्णवों के हृदय मे अलौकिक भक्ति देखकर, उनके निर्मल हृदयों में प्रवेश किया ॥ १-४ ॥ वैकुण्ठवासी उद्धव आदि वैष्णव उस कथा को सुनने के लिए गुप्तरूप से बैठे ॥ ५ ॥ उस समय जयजयकार, रस की अलौकिक पुष्टि, गुलाल तथा फूलों की वर्षा और शंखनाद बार-बार हुआ ॥ ६ ॥ उस सभा मे बैठे हुओं को अपने शरीर, घर तथा स्वभाव की सुध जाती रही। उनकी यह तन्मय अवस्था देखकर नारद बोले—हे मुनीश्वरो ! आज मैंने सप्ताह की अलौकिक महिमा देखी। इस सभा में समस्त मूर्ख, दुष्ट और पशु-पक्षी भी अत्यंत निष्पाप हो गए हैं ॥ ७-८ ॥ कलियुग में सप्ताह के अतिरिक्त चित्त को शुद्ध करनेवाला और पवित्र दूसरा कुछ नहीं है। पाप के समूहों का नाश करनेवाली इस कथा के समान पृथ्वी मे और कुछ नहीं है ॥ ९ ॥ कथारूपी सप्ताह के यज्ञ से कौन-कौन शुद्ध होता है, यह आप मुझसे कहे। आप कृपालु हैं। आपने जगत् का हित करने की इच्छा से यह एक नया मार्ग प्रकाशित किया है ॥ १० ॥

---

सूतउवाच—

१ – अथवैष्णवचित्तेपुदृष्ट्वाभक्तिमलौकिकीं । निजलोकपरित्यज्यभगवान्भक्तवत्सलः ॥
२ – वनमालीघनश्यामः पीतवासामनोहरः । काचीकलापरुचिरोल्लसन्मुकुटकुडलः ॥
३ – त्रिभगललितश्चारुकौस्तुभेनविराजितः । कोटिमन्मथलावण्योहरिचदनचर्चितः ॥
४ – परमानन्दचिन्मूर्तिर्मधुरोमुरलीधरः । आविवेशस्वभक्तानांहृदयान्यमलानिच ॥
५ – वैकुठवासिनोयेचवैष्णवाउद्धवादयः । तत्कथाश्रवणार्थंतेगूढरूपेणसस्थिताः ॥
६ – तदाजयजयारावोरसपुष्टिरलौकिकी । चूर्णप्रसूनवृष्टिश्चमुहुःशखरवोऽप्यभूत् ॥
७ – तत्सभासस्थितानाचदेहगेहात्मविस्मृतिः । दृष्ट्वाचतन्मयावस्थानारदोवाक्यमब्रवीत् ॥
८ – अलौकिकोऽय महिमामुनीश्वराःसप्ताहजन्योऽद्यविलोकितोमया ।
मूढाःशठायेपशुपक्षिणोऽत्रसर्वेऽपिनिष्पापतमाभवति ॥
९ – अतोनृलोकेननुनास्तिकिंचिच्चित्तस्यशोधायकलौपवित्र ।
अघौघविध्वंसकरतथैवकथासमानभुविनास्तिचान्यत् ॥
१०–केकेविशुद्ध्यन्तिवदंतुमह्यंसप्ताहयज्ञेनकथामयेन । कृपालुभिर्लोकहितंविचार्यप्रकाशितःकोऽपिनवीनमार्गः ॥

सनत्कुमार बोले—जो मनुष्य सदा पाप करनेवाले, दुराचार में रत, कुमार्गगामी, क्रोध-रूपी अग्नि से दग्ध, कुटिल और कामी होते हैं, कलियुग में वे भी सप्ताहरूपी यज्ञ से पवित्र हो जाते हैं ॥ ११ ॥ सत्य से हीन, माता-पिता को दोष देनेवाले, तृष्णा से व्याकुल, आश्रमधर्म से हीन, ढोंगी, मत्सरयुक्त और हिंसक होते हैं, वे भी कलियुग में सप्ताहरूपी यज्ञ से पवित्र हो जाते हैं ॥ १२ ॥ पंच महापापों को करनेवाले, छल-कपट करनेवाले, क्रूर, पिशाच के समान निर्दय, ब्राह्मण के धन से पुष्ट हुए तथा व्यभिचार करनेवाले लोग भी सप्ताहरूपी यज्ञ से पवित्र हो जाते हैं ॥ १३ ॥ जो दुष्ट लोग शरीर, वचन अथवा मन से भी हठपूर्वक सदा पाप करते हैं, जो पराए धन से पुष्ट, मलिन और दुष्ट अंतःकरणवाले होते हैं, वे भी कलियुग में सप्ताहरूपी यज्ञ से पवित्र हो जाते हैं ॥ १४ ॥ इस संबंध का एक पुराना इतिहास मैं आपलोगों से कहता हूँ, जिसके सुननेमात्र से समस्त पापों का नाश हो जाता है ॥ १५ ॥

प्राचीन समय में तुंगभद्रा नदी के किनारे एक उत्तम नगर था। उस नगर में सब वर्ण अपने धर्मों के अनुसार सत्य और सत्कर्म में तत्पर रहते थे ॥ १६ ॥ इस नगर में आत्मदेव नामक एक ब्राह्मण रहता था। वह समस्त वेदों का ज्ञाता, श्रौत तथा स्मार्त कर्मों में कुशल और दूसरे सूर्य के समान था ॥ १७ ॥ भिक्षुक होने पर भी लोग उसे धनवान कहते थे। उसकी पत्नी का नाम धुन्धुली था। धुन्धुली अपनी ही बात रखनेवाली (हठीली) सुंदरी, उत्तम कुल में उत्पन्न, लोगों की बातें करनेवाली, क्रूर स्वभाव की, प्रायः बहुत बोलनेवाली, घर के कामकाज में बहादुर, कृपण और कलहप्रिय थी ॥ १८-१९ ॥ इस प्रकार यह दंपती प्रेमपूर्वक निवास करता

कुमारा ऊचुः—

११—येमानवाःपापकृतस्तुसर्वदासदादुराचाररताविमार्गगाः ।
क्रोधाग्निदग्धाःकुटिलाश्चकामिनःसप्ताहयज्ञेनकलौपुनंतिते ॥

१२—सत्येनहीनाःपितृमातृदूषकास्तृष्णाकुलाश्चाश्रमधर्मवर्जिताः ।
येदांभिकामत्सरिणोऽपिहिंसकाःसप्ताहयज्ञेनकलौपुनंतिते ॥

१३—पंचोग्रपापाञ्छलछद्मकारिणःक्रूराःपिशाचाइवनिर्दयाश्चये ।
ब्रह्मस्वपुष्टाव्यभिचारकारिणःसप्ताहयज्ञेनकलौपुनंतिते ॥

१४—कायेनवाचामनसाऽपिपातकंनित्यंप्रकुर्वंतिशठाहठेनये ।
परस्वपुष्टामलिनादुराशयाःसप्ताहयज्ञेनकलौपुनंतिते ॥

१५—अत्रतेकीर्तयिष्यामइतिहासंपुरातनं । यस्यश्रवणमात्रेणपापहानिःप्रजायते ॥

१६—तुंगभद्रातटेपूर्वमभूत्पत्तनमुत्तमं । यत्रवर्णाःस्वधर्मेषुसत्यसत्कर्मतत्पराः ॥

१७—आत्मदेवःपुरेतस्मिन्सर्ववेदविशारदः । श्रौतस्मार्तेषुनिष्णातोद्वितीयइवभास्करः ॥

१८—भिक्षुकोवित्तवाँल्लोकेतत्प्रियाधुंधुलीस्मृता । स्ववाक्यस्थापिकानित्यंसुंदरीसुकुलोद्भवा ॥

और क्रीड़ा करता था, किंतु उन्हें धन, वैभव अथवा घर आदि से कोई सुख न मिलता था ॥ २० ॥ अनतर वे संतान की कामना से धर्माचरण करने लगे। वे दीनों को सदा गो, पृथ्वी, सुवर्ण और वस्त्र देने लगे ॥ २१ ॥ उन्होंने अपना आधा धन दान कर दिया, फिर भी न तो उन्हें कोई पुत्र हुआ, न पुत्री ही, इससे वे चिंता से अत्यंत आतुर हो गए ॥ २२ ॥

एक दिन वह ब्राह्मण दुःखी होकर घर का त्याग करके वन में गया। दोपहर को प्यास लगने पर वह सरोवर पर आया ॥ २३ ॥ संतान के दुःख से खिन्नचित्त वह ब्राह्मण पानी पीकर बैठा, उसके थोड़ी ही देर बाद एक संन्यासी वहाँ आए ॥ २४ ॥ पानी पीते हुए इस संन्यासी को देखकर ब्राह्मण उनके पास गया और उनके पैरों पर गिरकर ऊँची साँसें लेता हुआ उनकी ओर देखने लगा ॥ २५ ॥

*संन्यासी बोले*—ब्राह्मण ! तुम क्यों रोते हो ? तुम्हें कौनसी बड़ी चिंता है ? तुम अपने दुःख का कारण शीघ्र मुझसे कहो ॥ २६ ॥

*ब्राह्मण बोला*—ऋषि ! अपने पूर्वजन्म के पाप से उत्पन्न दुःख की बात मैं क्या कहूँ ? मेरे पूर्वज गरम जल पीते हैं ॥ २७ ॥ देवता और ब्राह्मण मेरे द्वारा दी हुई वस्तु प्रेम से ग्रहण नहीं करते। संतान न होने के दुःख से पीड़ित होकर मैं यहाँ प्राण त्यागने आया हूँ ॥ २८ ॥ संतानहीन जीवन को धिक्कार है, संतानहीन गृह को धिक्कार है, जिसके संतान नहीं है, उसके धन को धिक्कार है और सतानहीन कुल भी धिक्कार के योग्य है ॥ २९ ॥ मैं जो गाय पालता हूँ,

---

१९—लोकवार्त्तारताक्रूराप्रायशोबहुजल्पिका । शूराचगृहकृत्येषुकृपणाकलहप्रिया ॥

२०—एवंनिवसतोःप्रेम्णादपत्योरममाणयोः । अर्थाःकामास्तयोरासन्नसुखायगृहादिकं ॥

२१ – पश्चाद्धर्माःसमारब्धास्ताभ्यांसतानहेतवे । गोभूहिरण्यवासांसिदीनेभ्योयच्छतःसदा ॥

२२ – धनार्द्धंधर्ममार्गेणताभ्यांनीतंतथाऽपिच । नपुत्रोनापिवापुत्रीततश्चिंतातुरोभृशं ॥

२३—एकदासद्विजोदुःखाद्गृहंत्यक्त्वावनंगतः । मध्याह्नेतृषितोजातस्तडागंसमुपेयिवान् ॥

२४ – पीत्वाजलंविप्रस्तुप्रजादुःखेनकर्शितः । मुहूर्त्तादपितत्रैवसन्यासीकश्चिदागतः ॥

२५ – दृष्ट्वापीतजलंतंतुविप्रोयातस्तदंतिकं । नत्वाचपदयोस्तस्यनिःश्वसन्संस्थितःपुरः ॥

यतिरुवाच—

२६ – कथंरोदिषिविप्रत्वंकातेचिंताबलीयसी । वदत्वंसत्वरंमह्यंस्वस्यदुःखस्यकारणं ॥

ब्राह्मणउवाच—

२७ – किंब्रवीमिऋषेदुःखंपूर्वपापेनसंचितं । मदीयाः पूर्वजास्तोयंकवोष्णमुपभुञ्जते ॥

२८ – मद्दत्तंनैवगृह्णन्तिप्रीत्यादेवाद्विजातयः । प्रजादुःखेनशून्योऽहंप्राणांस्त्यक्तुमिहागतः ॥

२९ – धिग्जीवितंप्रजाहीनंधिग्गृहंचप्रजांविना । धिग्धनंचानपत्यस्यधिक्कुलंसततिंविना ॥

वह सर्वथा वंध्या हो जाती है, जो पौधा रोपता हूँ, वह भी नहीं फूलता-फलता ॥ ३० ॥ मैं जिस फल को घर ले आता हूँ, वह शीघ्र ही सूख जाता है, अतः मेरे समान भाग्य-हीन और पुत्र-हीन के जीवन का क्या काम है ? ॥ ३१ ॥ इस प्रकार कह कर दुःख से पीड़ित हुआ ब्राह्मण संन्यासी के समीप ऊँचे स्वर से रोने लगा, उसे रोते देखकर उन संन्यासी के हृदय में अत्यंत करुणा उत्पन्न हुई ॥ ३२ ॥ योगवेत्ता संन्यासी ने ब्राह्मण की ललाट-लिपि पढ़ी और सब जान लेने के अनंतर विस्तार सहित ब्राह्मण से इस प्रकार कहा ॥ ३३ ॥

*संन्यासी बोले* – कर्म की गति बलवती है। अतः संतान की इच्छारूपी अज्ञान का तुम त्याग कर दो। विवेक का आश्रय लेकर संसार की वासना का त्याग कर दो ॥ ३४ ॥ ब्राह्मण ! सुनो, आज मैंने तुम्हारा प्रारब्ध देख लिया है। सात जन्मों तक तुम्हें पुत्र नहीं है और नहीं ही है ॥ ३५ ॥ प्राचीन समय मे राजा सगर तथा अंगराजा को भी संतान का ही दुःख हुआ था। ब्राह्मण ! कुटुम्ब की आशा छोड़ दो। संन्यास मे ही सर्वथा सुख है ॥ ३६ ॥

*ब्राह्मण बोला*—विवेक से मेरा क्या होगा ? आप मुझे बलात्कार से भी पुत्र दें, अन्यथा शोक से विकल होकर मैं आप के सम्मुख प्राणों का त्याग कर दूँगा ॥ ३७ ॥ पुत्र आदि के सुख से हीन यह संन्यास शुष्क है। संसार मे पुत्र-पौत्रादि से युक्त, गार्हस्थ्य ही सरस है ॥ ३८ ॥ उस ब्राह्मण का ऐसा आग्रह देखकर वे तपोधन संन्यासी बोले—भाग्य लेख को मिटाने के कारण चित्रकेतु ने दुःख पाया था ॥३९॥ दैव के द्वारा जिसका उद्यम नष्ट कर दिया गया हो, उसके समान तुम्हें पुत्र से सुख नहीं होगा; तुम व्यर्थ ही हठ कर रहे हो। तुम अर्थी हो, मैं तुम्हें क्या

---

३० – पाल्यतेयामयाधेनुःसावंध्यासर्वथाभवेत् । योमयारोपितोवृक्षः सोऽपिवन्ध्यत्वमाश्रयेत् ॥

३१ – यत्फलंमद्गृहायातंशीघ्रंतच्चविशुष्यति । निर्भाग्यस्यानपत्यस्यकिमतोजीवितेनमे ॥

३२ – इत्युक्त्वासरुरोदोच्चैस्तत्पार्श्वेदुःखपीडितः । तदातस्ययतेश्चित्तेकरुणाऽभूद्गरीयसी ॥

३३ – तद्भालाक्षरमालांचवाचयामासयोगवान् । सर्वंज्ञात्वायतिःपश्चाद्विप्रमूचेसविस्तरं ॥

*यतिरुवाच*—

३४ – मुंचाज्ञानंप्रजारूपंबलिष्ठाकर्मणोगतिः । विवेकंतुसमासाद्यत्यजसंसारवासनां ॥

३५ – शृणुविप्रमयातेऽद्यप्रारब्धंतुविलोकितं । सप्तजन्मावधितवपुत्रोनैवचनैवच ॥

३६ – संततेःसगरोदुःखमवापांगःपुरातथा । रेमुंचाद्यकुटुंबाशांसंन्याससेसर्वथासुखं ॥

*ब्राह्मणउवाच*—

३७ – विवेकेनभवेत्किंमेपुत्रंदेहिबलादपि । नोचेत्त्यजाम्यहंप्राणांस्त्वदग्रेशोकमूर्च्छितः ॥

३८ – पुत्रादिसुखहीनोऽयंसंन्यासःशुष्कएवहि । गृहस्थःसरसोलोकेपुत्रपौत्रसमन्वितः ॥

३९ – इतिविप्राग्रहंदृष्ट्वाप्राब्रवीत्सतपोधनः । चित्रकेतुर्गतःकष्टंविधिलेखाविमार्जनात् ॥

४० – नयास्यसिसुखंपुत्राद्यथादैवहतोद्यमः । अतोहठेनयुक्तोऽसिह्यर्थिनंकिंवदाम्यहं ॥

करूँ ? ॥ ४० ॥ अनन्तर ब्राह्मण का आग्रह देखकर संन्यासी ने उसे एक फल दिया कि तुम इसे अपनी पत्नी को खिला देना, इससे तुम्हे पुत्र उत्पन्न होगा ॥ ४१ ॥ एक वर्ष पर्यंत तुम्हारी स्त्री सत्य, पवित्रता, दया और दान करेगी तथा एक ही अन्न खाएगी तो तुम्हे अत्यंत निर्मल पुत्र होगा ॥ ४२ ॥ संन्यासी ऐसा कहकर चले गए और ब्राह्मण भी घर आया। पत्नी के हाथों में फल देकर वह स्वयं कहीं चला गया ॥ ४३ ॥

उसकी युवती स्त्री कुटिल थी, वह सखी के सामने जाकर रोने लगी—अरे, मुझे तो चिंता उत्पन्न हो गई, मैं फल न खाऊँगी ॥ ४४ ॥ फल खाने से गर्भ रहेगा, गर्भ रहने से पेट बढ़ जायगा, आहार कम हो जायगा, आहार कम होने से शरीर दुर्बल हो जायगा, फिर घर का काम-काज कैसे होगा ॥ ४५ ॥ दैवात् यदि कभी गाँव मे डाकू आए तो गर्भिणी कैसे भागेगी ? पेट मे गर्भ तोते के समान रहता है, अतः उसे पेट से कैसे निकाला जायगा ? ॥ ४६ ॥ यदि कभी गर्भ टेढ़ा हो गया, तो मेरी मृत्यु हो जायगी। प्रसव मे दारुण दुःख है, मैं सुकुमारी उसे कैसे सहन कर सकूँगी ? ॥ ४७ ॥ मै असक्त हो जाऊँगी तो ननदें मेरा सर्वस्व उठा ले जायँगी और सत्य तथा पवित्रता आदि नियमों का पालन करना भी कठिन दीख पड़ता है ॥ ४८ ॥ प्रसूता को बच्चे के लालन-पालन मे भी कष्ट ही है। मेरी समझ से तो वंध्या अथवा विधवा स्त्री ही सुखी है ॥ ४९ ॥ इस प्रकार कुतर्क करके उसने वह नहीं खाया। पति के पूछने पर उसने कहा कि हाँ मैंने फल खा लिया है ॥ ५० ॥

एक दिन उसकी बहन अपनी इच्छा से उसके घर आई। धुंधुली ने उससे सब रहस्य बतलाकर कहा कि मुझे यह बड़ी चिंता है ॥ ५१ ॥ बहन ! इसी दुःख से मैं दुबली हो गई हूँ, अब

४१ — तस्याग्रह संमालोक्यफलमेकप्रदत्तवान्। इदंभक्षयपत्न्यात्वंततःपुत्रोभविष्यति ॥
४२ — सत्यंशौचंदयादानमेकंभुक्तंतुभोजन। वर्षावधिस्त्रियाकार्यंतेनपुत्रोऽतिनिर्मलः ॥
४३ — एवमुक्त्वाययौयोगीविप्रस्तुगृहमागतः। पत्न्याःपाणौफलंदत्त्वास्वयंयातस्तुकुत्रचित् ॥
४४ — तरुणीकुटिलातस्यसख्यग्रेचरुरोदह। अहोचिताममोत्पन्नाफलंचाहनभक्षये ॥
४५ — फलभक्ष्येणगर्भःस्याद्गर्भेणोदरवृद्धिता। स्वल्पभक्ष्यंततोऽशक्तिर्गृहकार्यं कथंभवेत् ॥
४६ — दैवाद्धाटीव्रजेद्ग्रामेपलायेद्गर्भिणीकथं। शुकवन्निवसेद्गर्भस्तंकुक्षेःकथमुत्सृजेत् ॥
४७ — तिर्यक्चेदागतोगर्भस्तदामेमरणंभवेत्। प्रसूतौदारुणंदुःखंसुकुमारीकथंसहे ॥
४८ — मंदायांमयिसर्वस्वं ननांदासंहरेत्तदा। सत्यशौचादिनियमोदुराराध्यःसदृश्यते ॥
४९ — लालनेपालनेदुःखंप्रसूतायाश्चवर्त्तते। वंध्यावाविधवानारीसुखिनीचेतिमेमतिः ॥
५० — एवंकुतर्कयोगेनतत्फलंनैवभक्षितं। पत्यापृष्टंफलंभुक्तंभुक्तंचेतितयेरितं ॥
५१ — एकदाभगिनीतस्यास्तद्गृहंस्वेच्छयागता। तदग्रेकथितंसर्वंचिंतेयंमहतीहिमे ॥

मैं क्या करूँ ? उसकी बहन ने कहा कि मैं गर्भवती हूँ। प्रसव होते ही मैं अपना बालक तुम्हें दे दूँगी ॥ ५२ ॥ तब तक गर्भिणी के समान तुम घर में छिप कर सुख से रहो। मेरे पति को तुम धन दे देना। वे तुम्हें अपना बालक दे देंगे ॥ ५३ ॥ लोग जानेंगे कि छः महीने का होकर बालक मर गया। नित्य तुम्हारे घर आकर मैं उस बालक का पोषण कर दूँगी ॥ ५४ ॥ इस फल को अब परीक्षा के लिए तुम गाय को दे दो। स्त्री-स्वभाव के कारण धुन्धुली ने वैसा ही किया ॥ ५५ ॥ अनंतर समय पर धुन्धुली की बहन ने पुत्रोत्पन्न किया। उसके पिता ने बालक को ले आकर एकान्त में धुन्धुली को दे दिया ॥ ५६ ॥ धुधुली ने पति से कहा कि बिना कष्ट के ही मुझे पुत्र उत्पन्न हुआ।

आत्मदेव के पुत्र उत्पन्न हुआ, यह जानकर लोग सुखी हुए ॥ ५७ ॥ आत्मदेव ने जात-कर्म संस्कार करके ब्राह्मणों को दान दिया। उनके दरवाजे पर गीत होने लगा, बाजे बजने लगे और मंगल मनाया जाने लगा ॥ ५८ ॥ धुन्धली ने पति से कहा—मेरे स्तनों में दूध नहीं है, दूसरे के दूध से मैं बच्चे का पालन कैसे करूँ ? ॥ ५९ ॥ मेरी बहन का बच्चा मर गया है, उसे ही बुलाकर घर में रखो, वह तुम्हारे बालक का पोषण करेगी ॥ ६० ॥ पुत्र की रक्षा के निमित्त पति ने वह सब किया। माता ने पुत्र का नाम धुन्धुकारी रखा ॥ ६१ ॥ अनंतर तीन मास बीतने पर उस गाय ने भी पुत्र उत्पन्न किया। वह सब अंगों से सुंदर था, दिव्य था, निर्मल था और सुवर्ण के समान प्रभावान् था ॥ ६२ ॥ उसे देखकर ब्राह्मण प्रसन्न हुआ और स्वयं ही उसने उसके सब संस्कार किए। आश्चर्य मानकर लोग उसे देखने के लिए आए ॥ ६३ ॥

---

५२ – दुर्बलातेनदुःखेनह्यनुजेकरवाणिकिं । साऽब्रवीन्ममगर्भोऽस्तितं दास्यामिप्रसूतितः ॥

५३ – तावत्कालंसगर्भेवगुप्तातिष्ठगृहेसुखं । वित्तंत्वंमत्पतेर्यच्छसतेदास्यतिबालकं ॥

५४ – षाण्मासिकोमृतोबालइतिलोकोवदिष्यति । तंबालंपोषयिष्यामिनित्यमागत्यतेगृहे ॥

५५ – फलमर्पयधेन्वैत्वंपरीक्षार्थंतुसांप्रतं । तत्तदाचरितंसर्वंतथैवस्त्रीस्वभावतः ॥

५६ – अथकालेनसानारीप्रसूताबालकंतदा । आनीयजनकोबालंरहस्येधुंधुलींददौ ॥

५७—तयाचकथितंभर्त्रेप्रसूतःसुखमर्भकः । लोकस्यसुखमुत्पन्नमात्मदेवप्रजोदयात् ॥

५८—ददौदानंद्विजातिभ्योजातकर्मविधायच । गीतवादित्रघोषोऽभूत्तद्द्वारेमंगलंबहु ॥

५९—भर्तुरग्रेऽब्रवीद्वाक्यंस्तन्यंनास्तिकुचेमम । अन्यस्तन्येननिर्दुग्धाकथंपुष्णामिबालकं ॥

६०—मत्स्वसायाःप्रसूतायामृतोबालस्तुवर्त्तते । तामाकार्यगृहेरक्षसातेऽर्भंपोषयिष्यति ॥

६१ – पतिनातत्कृतंसर्वंपुत्ररक्षणहेतवे । पुत्रस्यधुंधुकारीतिनाममात्राप्रतिष्ठितं ॥

६२ – त्रिमासेनिर्गतेचाथसाधेनुःसुषुवेऽर्भकं । सर्वाङ्गसुंदरंदिव्यंनिर्मलंकनकप्रभं ॥

६३ – दृष्ट्वाप्रसन्नोविप्रस्तुसंस्कारान्स्वयमादधे । मत्वाश्चर्यंजनाःसर्वेदिदृक्षार्थंसमागताः ॥

वे कहने लगे कि देखो, अब आत्मदेव का भाग्य उदय हुआ है। गाय ने देवतारूपी बालक उत्पन्न किया, यह आश्चर्य की बात है ॥ ६४ ॥ दैवयोग से यह रहस्य कोई नहीं जान सका। उस गाय के पुत्र के कान गाय के ही समान थे, इसलिए उसका नाम गोकर्ण पड़ा ॥ ६५ ॥

कुछ समय के बाद दोनों युवक हुए। गोकर्ण तो पंडित तथा ज्ञानी और धुंधुकारी बड़ा दुष्ट निकला ॥ ६६ ॥ वह स्नान, शौच आदि क्रियाओं से हीन, अभक्ष्य-भक्षण करनेवाला, क्रोधी, दुष्ट दान लेनेवाला, सब के हाथ से भोजन करनेवाला, चोर, सब से द्वेष रखनेवाला और पराया घर जलानेवाला था। वह खिलाने के लिए लेकर बच्चों को शीघ्र ही कुँओं में डाल देता था। वह हिंसक, शस्त्र धारण करनेवाला तथा दीन और अंधों को पीड़ा पहुँचानेवाला था। वह सदा चांडालों से प्रेम रखता और दुष्ट लोगों के संग से हाथ मे पास रखनेवाला था ॥ ६७-६९ ॥ वेश्या के कुसंग मे उसने पिता का धन नष्ट कर दिया। एक दिन पिता-माता को घर से खदेड़ कर वह वर्तन आदि चुरा ले गया ॥ ७० ॥ धन-हीन उसका बेचारा पिता ऊँचे स्वर से रोने लगा। वह कहने लगा कि संतानहीन होना अच्छा है, किंतु कुपुत्र दुःख देनेवाला होता है ॥ ७१ ॥ मैं कहाँ रहूँ ? कहाँ जाऊँ ? कौन मेरे दुःखों को दूर करे ? मैं दुःख से प्राण-त्याग करूँगा। हाय, मुझ पर बड़ा कष्ट आ पड़ा ॥ ७२ ॥

उस समय ज्ञानवान् गोकर्ण ने वहाँ उपस्थित होकर वैराग्य का उपदेश देते हुए पिता को सांत्वना दी ॥ ७३ ॥ उन्होंने कहा—यह संसार असार, दुःख रूप और मोहित करनेवाला है। यहाँ किसका पुत्र है और किसका धन है ? यहाँ स्नेहवान् सदा जला करता है ॥ ७४ ॥ न तो इंद्र को सुख है और न चक्रवर्ती राजा को। सुख तो एकांत सेवन करनेवाले विरक्त संन्यासी

---

६४ – भाग्योदयोऽधुनाजातआत्मदेवस्यपश्यत । धेन्वाबालःप्रसूतस्तुदेवरूपीतिकौतुकं ॥

६५ – नज्ञाततद्रहस्यन्तुकेनापिविधियोगतः । गोकर्णञ्चसुतंदृष्ट्वागोकर्णन्नामचाकरोत् ॥

६६ – कियत्कालेनतौजातौतरुणौतनयावुभौ । गोकर्णःपण्डितोज्ञानीधुन्धुकारीमहाखलः ॥

६७ – स्नानशौचक्रियाहीनोदुर्भक्षीक्रोधसंयुतः । दुष्परिग्रहकर्त्ताचशवहस्तेनभोजनः ॥

६८ – चोरःसर्वजनद्वेषीपरवेश्मप्रदीपकः । लालनायार्भकान्धृत्वासद्यःकूपेनिपातयत् ॥

६९ – हिंसकःशस्त्रधारीचदीनान्धानाप्रपीडकः । चाण्डालाभिरतोनित्यपाशहस्तश्वसंगतः ॥

७० – तेनवेश्याकुसंगेनपित्र्यवित्ततुनाशितं । एकदापितरौताड्यपात्राणिस्वयमाहरत् ॥

७१—तत्पिताकृपणःप्रोच्चैर्धनहीनोरुरोदह । वंध्यत्वंतुसमीचीनंकुपुत्रोदुःखदायकः ॥

७२—क्वतिष्ठामिक्वगच्छामिकोमेदुःखंव्यपोहयेत् । प्राणांस्त्यजामिदुःखेनहाकष्टंममसंस्थितं ॥

७३—तदानींतुसमागत्यगोकर्णोज्ञानसंयुतः । बोधयामासजनकंवैराग्यंपरिदर्शयन् ॥

७४—असारःखलु संसारोदुःखरूपीविमोहकः । सुतःकस्यधनंकस्यस्नेहवान्ज्वलतेऽनिशं ॥

७५—नचेंद्रस्यसुखंकिंचिन्नसुखंचक्रवर्तिनः । सुखमस्तिविरक्तस्यमुनेरेकांतजीविनः ॥

को दी है ॥ ७५ ॥ सन्तानरूपी अज्ञान का आप त्याग कर दें, मोह से नरक की प्राप्ति होती है। यह शरीर नाशवान् है, अतः सब छोड़कर आप वन में जायँ ॥ ७६ ॥ गोकर्ण की बातें सुनकर जाने की इच्छा रखनेवाले आत्मदेव ने कहा—तात ! वन में जाकर क्या करना चाहिए, यह तुम विस्तार से कहो ॥ ७७ ॥ मैं दुष्ट हूँ। स्नेह-पाश में बँधकर मैं अपने कर्मों से अंधे कुएँ में पड़ा हुआ हूँ। मैं पंगु हूँ। पतित हूँ। दया निधान ! तुम मेरा उद्धार करो ॥ ७८ ॥

*गोकर्ण बोले*—हाड़, मांस और रुधिर से युक्त इस शरीर का अभिमान आप छोड़ दें और पुत्र तथा स्त्री आदि की ममता का भी सर्वथा त्याग करदें। यह संसार क्षणभंगुर है, इसका सदा ध्यान रखें और वैराग्य-रसिक होकर भक्ति के प्रेमी बनें ॥ ७९ ॥ निरंतर धर्म का सेवन करें, लोक-धर्मों का त्याग करें, साधु पुरुषों की सेवा करें और काम-तृष्णा का त्याग कर दें। आप दूसरों के दोष-गुणों का चिंतन करना शीघ्र ही छोड़ दें और भगवत्कथा का रसपान करें ॥ ८० ॥ पुत्र के ऐसे वचन सुनकर साठ वर्ष की अवस्था वाले आत्मदेव ने अपने चित्त को स्थिर किया और घर छोड़कर वन को गए। उन्होंने भगवान् की सेवा में सदा मन लगाया और नियमपूर्वक श्रीमद्भागवत के दशम स्कंध के पाठ से श्रीकृष्ण को पाया ॥ ८१ ॥

श्रीमद्भागवत-माहात्म्य का चौथा अध्याय समाप्त

---

७६—मुंचाज्ञानंप्रजारूपंमोहतोनरकेगतिः। निपतिष्यतिदेहोऽयंसर्वंत्यक्त्वावनंव्रज ॥

७७—तद्वाक्यंतुसमाकर्ण्यगंतुकामःपिताऽब्रवीत्। किंकर्तव्यंवनेतातत्वंवदसविस्तरं ॥

७८—अंधकूपेस्नेहपाशैर्बद्धःपगुरहंशठः। कर्मणापतितोनूनंमामुद्धरदयानिधे ॥

*गोकर्णउवाच*—

७९—देहेऽस्थिमांसरुधिरेऽभिमतिंत्यजत्वंजायासुतादिषुसदाममतांविमुंच।
पश्यानिशंजगदिदंक्षणभंगनिष्ठंवैराग्यरागरसिकोभवभक्तिनिष्ठः ॥

८०—धर्मंभजस्वसततंत्यजलोकधर्मान्सेवस्वसाधुपुरुषान्जहिकामतृष्णा।
अन्यस्यदोषगुणचिंतनमाशुमुक्त्वासेवाकथारसमहोनितरांपिबत्वं ॥

८१—एवंसुतोक्तिवशतोऽपिगृहंविहाययातोवनंस्थिरमतिर्गतषष्टिवर्षः ॥
युक्तोहरेरनुदिनंपरिचर्ययासौश्रीकृष्णमापनियतंदशमस्यपाठात् ॥

इतिश्रीपद्मपुराणेउत्तरखंडेश्रीमागवतमाहात्म्येविप्रमोक्षोनामचतुर्थोऽध्यायः ॥४॥



# पाँचवाँ अध्याय

*वेश्याओं के द्वारा मारे गए धुंधुकारी का भागवत सुनने से मोक्ष पाना*

*सूत बोले*—पिता की मृत्यु के अनंतर धुंधुकारी ने अपनी माता को बहुत मारा। उसने कहा कि धन कहाँ है, बतला, नहीं तो मैं तुझे लात मारूँगा ॥ १ ॥ इस प्रकार उसके वचनों से पीड़ित होकर, पुत्र के दुःख से धुंधुली रात को कुएँ में जा गिरी और इससे उसकी मृत्यु हो गई ॥ २ ॥ योग मे स्थित गोकर्ण तीर्थयात्रा के लिए चले गए। उन्हें न दुःख था न सुख; उनका न कोई वैरी था, न बंधु ॥ ३ ॥ पाँच वेश्याओं को लेकर धुंधुकारी घर में रहा। वह अत्यंत उग्र कर्म करने लगा और उन वेश्याओं के पालन-पोषण मे ही भूला रहा ॥ ४ ॥ एक दिन उन कुलटाओं ने गहना माँगा। काम से अंधा और मृत्यु को स्मरण न करनेवाला धुंधुकारी उनके लिए गहना लाने के लिए घर से निकला ॥ ५ ॥ यहाँ-वहाँ से धन लेकर वह घर आया और उसने उन वेश्याओं को कुछ गहने और कपड़े दिए ॥ ६ ॥ बहुत-सा धन इकट्ठा देखकर वेश्याओं ने रात को विचार किया कि यह प्रतिदिन चोरी करता है, अतः राजा इसे पकड़ लेगा और धन छीनकर निश्चय ही इसकी हत्या कर डालेगा; फिर धन की रक्षा करने के लिए इस मूर्ख को हमलोग ही क्यों न मार डालें ॥ ७-८ ॥ इसको मारकर और धन लेकर हमलोग जहाँ जी चाहेगा, चली जायंगी। उनलोगों ने ऐसा निश्चय करके, सो जाने पर धुंधुकारी को रस्सी से बाँध दिया और उसके गले में फंदा डालकर उसे मार डालना चाहा; किंतु जब शीघ्रही उसकी मृत्यु न हुई तो वे

---

सूतउवाच—

१—पितर्युपरतेतेनजननीताडिताभृश। क्ववित्तातिष्ठतेब्रूहिहनिष्येलत्तयानचेत् ॥
२—इतितद्वाक्यसंत्रासाज्जनन्यापुत्रदुःखतः। कूपेपातःकृतोरात्रौतेनसानिधनंगता ॥
३—गोकर्णस्तीर्थयात्रार्थंनिर्गतोयोगसंस्थितः। नदुःखनसुखतस्यनवैरीनापिबांधवः ॥
४—धुंधुकारीगृहेऽतिष्ठत्पंचपण्यवधूवृतः। अत्युग्रकर्मकर्ताचतत्पोषणविमूढधीः ॥
५—एकदाकुलटास्तास्तुभूषणान्यभिलिप्सवः। तदर्थंनिर्गतोगेहात्कामान्धोमृत्युमस्मरन् ॥
६—यतस्ततश्चसंहृत्यवित्तंवेश्मपुनर्गतः। ताभ्योयच्छत्सुवस्त्राणिभूषणानिकियंतिच ॥
७—बहुवित्तचयंदृष्ट्वारात्रौनार्योविचारयन्। चौर्यंकरोत्यसौनित्यमतोराजाग्रहीष्यति ॥
८—वित्तंहृत्वापुनश्चैनमारयिष्यतिनिश्चितं। अतोऽर्थगुप्तयेगूढमस्माभिःकिंनहन्यते ॥
९—निहत्यैनंगृहीत्वाऽर्थंयास्यामोयत्रकुत्रचित्। इतितानिश्चयंकृत्वासुप्तंसंबद्ध्यरश्मिभिः ॥
१०—पाशंकंठेनिधायास्यतन्मृत्युमुपचक्रमुः। त्वरितंनममारासौचिंतायुक्तास्तदाऽभवन् ॥

चिंतित हुई और उनलोगों ने उसके मुँह में गरम अंगारे डाल दिए। आग की ज्वाला से अत्यंत कष्ट पाते हुए वह मृत्यु को प्राप्त हुआ॥ ९-११॥

अत्यंत साहसी उन स्त्रियों ने उसके शरीर को गढ़े मे डाल दिया। इस रहस्य को कोई भी न जान सका॥ १२॥ लोगों के पूछने पर उन वेश्याओं ने कहा कि हमारा प्रिय धन के लोभ से दूर देश गया है। वह इस वर्ष लौटकर आवेगा॥ १३॥ बुद्धिमान् को दुष्ट स्त्रियों का विश्वास नहीं करना चाहिए; जो मूर्ख उनका विश्वास करता है, वह दुःख से पीड़ित होता है॥ १४॥ जिनके अमृतमय वचन कामियों का रसवर्धन करते हैं, किंतु जिनका हृदय छुरे की धार के समान होता है, उन स्त्रियों का प्रिय कौन है?॥ १५॥ अनेक पतियोंवाली वे कुलटाएँ धन समेटकर चली गईं और धुन्धुकारी अपने कुकर्मों के कारण बड़ा भारी प्रेत हुआ॥ १६॥ आँधी का रूप धारण करके, शीत और धूप से दुखी, भूखा, प्यासा, वह सदा दसों दिशाओं में दौड़ता फिरता था॥ १७॥ बार-बार हाय दैव! हाय दैव! करते हुए उसे कहीं शरण नहीं मिली। कुछ काल के अनंतर लोगों के कहने से गोकर्ण ने उसे मृत जाना॥ १८॥ उसे अनाथ जानकर गोकर्ण ने उसका गया-श्राद्ध किया, अनंतर वे जिन तीर्थों में जाते, वहाँ भी उसका श्राद्ध करते॥ १९॥ इस प्रकार भ्रमण करते हुए गोकर्ण अपने गाँव में आए। वे दूसरों के अनजान में अपने घर के आँगन में सोए॥ २०॥ अपने भाई को सोया जानकर धुन्धुकारी ने आधीरात को अपना बड़ा भयानक रूप उन्हें दिखाया॥ २१॥ वह कभी मेंढ़ा हुआ, कभी हाथी, कभी भैंसा और कभी इंद्र तथा अग्नि, और पुनः उसने पुरुष का रूप धारण किया॥ २२॥ ये विपरीत बातें देखकर धैर्य-

---

११—तदाङ्गारसमूहाश्चतन्मुखेहिविचिक्षिपुः। अग्निज्वालातिदुःखेनव्याकुलोनिधनंगतः॥

१२—तदेहमुमुचुर्गर्तेप्रायःसाहसिकाःस्त्रियः। नज्ञाततद्रहस्यतुकेनापीदंतथैवच॥

१३—लोकैःपृष्टावदंतिस्मदूरंयातःप्रियोहिनः। आगमिष्यतिवर्षेऽस्मिन्वित्तलोभविकर्षितः॥

१४—स्त्रीणांनैवतुविश्वासोदुष्टानांकारयेद्बुधः। विश्वासेयःस्थितोमूढःसदुःखैःपरिभूयते॥

१५—सुधामयंवचोयासांकामिनांरसवर्धनं। हृदयंक्षुरधाराभंप्रियःकोनामयोषिताम्॥

१६—संहृत्यवित्तंतायाताःकुलटाबहुभर्तृकाः। धुंधुकारीबभूवाथमहान्प्रेतःकुकर्मतः॥

१७—वात्यारूपधरोनित्यंधावन्दशदिशोऽन्तरं। शीतातपपरिक्लिष्टोनिराहारःपिपासितः॥

१८—नलेभेशरणंक्वापिहादैवेतिमुहुर्वदन्। कियत्कालेनगोकर्णोमृतंलोकादबुध्यत॥

१९—अनाथंतंविदित्वैवगयाश्राद्धमचीकरत्। यस्मिंस्तीर्थेतुसंयातितत्रश्राद्धंप्रवर्तयन्॥

२०—एवंभ्रमन्सगोकर्णःस्वपुरंसमुपेयिवान्। रात्रौगृहांगणेस्वप्तुमागतोलक्षितःपरैः॥

२१—तत्रसुप्तंसविज्ञायधुंधुकारीस्वबांधवं। निशीथेदर्शयामासमहारौद्रतरंवपुः॥

२२—सकृन्मेषःसकृद्धस्तीसकृच्चमहिषोऽभवत्। सकृदिंद्रःसकृच्चाग्निः पुनश्चपुरुषोऽभवत्॥

शाली गोकर्ण ने सोचा कि यह कोई हीनगतिवाला है। ऐसा सोचकर वे उससे बोले ॥ २३ ॥

*गोकर्ण बोले*—रात्रि मे ऐसे भयानक रूपवाले तुम कौन हो ? तुम्हारी यह दशा कैसे हुई ? तुम प्रेत हो या पिशाच, अथवा कोई राक्षस हो, यह मुझसे कहो ॥ २४ ॥

*सूत बोले*—ऐसा पूछे जाने पर वह ऊँचे स्वर से बार-बार रोने लगा। वह बोलने में असमर्थ रहा, केवल उसने इंगित किया ॥ २५ ॥ तब गोकर्ण ने अंजलि में जल लेकर उस पर छिड़का। जल के स्पर्श से उसके पाप नष्ट हो गए। वह कहने लगा ॥ २६ ॥

*प्रेत बोला*—मै आपका भाई हूँ। मेरा नाम धुंधकारी है। अपने ही दोष से मैंने अपना ब्राह्मणत्व नष्ट कर दिया है ॥ २७ ॥ मेरे कुकर्मों की संख्या नहीं है। मैं अत्यंत अज्ञान में पड़ा हुआ हूँ। मै लोगों की हिंसा करनेवाला हूँ। स्त्रियों ने मुझे अत्यंत दुःख देकर मार डाला है ॥ २८ ॥ इसीसे प्रेत बनकर मैं दुर्दशा भोग रहा हूँ। फल दैवाधीन है, इससे मैं वायु का आहार करके जीवित हूँ ॥ २९ ॥ बंधु ! आप कृपा के सागर हैं। भाई ! आप शीघ्र ही मेरा उद्धार करें। गोकर्ण उसकी बातें सुनकर इस प्रकार बोले ॥ ३० ॥

*गोकर्ण बोले*—तुम्हारे लिए मैंने विधिपूर्वक गया-पिंड दिया है, फिर भी तुम मुक्त क्यों नहीं हुए, इसका मुझे बड़ा आश्चर्य है ॥ ३१ ॥ गया-श्राद्ध से भी यदि तुम्हारी मुक्ति नहीं हुई तो तुम्हारे लिए अन्य उपाय नहीं है। प्रेत ! मैं तुम्हारे लिए क्या करूँ ? यह तुम विस्तार से मुझसे कहो ॥ ३२ ॥

---

२३—वैपरीत्यमिदं दृष्ट्वा गोकर्णो धैर्यसंयुतः। अयं दुर्गतिकः कोऽपि निश्चित्याथ तमब्रवीत् ॥

*गोकर्ण उवाच*—

२४—कस्त्वमुग्रतरो रात्रौ कुतो यातो दशामिमाम्। किं वा प्रेतः पिशाचो वा राक्षसोऽसीति शंस नः ॥

*सूत उवाच*—

२५—एवं पृष्टस्तदा तेन रुरोदोच्चैः पुनः पुनः। अशक्तो वचनोच्चारे संज्ञामात्रं चकार ह ॥

२६—ततोऽञ्जलौ जलं कृत्वा गोकर्णस्तमुदीरयत्। तत्सेकाद्धतपापोऽसौ प्रवक्तुमुपचक्रमे ॥

*प्रेत उवाच*—

२७—अहं भ्राता त्वदीयोऽस्मि धुंधुकारीति नामतः। स्वकीयेनैव दोषेण ब्रह्मत्वं नाशितं मया ॥

२८—कर्मणो नास्ति संख्या मे महाज्ञाने विवर्तिनः। लोकानां हिंसकः सोऽहं स्त्रीभिर्दुःखेन मारितः ॥

२९—अतः प्रेतत्वमापन्नो दुर्दशां च वहाम्यहम्। वाताहारेण जीवामि दैवाधीनफलोदयात् ॥

३०—अहो बन्धो कृपासिन्धो भ्रातर्मामाशु मोचय। गोकर्णो वचनं श्रुत्वा तस्मै वाक्यमथाब्रवीत् ॥

*गोकर्ण उवाच*—

३१—त्वदर्थं तु गयापिण्डो मया दत्तो विधानतः। तत्कथं नैव मुक्तोऽसि ममाश्चर्यमिदं महत् ॥

३२—गयाश्राद्धान्न मुक्तिश्चेदुपायो नापरस्त्विह। किं विधेयं मया प्रेत तत्त्वं वद सविस्तरम् ॥

प्रेत बोला—सौ बार गयाश्राद्ध करने पर भी मेरी मुक्ति न होगी। यदि और कोई उपाय हो तो अब आप उसका विचार करें ॥ ३३ ॥ उसकी यह बात सुनकर गोकर्ण विस्मित हुए। उन्होंने कहा—यदि सौ श्राद्धों के करने से भी तुम्हारी मुक्ति न होगी तो तुम्हारा मुक्त होना असंभव ही है ॥ ३४ ॥ प्रेत! तुम इस समय निर्भय होकर अपने स्थान पर निवास करो। मैं विचार करके तुम्हारी मुक्ति के लिए कुछ उपाय करूँगा ॥ ३५ ॥

अनंतर गोकर्ण की आज्ञा से धुंधकारी अपने स्थान को गया। उस रात को गोकर्ण सोचते रहे, पर उन्हें कोई उपाय न सूझा ॥ ३६ ॥ प्रातःकाल उन्हें आया देखकर लोग प्रेम-पूर्वक उनके पास आए। रात को जो जैसे हुआ था, वह उन्होंने लोगों से कहा ॥ ३७ ॥ विद्वान्, योगी, ज्ञानी और ब्रह्मवादी लोगों ने शास्त्रों का अवलोकन करके भी धुंधकारी की मुक्ति का कोई उपाय न पाया ॥ ३८ ॥ अनंतर सबलोगों ने सूर्य के कहने के अनुसार उसकी मुक्ति के लिए उद्योग करने का निश्चय किया। तब गोकर्ण ने सूर्य के वेग को रोक दिया ॥ ३९ ॥ उन्होंने कहा—हे जगत् के साक्षी! मैं आपको नमस्कार करता हूँ। आप मुझे धुंधकारी की मुक्ति का उपाय बतावें ॥ ४० ॥ यह सुनकर सूर्य दूर से ही संक्षेप में बोले—श्रीमद्भागवत से उसकी मुक्ति होगी, अतः सप्ताह की कथा तुम कहो ॥ ४१ ॥

इस प्रकार सब लोगों ने सूर्य के धर्मरूपी वचन सुने। उनलोगों ने कहा कि यह तो सहज है, इसे प्रयत्नपूर्वक करना चाहिए ॥ ४२ ॥ गोकर्ण निश्चय करके कथा बाँचने के लिए तैयार हुए। उस कथा को सुनने के लिए देश-देश और गाँव-गाँव से लोग आए ॥ ४३ ॥ पंगु, अंधे, वृद्ध और अशक्त लोग भी अपने पापों का नाश करने के लिए आए। देवताओं को भी विस्मित

---

*प्रेतउवाच—*

३३—गयाश्राद्धशतेनापिमुक्तिर्मेनभविष्यति। उपायमपरंकिंचित्तद्विचारयचाधुना ॥

३४—इतितद्वाक्यमाकर्ण्यगोकर्णोविस्मयङ्गतः। शतश्राद्धैर्नमुक्तिश्चेदसाध्यंमोचनंतव ॥

३५—इदानींतुनिजस्थानमातिष्ठप्रेतनिर्भयः। त्वन्मुक्तिसाधकंकिंचिदाचरिष्येविचार्यच ॥

३६—धुंधुकारीनिजस्थानंतेनादिष्टस्ततोगतः। गोकर्णश्चिंतयामासतारात्रिंनतदध्यगात् ॥

३७—प्रातस्तमागतंदृष्ट्वालोकाः प्रीत्यासमागताः। तत्सर्वंकथितंतेनयज्जातञ्चयथानिशि ॥

३८—विद्वांसोयोगनिष्ठाश्चज्ञानिनोब्रह्मवादिनः। तन्मुक्तिंनैवपश्यन्तिपश्यन्तःशास्त्रसंचयान् ॥

३९—ततःसर्वैःसूर्यवाक्यंतन्मुक्तौस्थापितंपरं। गोकर्णःस्तम्भनंचक्रेसूर्यवेगस्यवैतदा ॥

४०—तुभ्यंनमोजगत्साक्षिन्ब्रूहिमेमुक्तिहेतुकं ॥

४१—तच्छ्रुत्वादूरतःसूर्यःस्फुटमित्यभ्यभाषत। श्रीमद्भागवतान्मुक्तिःसप्ताहंवाचनंकुरु ॥

४२—इतिसूर्यवचःसर्वैर्धर्मरूपंतुविश्रुतं। सर्वेऽब्रुवन्प्रयत्नेनकर्तव्यंसुकरन्त्विदं ॥

४३—गोकर्णोनिश्चयंकृत्वावाचनार्थंप्रवर्तितः। तत्रश्रवणार्थायदेशग्रामाज्जनाययुः ॥

करनेवाला बड़ा समाज वहाँ इकट्ठा हुआ ॥ ४४ ॥ गोकर्ण जब आसन पर बैठकर कथा कहने लगे, तो प्रेत भी वहाँ आया और चारों ओर अपने लिए जगह ढूँढ़ने लगा ॥ ४५ ॥ वहाँ सात गाँठोंवाला एक पोला बाँस दीख पड़ा। उस बाँस की जड़ के छेद में घुसकर वह प्रेत कथा सुनने के लिए बैठा ॥ ४६ ॥ वायु के रूप में होने के कारण वह ठहर नहीं सकता था, अतः वह बाँस में घुस गया। गोकर्ण एक वैष्णव ब्राह्मण को मुख्य श्रोता बनाकर पहले स्कंध से श्रीमद्भागवत की कथा स्पष्टरूप से कहने लगे। सायंकाल में जब कथा स्थगित हुई, तो एक बड़ा आश्चर्य हुआ ॥ ४७-४८ ॥

सज्जनों के देखते-देखते बड़े जोर की आवाज के साथ उस बाँस की एक गाँठ टूट गई। इसी प्रकार दूसरे दिन संध्या को दूसरी गाँठ टूटी और तीसरे दिन तीसरी। सात दिनों में उस बाँस की सातों गाँठे टूट गईं ॥ ४९-५० ॥ बारह स्कंधों के सुनने से धुन्धुकारी का प्रेतत्व नष्ट हो गया और उसे दिव्य रूप प्राप्त हुआ। तुलसी की माला से शोभित, पीले वस्त्रवाले, मेघ के समान साँवले और मुकुट तथा कुंडल धारण किए हुए धुंधुकारी ने शीघ्र ही अपने भाई गोकर्ण को नमस्कार किया और कहा कि बंधु! आपने कृपा करके प्रेतत्व के कष्ट से मुझे छुड़ाया है। प्रेत-पीड़ा को नष्ट करनेवाली यह श्रीमद्भागवत की कथा धन्य है ॥ ५१-५३ ॥

भगवान् के लोकरूपी फल का देनेवाला अर्थात् मुक्ति देनेवाला यह सप्ताह भी धन्य है। सप्ताह सुनने के लिए बैठने पर समस्त पाप काँपने लगते हैं कि यह कथा शीघ्र ही हमारा नाश कर देगी। पाप गीला हो या सूखा, छोटा हो या बड़ा या मन, वचन अथवा कर्म से ही किया हुआ क्यों न हो, सप्ताह का श्रवण, उसे, उस तरह नष्ट कर देता है, जैसे अग्नि समिधा को। इस

४४—पङ्गवृद्धमदाश्चतेपिपापक्षयायवै। समाजस्तुमहान् जातोदेवविस्मयकारकः ॥
४५—यदैवासनमास्थायगोकर्णोऽकथयत्कथा। सप्रेतोऽपितदायातःस्थानपश्यन्नितस्ततः ॥
४६—सप्तग्रथियुतं तत्रापश्यत्कीचकमुच्छ्रितं। तन्मूलच्छिद्रमाविश्यश्रवणार्थंस्थितोह्यसौ ॥
४७—वातरूपीस्थितिं कर्तुमशक्तोवंशमाविशत्। वैष्णवंब्राह्मणंमुख्यंश्रोतारंपरिकल्प्यसः ॥
४८—प्रथमस्कंधतःस्पष्टमाख्यानंधेनुजोऽकरोत्। दिनांतेरक्षितागाथातदाचित्रंबभूवह ॥
४९—वंशैकग्रन्थिभेदोऽभूत्सशब्दंपश्यतांसता। द्वितीयेह्नितथासायंद्वितीयग्रन्थिभेदनं ॥
५०—तृतीयेह्नितथासायंतृतीयग्रन्थिभेदनं। एवंसप्तदिनैर्वंशसप्तग्रन्थिविभेदनं ॥
५१—कृत्वाविद्वादशस्कंधश्रवणात्प्रेततांजहौ। दिव्यरूपधरोजातस्तुलसीदाममंडितः ॥
५२—पीतवासाघनश्यामोमुकुटीकुंडलान्वितः। ननामभ्रातरंसद्योगोकर्णमितिचाब्रवीत् ॥
५३—त्वयाहंमोचितोबंधोकृपयाप्रेतकश्मलात्। धन्याभागवतीवार्त्ताप्रेतपीडाविनाशिनी ॥
५४—सप्ताहोऽपितथाधन्यःकृष्णलोकफलप्रदः। कंपंतेसर्वपापानिसप्ताहश्रवणेस्थिते ॥
५५—अस्माकंप्रलयंसद्यःकथाचेयंकरिष्यति। आर्द्रंशुष्कंलघुस्थूलंवाङ्मनःकर्मभिःकृतं ॥

भारतवर्ष में विद्वानों ने वेद की सभाओं में कहा है कि कथा का श्रवण न करनेवालों का जन्म निष्फल है। भागवत की कथा सुने बिना, मोह के कारण, इस अनित्य शरीर की रक्षा करके इसे पुष्ट और बलवान् बनाने से क्या लाभ है ? अस्थियाँ इस शरीर के स्तंभ हैं, यह स्नायुओं से बँधा हुआ, मांस और रक्त से लिपा हुआ, चमड़े से मढ़ा हुआ, दुर्गंधित और मूत्र तथा विष्ठा का पात्ररूप है। यह शरीर वृद्धावस्था तथा शोक के फल से पीड़ित है, रोगों का घर है और आतुर है। यह कभी पूरा नहीं होता, इसकी रक्षा करना कठिन है, यह दुष्ट है, दोषों से भरा है और क्षणभंगुर है। विद्वान् लोग कहते हैं कि अंत में इसे कीड़ा, विष्ठा अथवा भस्म का रूप धारण करना है ॥ ५४-६० ॥ इस अस्थिर शरीर से स्थिर कर्म क्यों न किया जाय ? प्रातःकाल जो अन्न पकाया जाता है, वह संध्या को नष्ट हो जाता है, उस अन्न के रस से पुष्ट हुए शरीर में नित्यता कैसी ? सप्ताह के सुनने से संसार में शीघ्र ही भगवान् की प्राप्ति होती है, अतः दोषों का नाश करने का यही एक साधन है। जो लोग कथा नहीं सुनते, वे जल में बुलबुले के समान और जीवों में मच्छरों के समान मरने के लिए ही उत्पन्न होते हैं ॥ ६१-६३ ॥ कथा के सुनने से जब जड़ और सूखे हुए बाँस की गाँठें टूट गईं तो हृदय की गाँठों को टूटने में क्या आश्चर्य है ॥ ६४ ॥ सप्ताह सुनने से देह का अभिमान छूट जाता है, समस्त संदेह दूर हो जाते हैं और कर्मों का नाश हो जाता है ॥ ६५ ॥ विद्वान् लोग कहते हैं कि संसाररूपी कीचड़ को धो डालने में पटु कथारूपी तीर्थ हृदय में रहे तो मुक्ति ही है ॥ ६६ ॥

प्रेत इस प्रकार कह ही रहा था कि वहाँ विमान आया। उस विमान से मंडलाकार दीप्ति

---

५६ – श्रवणंविदद्देत्पापंपावकःसमिधोयथा। अस्मिन्वैभारतेवर्षेसूरिभिर्वेदसंसदि ॥

५७ – अकथाश्राविणांपुंसांनिष्फलंजन्मकीर्तितं। किंमोहतोरक्षितेनसुपुष्टेनबलीयसा ॥

५८ – अध्रुवेणशरीरेणशुककशास्त्रकथांविना। अस्थिस्तम्भंस्नायुबद्धंमांसशोणितलेपितं ॥

५९ – चर्मावनद्धंदुर्गंधंगात्रमूत्रपुरीषयोः। जराशोकविपाकार्त्तंरोगमंदिरमातुरं ॥

६० – दुष्पूरंदुर्धरंदुष्टंसदोषंक्षणभंगुरं। कृमिविड्भस्मसंज्ञातशरीरमितिवर्णितं ॥

६१ – अस्थिरेणस्थिरंकर्मकुतोऽयंसाधयेन्नहि। यत्प्रातःसंस्कृतंचान्नंसायंतच्चविनश्यति ॥

६२ – तदीयरससंपुष्टेकायेकानामनित्यता। सप्ताहश्रवणाल्लोकेप्राप्यतेनिकटेहरिः ॥

६३ – अतोदोषनिवृत्त्यर्थमेतदेवहिसाधनं। बुद्बुदाइवतोयेषुमशकाइवजंतुषु ॥

जायंतेमरणायैवकथाश्रवणवर्जिताः ॥

६४ – जडस्यशुष्कवंशस्ययत्रग्रंथिविभेदनं। चित्रंकिमुतदाचित्तग्रंथिभेदःकथाश्रवात् ॥

६५ – भिद्यतेहृदयग्रंथिश्छिद्यंतेसर्वसंशयाः। क्षीयंतेचास्यकर्माणिसप्ताहश्रवणेकृते ॥

६६ – संसारकर्दमालेपप्रक्षालनपटीयसि। कथातीर्थेस्थितेचित्तेमुक्तिरेवबुधैःस्मृता ॥

निकल रही थी और उसपर वैकुंठ के निवासी बैठे हुए थे ॥ ६७ ॥ सब लोगों के देखते-देखते धुन्धुकारी विमान पर आरूढ़ हुआ । विमान पर वैष्णवों को देखकर गोकर्ण ने इस प्रकार कहा ॥ ६८ ॥

*गोकर्ण बोले*—इसी सभा में मेरे बहुत से निर्मल श्रोता हैं, उनलोगों के लिए भी आप एक साथ ही विमान क्यों नहीं ले आए ? ॥ ६९ ॥ यहाँ सब ने समान रूप से ही कथा सुनी है, फिर फल में भेद क्यों हुआ ? हरिप्रिय ! यह आप मुझसे कहें ॥ ७० ॥

*भगवान् के दास बोले*—सुनने के भेद से ही फल का भी भेद हुआ है । कथा तो सभी ने सुनी है, लेकिन उस तरह मनन नहीं किया ( जैसे प्रेत ने किया है । ) ॥ ७१ ॥ मानद ! भजन के भेद से ही फल का भी भेद हुआ है । प्रेत ने सात रात्रियों तक उपवास करके कथा सुनी है, और उसने चित्त को स्थिर करके मनन भी खूब किया है । ज्ञान यदि दृढ़ न हो तो व्यर्थ है; शास्त्र का श्रवण भी यदि असावधानी से किया जाय तो व्यर्थ ही है ॥ ७२-७३ ॥ जिस मंत्र में संदेह हो, वह व्यर्थ है, व्याकुल चित्त से किया हुआ जप व्यर्थ है, वैष्णवों से हीन देश व्यर्थ है, पात्रहीन श्राद्ध भी व्यर्थ ही है ॥ ७४ ॥ अश्रोत्रिय को दिया हुआ दान व्यर्थ है, आचारहीन कुल व्यर्थ है । गुरु के वचन में विश्वास किया हो, अपने में दीनता की भावना रखी हो, मन के दोषों को जीता हो और कथा में निश्चल बुद्धि रखी हो, तभी कथा का फल प्राप्त होता है ॥ ७५-७६ ॥ दूसरी बार जब आप कथा सुनावेंगे तो इन सबलोगों को भी निश्चय ही वैकुण्ठ प्राप्त होगा । गोकर्ण ! आपको तो स्वयं भगवान गोलोक देंगे ॥ ७७ ॥

---

६७ – एवंब्रुवतिवैतस्मिन्विमानमगमत्तदा । वैकुंठवासिभिर्युक्तंप्रस्फुरद्दीप्तिमंडलं ॥
६८ – सर्वेषांपश्यतांभेजेविमानंधुंधुलीसुतः । विमानेवैष्णवान्वीक्ष्यगोकर्णोवाक्यमब्रवीत् ।
गोकर्णउवाच—
६९ – अत्रैवबहवःसंतिश्रोतारोममनिर्मलाः । आनीतानिविमानानिनतेषांयुगपत्कुतः ॥
७०—श्रवणंसमभागेनसर्वेषामिहदृश्यते । फलभेदःकुतोजातःप्रब्रुवंतुहरिप्रियाः ॥
हरिदासाऊचुः—
७१ – श्रवणस्यविभेदेनफलभेदोऽत्रसंस्थितः । श्रवणंतुकृतंसर्वैर्नतथामननंकृतम् ॥
७२ – फलभेदस्ततोजातोभजनादपिमानद । सप्तरात्रमुपोष्यैवप्रेतेनश्रवणंकृतम् ॥
७३ – मननादितथातेनस्थिरचित्तेकृतंभृशम् । अदृढंचहतंज्ञानंप्रमादेनहतंश्रुतम् ॥
७४ – संदिग्धोहिहतोमंत्रोव्यग्रचित्तोहतोजपः । अवैष्णवोहतोदेशोहतंश्राद्धमपात्रकम् ॥
७५—हतमश्रोत्रियेदानमनाचारहतंकुलम् । विश्वासोगुरुवाक्येषुस्वस्मिन्दीनत्वभावना ॥
७६—मनोदोषजयश्चैवकथायांनिश्चलामतिः । एवमादिकृतंचेत्स्यात्तदावैश्रवणेफलम् ॥
७७—पुनःश्रवान्तेसर्वेषांवैकुंठेवसतिर्ध्रुवम् । गोकर्णतवगोविंदोगोलोकंदास्यतिस्वयम् ॥

ऐसा कहकर वे वैकुंठ को चले गए। श्रावण मास मे गोकर्ण ने पुनः कथा कही। सात रात्रियों में समाप्त होनेवाली उस कथा को सबलोगों ने सुना। हे नारद! कथा समाप्त होने पर जो कुछ हुआ, उसे आप सुने॥ ७८-७९॥ अनेक विमानों और भक्तों के सहित भगवान वहां प्रकट हुए। उस समय जयजयकार और नमस्कार के शब्दों से वह स्थान गूंज उठा॥ ८०॥ स्वयं भगवान् ने वहाँ हर्षपूर्वक पांचजन्य शंख बजाया। भगवान ने गोकर्ण का आलिंगन करके उन्हें अपने समान महत्ता दी॥ ८१॥ भगवान् ने अन्य श्रोताओं को क्षणभर में ही मेघ के समान श्यामल, पीले रंग के रेशमी वस्त्र से युक्त, और किरीट तथा कुण्डल वाला बना दिया॥ ८२॥ उस गाँव मे जो कुत्ते और चाडालजाति वाले थे, गोकर्ण की कृपा से वे भी विमान पर बैठाए गए॥ ८३॥ जहाँ केवल योगी ही जाते है, वे उस हरिलोक मे भेजे गए। कथा सुनने से प्रसन्न हुए भक्तवत्सल भगवान् गोकर्ण को साथ लेकर गोपों के प्रिय गोलोक मे पधारे। प्राचीन समय मे जैसे रामचन्द्र अयोध्यावासियों को अपने साथ ले गए थे, उसी प्रकार योगियों के लिए भी दुर्लभ गोलोक में श्रीकृष्ण उनलोगों को ले गये। जहाँ सूर्य, चंद्रमा अथवा सिद्धों की भी गति नहीं है, श्रीमद्भागवत का आश्रय लेने से उनलोगों ने उस लोक को प्राप्त किया॥ ८४-८५-८६॥

सप्ताह-यज्ञ की कथा से संचित उज्वल फल-समूह की बात मैं आपसे क्या कहूँ? जिन्होंने कान के द्वारा गोकर्ण की कथा का अमृत-पान किया, उन्हे पुनः गर्भ मे नहीं आना पड़ा॥८७॥ सप्ताह की कथा सुनने से जो गति प्राप्त होती है, वह वायु, जल अथवा पत्रों को खाकर शरीर

---

७८—एवमुक्त्वाययुःसर्वेवैकुंठहरिकीर्त्तनाः। श्रावणेमासिगोकर्णःकथामूचेतथापुनः॥

७९—सप्तरात्रवतींभूयःश्रवणंतैःकृतपुनः। कथासमाप्तौयज्जातश्रूयतातच्चनारद॥

८०—विमानैःसहभक्तैश्चहरिराविर्बभूवह। जयशब्दानमःशब्दास्तत्रासन्बहवस्तदा॥

८१—पांचजन्यध्वनिंचक्रेहर्षात्तत्रस्वयंहरिः। गोकर्णंतुसमालिंग्याकरोत्स्वसदृशंहरिः॥

८२—श्रोतॄनन्यान्घनश्यामान्पीतकौशेयवाससः। किरीटिनःकुंडलिनस्तथाचक्रेहरिःक्षणात्॥

८३—तद्ग्रामेयेस्थिताजीवाआश्वचाडालजातयः। विमानेस्थापितास्तेऽपिगोकर्णकृपयातदा॥

८४—प्रेषिताहरिलोकेतेयत्रगच्छंतियोगिनः। गोकर्णेनसगोपालोगोलोकंगोपवल्लभ॥

८५—कथाश्रवणतःप्रीतोनिर्ययौभक्तवत्सलः। अयोध्यावासिनःपूर्वंयथारामेणसंगताः॥

८६—तथाकृष्णेनतेनीतागोलोकंयोगिदुर्लभं। यत्रसूर्यस्यसोमस्यसिद्धानांनगतिःकदा।
तंलोकंहिगतास्तेतुश्रीमद्भागवतश्रवात्॥

८७—ब्रूमोऽत्रतेकिंफलवृंदमुज्ज्वलंसप्ताहयज्ञेनकथासुसंचितं।
कर्णेनगोकर्णकथाक्षरैर्यैःपीतंचतेगर्भगतानभूयः॥

सुखाने से, बहुत दिनों तक घोर तपस्या करने से और योग से भी नहीं प्राप्त होती ॥ ८८ ॥ चित्रकूट में रहनेवाले, ब्रह्मानन्द से परिपूर्ण मुनीश्वर शांडिल्य भी इस पवित्र कथा का पाठ करते है ॥ ८९ ॥ यह कथा परम पवित्र है। एकबार के सुनने से भी यह पापों के समूह को भस्म कर देती है। श्राद्ध मे इस कथा का पाठ करने मे पितर तृप्त होते हैं और सदा भलीभाँति इसे पढ़नेवालों को पुनः जन्म नही लेना पड़ता ॥ ९० ॥

श्रीमद्भागवत-माहात्म्य का पाचवाँ अध्याय समाप्त

---

# छठवाँ अध्याय

*श्रीमद्भागवत के सप्ताह सुनने की विधि*

सनत्कुमार बोले—अब मैं आपसे सप्ताह सुनने की विधि कहूँगा; यह प्रायः सहायता और धन के द्वारा संपन्न होता है ॥ १ ॥ ज्योतिषी को बुलाकर यत्न पूर्वक मुहूर्त पूछना चाहिए और विवाह में जितना धन लगता है, उतना इस कार्य के निमित्त निकाल लेना चाहिए ॥ २ ॥ श्रावण, आश्विन, कार्तिक, मार्गशीर्ष, आषाढ़ और भाद्रपद, इन महीनों में कथा का आरंभ श्रोताओं को मोक्ष देने वाला होता है ॥ ३ ॥ महीनों मे जिनका त्याग करने को कहा है, उनका सर्वथा त्याग कर देना चाहिए; इस उत्सव मे अन्य कतिपय उद्योगी सहायकों को रखना चाहिए ॥ ४ ॥ देश-देश में प्रयत्न पूर्वक यह संदेश भेज देना चाहिए कि यहाँ कथा होगी।

---

८८—वाताम्बुपर्णाशनदेहशोषणैस्तपोभिरुग्रैश्चिरकालसञ्चितैः ।
योगैश्च सयातिनतांगतिंवैसप्ताहगाथाश्रवणेनयातिया ॥

८९—इतिहासमिमंपुण्यंशांडिल्योऽपिमुनीश्वरः । पठतेचित्रकूटस्थोब्रह्मानंदपरिप्लुतः ॥

९०—आख्यानमेतत्परमपवित्रंश्रुतंसकृद्वैविदहेदघौघं। श्राद्धेप्रयुक्तंपितृतृप्तिमावहेन्नित्यंसुपाठादपुनर्भवंच ॥

इतिश्रीपद्मपुराणेउत्तरखण्डेश्रीमागवतमाहात्म्येगोकर्णवर्णनंनामपंचमोध्यायः ॥ ५ ॥



कुमाराऊचुः—

१—अथतेसंप्रवक्ष्यामःसप्ताहश्रवणेविधिं । सहायैर्वसुभिश्चैवप्रायःसाध्योविधिःस्मृतः ॥

२—दैवज्ञंतुसमाहूयमुहूर्तंपृच्छ्ययत्नतः । विवाहेयादृशंवित्तंतादृशंपरिकल्पयेत् ॥

३—नभस्यआश्विनोर्जौचमार्गशीर्षःशुचिर्नभाः । एतेमासाःकथारंभेश्रोतॄणांमोक्षसूचकाः ॥

४—मासानांविग्रहेयानितानित्याज्यानिसर्वथा । सहायाश्चेतरेचात्रकर्तव्याःसोद्यमाश्चये ॥

कुटुम्बियों को आना चाहिए ॥ ५ ॥ जिनके लिए भगवान् की कथा दूर है और उनका कीर्त्तन भी दूर है, उन्हे, तथा स्त्रियों और शूद्रों को भी सूचना देनी चाहिए, जिससे उन्हे भी बोध हो ॥ ६ ॥ देश-देश में कीर्त्तन के लिए उत्सुक जो विरक्त वैष्णव हों, उन्हे भी पत्र भेजना चाहिए और उसमें लिखना चाहिए कि सात रात्रि पर्यंत अत्यंत दुर्लभ सत्पुरुषों का समाज यहाँ जुटेगा और उसमें अपूर्व रसरूपी कथा होगी ॥ ७-८ ॥ श्रीमद्भागवतरूपी अमृत का पान करने के निमित्त प्रेम में तत्पर और रस मे आसक्त आप लोग शीघ्र ही पधारें ॥ ९ ॥ कदाचित् अवकाश न हो तो एक दिन के लिए भी अवश्य पधारें, क्योंकि इस उत्सव का एक-क्षण भी दुर्लभ है ॥ १० ॥

इस प्रकार विनयपूर्वक उन्हे बुलाना और आने पर उनके ठहरने की व्यवस्था करनी चाहिए ॥ ११ ॥ तीर्थ मे, वन में, अथवा घर मे कथा सुननी चाहिए। जहाँ अधिक स्थान हो, वही कथा का स्थान बनाना चाहिए ॥ १२ ॥ उस स्थान को शुद्ध करना, धोना, लीपना और धातुओं से सजाना चाहिए। घर के सामानों को उठाकर कोने मे रख देना चाहिए ॥ १३ ॥ पाँच दिन पहले ही यत्न पूर्वक बिछौना बिछा देना चाहिए। केले के खभों से सुशोभित ऊँचा मंडप बनाना चाहिए ॥ १४ ॥ फल, फूल, पत्तों तथा चौकोर चँदोवे से उसे सजाना चाहिए। चारों दिशाओं मे ध्वजा लगानी चाहिए तथा बहुत सी संपत्ति रखनी चाहिए ॥ १५ ॥ ऊपर विस्तार से सात लोकों की कल्पना करनी चाहिए और उनमे ब्राह्मणों तथा विरक्तों को समझा-बुझाकर बैठाना चाहिए ॥ १६ ॥

---

५—देशदेशेतथासेयंवार्त्ताप्रेष्याप्रयत्नतः। भविष्यतिकथाचात्रआगतव्यंकुटुंबिभिः ॥
६—दूरेहरिकथाःकेचिद्दूरेचाच्युतकीर्त्तनाः। स्त्रियःशूद्रादयोयेचतेषांबोधोयतोभवेत् ॥
७—देशदेशे विरक्तायेवैष्णवाःकीर्त्तनोत्सुकाः। तेष्वेवपत्रंप्रेष्यंचतल्लेखनमितीरितं ॥
८—सतांसमाजोभवितासप्तरात्रंसुदुर्लभः। अपूर्वरसरूपैवकथाचात्रभविष्यति ॥
९—श्रीभागवतपीयूषपानायरसलंपटाः। भवन्तश्चतथाशीघ्रमायातप्रेमतत्पराः ॥
१०—नावकाशःकदाचिच्चेद्दिनमात्रंतथापितु। सर्वथागमनंकार्यंक्षणोऽत्रैव सुदुर्लभः ॥
११—एवमाकारणंतेषांकर्त्तव्यंविनयेनच। आगंतुकानांसर्वेषांवासस्थानानिकल्पयेत् ॥
१२—तीर्थेवापिवनेवापिगृहेवाश्रवणंमतं। विशालावसुधायत्रकर्त्तव्यंतत्कथास्थलं ॥
१३—शोधनंमार्जनंभूमेर्लेपनंधातुमंडनं। गृहोपस्करमुद्धृत्यगृहकोणेनिवेशयेत् ॥
१४—अर्वाक्पंचाहतोयत्नादास्तीर्णानिप्रमेलयेत्। कर्त्तव्योमंडपःप्रोच्चैःकदलीखंडमंडितः ॥
१५—फलपुष्पदलैर्विष्वक्वितानेनविराजितः। चतुर्दिक्षुध्वजारोपोबहुसंपद्विराजितः ॥
१६—ऊर्ध्वंसप्तैवलोकाश्चकल्पनीयाःसविस्तरं। तेषुविप्राविरक्ताश्चस्थापनीयाःप्रबोध्यच ॥

पहले एक-एक करके उनलोगों का आसन बनाना चाहिए, पुनः कथा कहनेवाले के लिए भी दिव्य आसन बनाना चाहिए ॥ १७ ॥ कथा कहनेवाले को उत्तर मुँह करके और श्रोता को पूर्व की ओर मुँह करके बैठना चाहिए।।कथा कहनेवाले का मुँह पूर्व की ओर हो तो श्रोता को उत्तर की ओर मुँह करके बैठना चाहिए ॥।१८॥ अथवा श्रोताओं के लिए पूज्य और पूजक के बीच मे पूर्व दिशा समझनी चाहिए, देश काल आदि को जाननेवालों ने शास्त्रों में ऐसा कहा है ॥ १९ ॥ विरक्त, वैष्णव, ब्राह्मण, वेदशास्त्रों की शुद्धि करनेवाले, दृष्टांत देने में कुशल, धीर, और अत्यत निस्पृह से कथा कहलानी चाहिए ॥ २० ॥ पंडित होने पर भी जो अनेक धर्मों में भटकनेवाला हो, स्त्रैण (व्यभिचारी) हो, पाखंडी हो, उससे भागवत की कथा नहीं सुननी चाहिए ॥ २१ ॥ कथा कहनेवाले के पार्श्व मे उसकी सहायता के लिए उसी के समान संशयों को दूर करनेवाला, लोगों को समझाने मे प्रवीण पंडित को बैठाना चाहिए ॥ २२ ॥ कथा कहनेवाले को व्रत आरम्भ करने के एक दिन पहले क्षौर करा लेना चाहिए और उस दिन अरुणोदय के समय, उसे शौच से निवृत्त होकर स्नान करना चाहिए ॥ २३ ॥ प्रति दिन प्रयत्न पूर्वक संक्षेप में संध्या आदि करके कथा के विघ्नों का नाश करने के लिए गणपति की पूजा करनी चाहिए ॥ २४ ॥ पितरों का तर्पण करके शुद्धि के निमित्त प्रायश्चित्त करना चाहिए। मंडल बनाकर उसमें भगवान् की स्थापना करनी चाहिए ॥ २५ ॥ श्रीकृष्ण के उद्देश्य से मंत्र के द्वारा क्रमशः पूजा की विधि करनी चाहिए, पुनः प्रदक्षिणा और नमस्कार करके स्तुति करनी चाहिए ॥ २६ ॥ करुणा-निधान ! मै संसार-सागर मे डूबा हुआ हूँ, दीन हूँ, कर्म के मोह ने मेरे अंगों को जकड़ रखा है, आप ससार-सागर से मेरा उद्धार करे ॥ २७ ॥

---

१७—पूर्वंतेषामासनानिकर्त्तव्यानियथोत्तर । वक्तुश्चापितदादिव्यमासनपरिकल्पयेत् ॥
१८—उदङ्मुखोभवेद्वक्ताश्रोतावैप्राङ्मुखस्तदा । प्राङ्मुखश्चेद्भवेद्वक्ताश्रोताचोदङ्मुखस्तदा ॥
१९—अथवापूर्वदिक्ज्ञेयापूज्यपूजकमध्यतः । श्रोतॄणामागमेप्रोक्तादेशकालादिकोविदैः ॥
२०—विरक्तोवैष्णवोविप्रोवेदशास्त्रविशुद्धिकृत् । दृष्टांतकुशलोधीरोवक्ताकार्योतिनिस्पृहः ॥
२१—अनेकधर्मविभ्रांताःस्त्रैणाःपाखंडवादिनः । शुकशास्त्रकथोच्चारेत्याज्यास्तेयदिपंडिताः ॥
२२—वक्तुःपार्श्वेसहायार्थमन्यःस्थाप्यस्तथाविधः । पंडितःसंशयच्छेत्तालोकबोधनतत्परः ॥
२३—वक्त्राक्षौरंप्रकर्त्तव्यंदिनादर्वाग्व्रताप्तये । अरुणोदयेसौनिर्वर्त्यशौचंस्नानंसमाचरेत् ॥
२४—नित्यंसंक्षेपतःकृत्वासंध्याद्यंस्वप्रयत्नतः । कथाविघ्नविघातायगणनाथं प्रपूजयेत् ॥
२५—पितॄन्संतर्प्यशुद्ध्यर्थंप्रायश्चित्तंसमाचरेत् । मंडलंचप्रकर्त्तव्यंतत्रस्थाप्योहरिस्तथा ॥
२६—कृष्णमुद्दिश्यमंत्रेणचरेत्पूजाविधिक्रमात् । प्रदक्षिणानमस्कारान्पूजांतेस्तुतिमाचरेत् ॥
२७—संसारसागरेमग्नंदीनंमांकरुणानिधे । कर्ममोहगृहीतांगंमामुद्धरभवार्णवात् ॥

अनंतर प्रयत्नपूर्वक धूप और दीप के सहित प्रेम और विधि से श्रीमद्भागवत की पूजा करनी चाहिए ॥ २८ ॥ फिर श्रीफल लेकर नमस्कार करना चाहिए और प्रसन्नचित्त से केवल स्तुति करनी चाहिए ॥ २९ ॥ आप साक्षात् श्रीमद्भागवत रूपी श्रीकृष्ण हैं। नाथ ! आपने भव-सागर से मुझे मुक्ति देना स्वीकार किया है ॥ ३० ॥ केशव ! मेरा यह मनोरथ आप सर्वथा निर्विघ्न सफल करें, मैं आपका दास हूँ ॥ ३१ ॥ ऐसे दीन वचन कहकर कथा कहनेवाले की पूजा करनी चाहिए। वस्त्र तथा अलंकार से उनका शृङ्गार करके पूजा करने के अनंतर उनकी स्तुति करनी चाहिए ॥ ३२ ॥ आप शुकदेव के समान हैं, ब्रह्मबोध को जाननेवाले हैं और समस्त शास्त्रों में कुशल हैं, आप इस कथा के प्रकाश से मेरा अज्ञान दूर करें ॥ ३३ ॥

अनंतर कल्याण के निमित्त प्रसन्नतापूर्वक उनके निकट नियम लेना चाहिए और सात दिनों तक यथाशक्ति उसका पालन करना चाहिए ॥ ३४ ॥ कथा के विघ्नों का निवारण करने के लिए पाँच ब्राह्मणों का वरण करना चाहिए, जो द्वादशाक्षर मंत्र के द्वारा भगवान् का जप करें ॥ ३५ ॥ ब्राह्मणों को, अन्य वैष्णवों को तथा कीर्तन करनेवालों को नमस्कार करके उनकी पूजा करनी चाहिए और उनकी आज्ञा लेकर स्वयं आसन पर बैठना चाहिए ॥ ३६ ॥ लोक, धन, गृह और पुत्रों की चिंता छोड़कर जो निर्मल बुद्धिवाला मनुष्य कथा में मन लगाता है, उसे उत्तम फल प्राप्त होता है ॥ ३७ ॥

सूर्योदय से लेकर साढ़े तीन पहर तक धीर कंठ से भलीभाँति कथा कहनी चाहिए ॥ ३८ ॥ मध्याह्न में दो घड़ी कथा स्थगित कर देनी चाहिए और उस समय वैष्णवों को उस कथा से संबंध रखनेवाला कीर्त्तन करना चाहिए ॥ ३९ ॥ कथा के अर्थी को मल-मूत्र जीतने के

---

२८—श्रीमद्भागवतस्यापिततः पूजाप्रयत्नतः । कर्त्तव्याविधिनाप्रीत्याधूपदीपसमन्विता ॥

२९—ततस्तुश्रीफलंधृत्वानमस्कारंसमाचरेत् । स्तुतिःप्रसन्नचित्तेनकर्त्तव्याकेवलंतदा ॥

३०—श्रीमद्भागवताख्योयंप्रत्यक्षकृष्णएवहि । स्वीकृतोऽसिमयानाथमुक्त्यर्थंभवसागरे ॥

३१—मनोरथोमदीयोयंसफलःसर्वथात्वया । निर्विघ्नेनैवकर्त्तव्योदासोऽहंतवकेशव ॥

३२—एवंदीनवचःप्रोक्त्वावक्तारंचाथपूजयेत् । सभूष्यवस्त्रभूषाभिःपूजांतेतंचसंस्तवेत् ॥

३३—शुकरूपप्रबोधज्ञसर्वशास्त्रविशारद । एतत्कथाप्रकाशेनमदज्ञानंविनाशय ॥

३४—तदग्रेनियमः पश्चात्कर्त्तव्यः श्रेयसेमुदा । सप्तरात्रंयथाशक्त्याधारणीयःसएवहि ॥

३५—वरणंपंचविप्राणांकथाभंगनिवृत्तये । कर्त्तव्यंतैर्हरेर्जाप्यंद्वादशाक्षरविद्यया ॥

३६—ब्राह्मणान्वैष्णवांश्चान्यांस्तथाकीर्तनकारिणः । नत्वासंपूज्यदत्ताज्ञःस्वयमासनमाविशेत् ॥

३७—लोकवित्तधनागारपुत्रचिंतांव्युदस्यच । कथाचित्तःशुद्धमतिःसलभेत्फलमुत्तमं ॥

३८—आसूर्योदयमारभ्यसार्द्धत्रिप्रहरांतिकं । वाचनीयाकथासम्यक्धीरकंठंसुधीमता ॥

३९—कथाविरामःकर्त्तव्योमध्याह्नेघटिकाद्वयं । तत्कथामनुकार्यंवैकीर्तनंवैष्णवैस्तदा ॥

लिए एकवार हलका और सुखकारी हविष्यान्न (खीर) खाना चाहिए ॥४०॥ यदि शक्ति हो तो सात रात्रियों तक उपवास करके अथवा घी या दूध पीकर सुख पूर्वक कथा सुननी चाहिए ॥ ४१ ॥ अथवा फल खाकर या एक संध्या भोजन करके कथा सुननी चाहिए। कथा सुनने के लिए जो सहज साध्य हो, वैसा ही करना चाहिए ॥ ४२ ॥ यदि उपवास से कथा में विघ्न पड़े तो भोजन को ही श्रेष्ठ कहा गया गया है, उपवास को नही ॥ ४३ ॥ नारद ! सप्ताह सुननेवाले मनुष्यों के लिए जो नियम हैं, उन्हें आप सुने। विष्णु-दीक्षा से विहीन मनुष्यों को कथा सुनने का अधिकार नहीं है ॥ ४४ ॥ जिसने कथा का नियम लिया हो, उसे ब्रह्मचर्य का पालन करना चाहिए, भूमि पर सोना चाहिए और प्रतिदिन कथा समाप्त होने के अनंतर पत्तों में भोजन करना चाहिए ॥ ४५ ॥ उसे दाल, मधु, तेल, गरिष्ठ अन्न, बासी तथा भाव से दुष्ट अन्न का त्याग करना चाहिए ॥ ४६ ॥ उसे काम, क्रोध, मद, मान, मत्सर, लोभ, दंभ, मोह तथा द्वेष को दूर कर देना चाहिए ॥ ४७ ॥ उसे वेद, वैष्णव, ब्राह्मण, गुरु, गाय, व्रती, स्त्री, राजा और बड़ों की निंदा नही करनी चाहिए ॥ ४८ ॥ उसे रजस्वला, अंत्यज, म्लेच्छ, पतित, संस्कारहीन, ब्राह्मणों के द्वेषी और वेद से तिरस्कृत व्यक्तियों से वातचीत न करनी चाहिए ॥ ४९ ॥ उसे सच बोलने वाला, पवित्र, दयालु, मौन, सरल, विनयी और मन से उदार होना चाहिए ॥ ५० ॥ जो दरिद्र हो, क्षय से पीड़ित हो, रोगी हो, भाग्यहीन हो, पाप करनेवाला हो, संतान हीन हो अथवा मोक्ष की इच्छा रखनेवाला हो, उसे भी यह कथा सुनी चाहिए ॥५१॥ जो रजस्वला न होती हो, जिसे एक ही संतान हुई हो, जो वंध्या (वांझ) हो, जिसके बच्चे मर जाते हों, जिसका गर्भ स्राव हो

---

४०—मलमूत्रजयार्थंहिलघ्वाहारःसुखावहः। हविष्यान्नेनकर्त्तव्योह्येकवारकथार्थिना ॥
४१—उपोष्यसप्तरात्रंवैशक्तिश्चेच्छृणुयात्तदा। घृतपानपयःपानकृत्वावैश्रृणुयात्सुखं ॥
४२—फलाहारेणवाश्राव्यमेकभुक्तेनवापुनः। सुखसाध्यंभवेद्यत्तुकर्त्तव्यंश्रवणायतत् ॥
४३—भोजनंतुवरंमन्येकथाश्रवणकारकं। नोपवासोवरःप्रोक्तःकथाविघ्नकरोयदि ॥
४४—सप्ताहव्रतिनांपुंसांनियमाञ्शृणुनारद। विष्णुदीक्षाविहीनानांनाधिकारःकथाश्रवे ॥
४५—ब्रह्मचर्यमधःसुप्तिःपत्रावल्यांचभोजनं। कथासमाप्तौभुक्तिंचकुर्यान्नित्यंकथाव्रती ॥
४६—द्विदलंमधुतैलंचगरिष्ठान्नंतथैवच। भावदुष्टंपर्युषितंजह्यान्नित्यंकथाव्रती ॥
४७—कामंक्रोधंमदंमानंमत्सरंलोभमेवच। दंभंमोहंतथाद्वेषंदूरयेच्चकथाव्रती ॥
४८—वेदवैष्णवविप्राणांगुरुगोव्रतिनांतथा। स्त्रीराजमहतांनिंदांवर्जयेद्यःकथाव्रती ॥
४९—रजस्वलांत्यजम्लेच्छपतितव्रात्यकैस्तथा। द्विजद्विड्वेदबाह्यैश्चनवदेद्यःकथाव्रती ॥
५०—सत्यंशौचंदयांमौनमार्जवंविनयंतथा। उदारमानसंतद्वदेवंकुर्यात्कथाव्रती ॥
५१—दरिद्रश्चक्षयीरोगीनिर्भाग्यःपापकर्मवान्। अनपत्योमोक्षकामःशृणुयाच्चकथामिमां ॥

जाता हो, ऐसी स्त्रियों को यह कथा प्रयत्नपूर्वक सुननी चाहिए ॥ ५२ ॥ इस विधि के अनुसार कथा सुनने से अक्षय फल की प्राप्ति होती है। यह कथा अत्यंत उत्तम, दिव्य और करोड़ यज्ञों का फल देनेवाली है ॥ ५३ ॥

इस प्रकार कथा के व्रत की विधि करने के अनंतर उद्यापन करना चाहिए। फल की इच्छा रखनेवालों को जन्माष्टमी के व्रत के समान करना चाहिए ॥ ५४ ॥ जो भक्त निष्काम हैं, वे तो कथा के श्रवण मात्र से ही पवित्र हो जाते हैं ॥ ५५ ॥ इस प्रकार सप्ताह रूपी यज्ञ के पूरा हो जाने पर श्रोताओं को अत्यंत भक्ति के सहित पुस्तक की और कथा कहनेवाले की पूजा करनी चाहिए ॥ ५६ ॥ श्रोताओं को प्रसाद और तुलसी की माला बाँटनी चाहिए और मृदंग तथा ताल से मनोहर कीर्त्तन करना चाहिए ॥ ५७ ॥ जयजयकार करना चाहिए, नमस्कार करना चाहिए तथा शंख बजाना चाहिए। ब्राह्मण और याचक को धन और अन्न देना चाहिए ॥५८॥ श्रोता यदि विरक्त हो तो आठवें दिन गीता का पाठ करना और गृहस्थ हो तो कर्म की शांति के लिए होम करना चाहिए ॥ ५९ ॥ दशम स्कंध के प्रत्येक श्लोक से विधि पूर्वक तिल और अन्न आदि के सहित खीर, मधु और घी का होम करना चाहिये ॥ ६० ॥ अथवा सावधान होकर गायत्री मंत्र के द्वारा होम करना चाहिये, क्योंकि पुराण और परमात्मा गायत्री-मय हैं ॥ ६१ ॥ होम करने की शक्ति न हो तो होम के फल की प्राप्ति के निमित्त होम के पदार्थों का दान कर देना चाहिये। अनेक छिद्रों तथा न्यूनाधिक दोषों को मिटाने के लिये विष्णु-सहस्रनाम का पाठकरना चाहिये, इससे सब सफल होता है, क्योंकि इसकी अपेक्षा अधिक और कुछ नहीं है ॥ ६२-६३ ॥

५२—अपुष्पाकाकवंध्याचवंध्यायाचमृतार्भका। स्रवद्गर्भाचयानारीतयाश्राव्यःप्रयत्नतः ॥

५३—एतेषुविधिनाश्रावेतदक्षय्यतरंभवेत्। अत्युत्तमाकथादिव्याकोटियज्ञफलप्रदा ॥

५४—एवंकृत्वाव्रतविधिमुद्यापनमथाचरेत्। जन्माष्टमीव्रतमिवकर्त्तव्यंफलकांक्षिभिः ॥

५५—अकिंचनेषुभक्तेषुप्रायोनोद्यापनाग्रहः। श्रवणेनैवपूतास्तेनिष्कामावैष्णवायतः ॥

५६—एवंनगाहयज्ञेऽस्मिन्समाप्तेश्रोतृभिस्तदा। पुस्तकस्यचवक्तुश्चपूजाकार्यातिभक्तितः ॥

५७—प्रसादतुलसीमालाःश्रोतृभ्यश्चाथदीयता। मृदंगतालललितंकर्त्तव्यंकीर्तनंततः ॥

५८—जयशब्दंनमःशब्दंशंखशब्दंचकारयेत्। विप्रेभ्योयाचकेभ्यश्चवित्तमन्नंचदीयता ॥

५९—विरक्तश्चेद्भवेच्छ्रोतागीतावाच्यापरेऽहनि। गृहस्थश्चेत्तदाहोमःकर्त्तव्यःकर्मशांतये ॥

६०—प्रतिश्लोकंचजुहुयाद्विधिनादशमस्यच। पायसंमधुसर्पिश्चतिलान्नादिकसंयुतम् ॥

६१—अथवाहवनंकुर्याद्गायत्र्यासुसमाहितः। तन्मयत्वात्पुराणस्यपरमस्यचतत्त्वतः ॥

६२—होमाशक्तौबुधोहौम्यंदद्यात्तत्फलसिद्धये। नानाच्छिद्रनिरोधार्थंन्यूनताधिकताख्ययोः ॥

६३—दोषयोःप्रशमार्थंचपठेन्नामसहस्रकं। तेनस्यात्सफलंसर्वंनास्त्यस्मादधिकंयतः ॥

अनंतर व्रत की पूर्णता के निमित्त बारह ब्राह्मणों को मधु और खीर खिलाना तथा उन्हें सुवर्ण और और गाय का दान करना चाहिये ॥ ६४ ॥ शक्ति हो तो बारह तोले सुवर्ण का सिंह बनाकर उसके ऊपर सुंदर अक्षरों में लिखी हुई भागवत की पुस्तक रखनी चाहिये ॥६५॥ आवाहन आदि उपचारों से पूजा करने के अनंतर, दक्षिणा के सहित, वह पुस्तक जितेंद्रिय आचार्य को देनी चाहिये और वस्त्र, अलंकार तथा चंदन आदि से उनकी पूजा करनी चाहिये। ऐसा करने वाला बुद्धिमान् पुरुष संसार के बंधनों से मुक्त हो जाता है। इस प्रकार समस्त पापों का निवारण करने वाले विधान करने पर यह शुभ श्रीमद्भागवत पुराण फल देने वाला और धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष देनेवाला होता है, इसमें संदेह नहीं ॥ ६६-६८ ॥

सनत्कुमार बोले—नारद ! इसप्रकार मैंने आपसे सब कहा। अब आप और क्या सुनना चाहते हैं ? श्रीमद्भागवत से ही भुक्ति और मुक्ति हस्तगत हो जाती है ॥ ६९ ॥

सूत बोले—उन महात्माओं ने ऐसा कहकर भागवत की कथा कही। वह कथा समस्त पापों का नाश करनेवाली, पवित्र और मुक्ति देनेवाली थी ॥ ७० ॥ समस्त प्राणियों ने सावधान अंतःकरण से सप्ताह सुना, अनंतर उनलोगों ने पुरुषोत्तम भगवान की विधिपूर्वक स्तुति की॥७१॥ इसके बाद ज्ञान, वैराग्य तथा भक्ति को अत्यंत पुष्टता तथा सब प्राणियों को अच्छी लगनेवाला उत्तम यौवन प्राप्त हुआ ॥ ७२ ॥ अपना मनोरथ सिद्ध होने से नारद भी कृतार्थ हो गये। उनके समस्त अंग पुलकायमान हो गये और परमानन्द की प्राप्ति हुई ॥ ७३ ॥ भगवान के प्रिय नारद इस प्रकार कथा सुनकर, हाथ जोड़कर सनत्कुमारों से प्रेम से गद्गद वाणी बोले ॥ ७४ ॥

---

६४—द्वादशब्राह्मणान्पश्चाद्भोजयेन्मधुपायसैः। दद्यात्सुवर्णं धेनुं च व्रतपूर्णत्वहेतवे ॥

६५—शक्तौपलत्रयमितस्वर्णसिंहं विधाय च। तत्रास्य पुस्तकं स्थाप्यं लिखितं ललिताक्षरम् ॥

६६—सम्पूज्यावाहनाद्यैस्तदुपचारैः सदक्षिणम्। वस्त्रभूषणगन्धाद्यैः पूजितायं यतात्मने ॥

६७—आचार्याय सुधीर्दत्त्वा मुक्तः स्याद्भवबन्धनैः। एवं कृते विधाने च सर्वपापनिवारणे ॥

६८—फलदं स्यात्पुराणं तु श्रीमद्भागवतं शुभम्। धर्मकामार्थमोक्षाणां साधनं स्यान्न संशयः ॥

कुमारा ऊचुः—

६९—इति ते कथितं सर्वं किं भूयः श्रोतुमिच्छसि। श्रीमद्भागवतेनैव भुक्तिमुक्ती करे स्थिते ॥

सूत उवाच—

७०—इत्युक्त्वा ते महात्मानः प्रोचुर्भागवतीं कथाम्। सर्वपापहरां पुण्यां भुक्तिमुक्तिप्रदायिनीम् ॥

७१—शृण्वतां सर्वभूतानां सप्ताहं नियतात्मना। यथाविधि ततो देवं तुष्टुवुः पुरुषोत्तमम् ॥

७२—तदन्ते ज्ञानवैराग्यभक्तीनां पुष्टता परा। तारुण्यं परमं चाभूत्सर्वभूतमनोहरम् ॥

७३—नारदश्च कृतार्थोऽभूत्सिद्धे स्वीये मनोरथे। पुलकीकृतसर्वाङ्गः परमानन्दसम्भृतः ॥

७४—एवं कथां समाकर्ण्य नारदो भगवत्प्रियः। प्रेमगद्गदया वाचा तानुवाच कृताञ्जलिः ॥

*नारद बोले*—मैं आज धन्य हुआ। आप दयालुओं ने मुझ पर अनुग्रह किया। आज मैंने समस्त पापों का नाश करनेवाले भगवान् विष्णु को पा लिया ॥ ७५ ॥ तपोधन! मैं कथा के श्रवण को समस्त धर्मों से श्रेष्ठ मानता हूँ, जिससे वैकुंठवासी श्रीकृष्ण की प्राप्ति होती है ॥ ७६ ॥

*सूत बोले*—वैष्णव श्रेष्ठ नारद इस प्रकार कह ही रहे थे कि घूमते-फिरते योगेश्वर शुकदेवजी वहाँ आ पहुँचे ॥ ७७ ॥ उनकी अवस्था सोलह वर्ष की थी, वे व्यास के पुत्र थे, ज्ञानरूपी समुद्र के चंद्रमा के समान थे, वे स्वरूप के लाभ से परिपूर्ण थे। उन महा तेजस्वी शुकदेवजी को प्रेमपूर्वक धीरे-धीरे भागवत पढ़ते हुए, कथा के अंत में आया देखकर, सभासदों ने, उठकर उन्हें ऊँचा आसन दिया और नारदजी ने प्रेमपूर्वक उनकी पूजा की। अनंतर सुखपूर्वक बैठकर शुकदेवजी बोले कि निर्मल वाणी सुनो ॥ ७८-७९ ॥

*श्री शुकदेव बोले*—हे रसिक और भावुक सज्जनो! शुक के मुँह से पृथ्वी पर गिरे हुए वेदरूपी कल्पवृक्ष के फलरूप भागवत का, जो अमृत-रस से भरा हुआ और स्वयं रसरूप है, मुक्ति होने तक बारंबार पान करो ॥ ८० ॥ इस भागवत को वेदव्यास ने बनाया है। इसमें प्राणियों पर दया रखनेवाले और मत्सरहीन सत्पुरुषों के, फल की इच्छा से रहित भगवान की आराधनारूपी, उत्तम धर्म का निरूपण किया गया है। इसमें जीव, ईश्वर और जगत—इन तीनों का भेदरहित, जाननेयोग्य, सच्चा तत्वरूप और केवल परम सुख देनेवाले परमेश्वर के स्वरूप का वर्णन है तथा यह अध्यात्म, अधिभूत और अधिदैव, इन तीनों तापों का नाश करने

---

*नारदउवाच*—

७५—धन्योऽस्म्यनुगृहीतोऽस्मिभवद्भिःकरुणापरैः। अद्यमेभगवाँल्लब्धःसर्वपापहरोहरिः ॥

७६—श्रवणंसर्वधर्मेभ्योवरमन्येतपोधनाः। वैकुंठस्थोयतःकृष्णःश्रवणाद्यस्यलभ्यते ॥

*सूतउवाच*—

७७—एवंब्रुवतिवैतत्रनारदेवैष्णवोत्तमे। परिभ्रमन्समायातःशुकोयोगेश्वरस्तदा ॥

७८—तत्रायय़ौषोडशवार्षिकस्तदाव्यासात्मजोज्ञानमहाब्धिचंद्रमाः।
कथावसानेनिजलाभपूर्णःप्रेम्णापठन्भागवतंशनैःशनैः ॥

७९—दृष्ट्वासदस्याःपरमोरुतेजसंसद्यःसमुत्थायददुर्महासनं।
प्रीत्यासुरर्षिस्तमपूजयत्सुखंस्थितोवदत्संशृणुतामलांगिरं ॥

*श्रीशुकउवाच*—

८०—निगमकल्पतरोर्गलितंफलंशुकमुखादमृतद्रवसंयुतं।
पिबतभागवतंरसमालयंमुहुरहोरसिकाभुविभावुकाः ॥

वाला है। केवल कर्म अथवा उपासना का निरूपण करनेवाले अन्य शास्त्रों अथवा उनके साधनों के द्वारा परमेश्वर तत्काल हृदय मे नहीं आते, किंतु इस भागवत को सुनने की इच्छा रखनेवाले पुण्यात्मा पुरुषों के हृदय में तो कथा सुनते ही भगवान् का निवास होता है॥ ८१ ॥ श्रीमद्भागवत पुराणों मे तिलक के समान है, वह वैष्णवों का धनरूप है, उसमें परमहंसता देनेवाले और एक परम ज्ञान का निरूपण किया गया है तथा उसमें ज्ञान, वैराग्य और भक्ति के सहित निष्कर्मता ही प्रकट की गई है; उस भागवत को भक्ति सहित सुननेवाले, पढ़नेवाले और उसी का विचार करनेवाले मनुष्य को मुक्ति प्राप्त होती है॥ ८२ ॥ स्वर्ग, सत्यलोक, कैलास अथवा वैकुंठ में भी यह रस नहीं है; अतः हे भाग्यशाली प्राणियो! श्रीमद्भागवत के रस का पान करो, इसे छोड़ो मत॥ ८३ ॥

*सूत बोले*—जिस समय श्री शुकदेव इस प्रकार कह रहे थे, उसी समय प्रह्लाद, बलि, उद्धव और अर्जुन आदि से घिरे हुए भगवान् श्रीकृष्ण उस सभा के मध्य में प्रकट हुए। नारद ने भगवान् के सहित उनलोगों की पूजा की॥ ८४ ॥ ऊँचे आसन पर बैठे हुए भगवान् को प्रसन्न देखकर, उनलोगों ने उनके सम्मुख कीर्तन किया। पार्वती के साथ शिवजी और सावित्री के साथ ब्रह्माजी इस उत्सव को देखने के लिये वहाँ आए॥८५॥ प्रह्लाद ताल देने लगे, उद्धव सुंदरता से कासा (झाँझ) बजाने लगे, नारद ने वीणा ली और स्वर में कुशल होने के कारण अर्जुन गाने लगे। इंद्र मृदंग बजाने लगे, सनत्कुमार कीर्तन में जयजयकार करने लगे और रस की अनुभूति से श्रीशुकदेव भाव बताने लगे॥ ८६ ॥ इस सभा मे तेजस्वी ज्ञान, भक्ति और वैराग्य, ये तीनों

---

८१—धर्मःप्रोज्झितकैतवोऽत्रपरमोनिर्मत्सराणांसतांवेद्यंवास्तवमत्रवस्तुशिवदंतापत्रयोन्मूलनं ।
श्रीमद्भागवतेमहामुनिकृतेकिंवापरैरीश्वरः । सद्योहृद्यवरुध्यतेऽत्रकृतिभिःशुश्रूषुभिस्तत्क्षणात् ॥

८२—श्रीमद्भागवतपुराणतिलकंयद्वैष्णवानाधनंयस्मिन्पारमहंस्यमेवममलंज्ञानंपरंगीयते ।
यत्रज्ञानविरागभक्तिसहितंनैष्कर्म्यमाविष्कृतंतच्छृण्वन्प्रपठन्विचारणपरोभक्त्याविमुच्येन्नरः ॥

८३—स्वर्गेसत्येचकैलासेवैकुंठेनास्त्ययंरसः । अतःपिबंतुसद्भाग्यामामामुंचतकर्हिचित् ॥

सूतउवाच—

८४—एवंब्रुवाणेसतिबादरायणौमध्येसभायाहरिराविरासीत् ।
प्रह्लादबल्युद्धवफाल्गुनादिभिर्वृतःसुरर्षिस्तमपूजयच्चतान् ॥

८५—दृष्ट्वाप्रसन्नंमहदासनेहरिंतेचक्रिरेकीर्तनमग्रतस्तदा ।
भवोभवान्याकमलासनस्तुतत्रागमन्कीर्तनदर्शनाय ॥

८६—प्रह्लादस्तालधारीतरलगतितयाचोद्धवःकांस्यधारीवीणाधारीसुरर्षिः स्वरकुशलतयारागकर्त्ताऽर्जुनोभूत्
इंद्रोऽवादीन्मृदंगंजयजयसुकराःकीर्तनेतेकुमारायत्राग्रेभावक्तारसविरचनयाव्यासपुत्रोबभूव ॥

नट के समान नाचने लगे। इस अलौकिक कीर्तन को देखकर भगवान् प्रसन्न हुये। वे बोले—इस समय कथा और कीर्तन से मैं प्रसन्न हूँ। वैष्णवगण! आपलोग मुझसे वर माँगें। भगवान् की ये बातें सुनकर वे लोग बड़े प्रसन्न हुये, उनके चित्त प्रेम से भीग गये। वे बोले-सप्ताह की कथाओं मे इन भक्तों के सहित आप प्रयत्नपूर्वक अवश्य पधारें, हमलोगों का यही मनोरथ आप पूरा करें। भगवान् 'तथास्तु' कह कर अंतर्धान हो गये॥ ८७-८८-८९॥

अनंतर नारदजी ने सनत्कुमारों और श्रीशुकदेव आदि तपस्वियों के चरणों में प्रणाम किया। कथारूपी अमृत पीने से जिनके मोह नष्ट हो गये थे, तथा जो प्रसन्न थे, वे सबलोग वापस गये॥ ९०॥ श्रीशुकदेव ने दोनों पुत्रों के सहित भक्ति को अपने शास्त्र भागवत मे रख लिया, अतः भागवत के सेवन से वैष्णवों के हृदय मे भगवान् का निवास होता है॥ ९१॥ दरिद्रता और दुःखरूपी ज्वर से जले हुये, मायारूपी पिशाची के द्वारा मर्दित तथा संसार-सागर मे पड़े हुये मनुष्यों के कल्याण के लिये भागवत गर्जन करता है॥ ९२॥

शौनक बोले—श्रीशुकदेव ने राजा परीक्षित से यह कथा कब कही? गोकर्ण ने सूत को कब सुनाई और सनत्कुमारों ने नारदजी को कब सुनाई?-यह मेरा संदेह आप दूर करें॥ ९३॥

---

८७—ननर्त्तमध्येत्रिकमेवतत्रभक्त्यादिकानांनटवत्सुतेजसां।
अलौकिकंकीर्तनमेतदीक्ष्यहरिःप्रसन्नोऽपिवचोऽब्रवीत्तत्॥

८८—मत्तोवरंभागवतावृणुध्वंप्रीतःकथाकीर्तनतोऽस्मिसांप्रतं।
श्रुत्वेतितद्वाक्यमतिप्रसन्नाःप्रेमार्द्रचित्ताहरिमूचिरेते॥

८९—नगाहगाथासुचसर्वभक्तैरेभिस्त्वयाभाव्यमतिप्रयत्नात्।
मनोरथोयंपरिपूरणीयस्तथेतिचोक्त्वांतरधीयताच्युतः॥

९०—ततोऽनमत्तच्चरणेषुनारदस्तथाशुकादीनपितापसांश्च।
अथप्रहृष्टाः परिनष्टमोहाः सर्वेययुःपीतकथामृतास्ते॥

९१—भक्तिःसुताभ्यांसहरक्षितासाशास्त्रेस्वकीयेऽपितदाशुकेन।
अतोहरिर्भागवतस्यसेवनाच्चित्तंसमायातिहिवैष्णवानां॥

९२—दारिद्र्यदुःखज्वरदाहितानांमायापिशाचीपरिमर्दितानां।
संसारसिंधौपरिपातितानांक्षेमायवैभागवतंप्रगर्जति॥

शौनकउवाच—

९३—शुकेनोक्तंकदाराज्ञेगोकर्णेनकदापुनः। सुरर्षयेकदाब्राह्मैश्छिंधिमेसंशयंत्विम॥

सूत बोले—श्रीकृष्ण जब अपने धाम को पधार गये, उसके बाद कलियुग में तीस से कुछ अधिक वर्ष बीतने पर भाद्रमास की नवमी से श्रीशुकदेव ने कथा का आरंभ किया था ॥ ९४ ॥ परीक्षित के सुनने के बाद कलियुग में दो सौ वर्ष बीतने पर शुद्ध और पवित्र नवमी से गोकर्ण ने कथा कही थी ॥ ९५ ॥ अनंतर कलियुग में तीस वर्ष बीतने पर कार्तिक शुक्ल नवमी के दिन सनत्कुमारों ने कथा कही थी ॥ ९६ ॥ अनघ! आपने जो पूछा, वह सब मैंने कहा। कलियुग में भागवत की कथा संसाररूपी रोगों का नाश करनेवाली है ॥ ९७ ॥ कृष्ण को प्रिय, समस्त दोषों का नाश करनेवाली, मुक्ति का मुख्य कारणरूप और भक्ति का विलास करनेवाली इस कथा का आप आदर सहित पान करें। लौकिक विषयों का चिंतन और उनके सेवन से क्या लाभ है? ॥ ९८ ॥ यमराज भी पाश लिये हुये अपने दूतों के कान में कहते हैं कि भगवान् की कथा को छोड़कर प्रमत्त हुये लोगों को ही यहाँ ले आना, वैष्णवों को नहीं, क्योंकि अन्य लोगों पर तो मेरी प्रभुता है, पर वैष्णवों पर नहीं है ॥ ९९ ॥

हे विषयरूपी विष के संग से आकुल हुये बुद्धिवाले लोगो! इस असार संसार में अपने कल्याण के लिये भागवतरूपी अतुलनीय अमृत का पान करो। नीच बातोंवाले कुमार्ग में व्यर्थ किस लिये जाते हो? भागवत की कथा सुनने से मुक्ति मिलती है, इस बात के साक्षी तो स्वयं राजा परीक्षित है ॥ १०० ॥ रस के प्रवाह में रहनेवाले श्रीशुकदेव के द्वारा कही हुई इस कथा को जो लोग कंठ में बाँधते हैं अर्थात् इसका पाठ करते हैं, वे भगवद्रूप होते हैं ॥ १०१ ॥ शास्त्रों के समूह का अवलोकन करके यह परम गोपनीय और समस्त सिद्धांतों से सिद्ध तत्व मैंने आप

---

सूतउवाच—

९४—आकृष्णनिर्गमात्त्रिंशद्वर्षाधिकगतेकलौ। नवमीतोनभस्येचकथारंभशुकोऽकरोत् ॥

९५—परीक्षिच्छ्रवणान्तेचकलौवर्षशतद्वये। शुद्धेशुचौनवम्यांचधेनुजोऽकथयत्कथा ॥

९६—तस्मादपिकलौप्राप्तेत्रिंशद्वर्षगतेसति। ऊचुरूर्जेसितेपक्षेनवम्यांब्रह्मणःसुताः ॥

९७—इत्येतत्तेसमाख्यातयत्पृष्टोऽहत्वयाऽनघ। कलौभागवतीवार्ताभवरोगविनाशिनी ॥

९८—कृष्णप्रियसकलकश्मलनाशनचमुक्त्येकहेतुमिहभक्तिविलासकारि।
सतःकथानकमिदपिबतादरेणलोकेहितार्थपरिशीलनसेवयाकि ॥

९९—स्वपुरुषमभिवीक्ष्यपाशहस्तवदतियमःकिलतस्यकर्णमूले।
परिहरभगवत्कथासुमत्तान्प्रभुरहमन्यनृणांनवैष्णवानां ॥

१००—असारेसंसारेविषयविषसंगाकुलधियःक्षणार्द्धंक्षेमार्थंपिबतशुकगाथातुलसुधां।
किमर्थंव्यर्थंभोव्रजतकुपथेकुत्सितकथेपरीक्षित्साक्षीयच्छ्रवणगतमुक्त्युक्तिकथने ॥

१०१—रसप्रवाहसस्थेनश्रीशुकेनेरिताकथा। कण्ठेसंबध्यतेयेनसवैकुण्ठप्रभुर्भवेत् ॥

से कहा। संसार में भागवत से अधिक पवित्र और कुछ नहीं है, अतः परम सुख को प्राप्त करने के लिये बारह स्कन्धों के रस का उत्तम पान करो॥ १०२॥ जो लोग इन्द्रियों को जीत कर भक्तिपूर्वक इस कथा को सुनते हैं तथा पवित्र वैष्णवों को सुनाते हैं, वे दोनों ही भलीभाँति विधि करने के कारण यथार्थ फल पाते हैं और त्रैलोक्य में उनके लिये कुछ असाध्य नहीं रहता॥ १०३॥

श्रीमद्भागवत-माहात्म्य का छठवाँ अध्याय समाप्त

## श्रीमद्भागवत-माहात्म्य समाप्त



१०२—इतिचपरमगुह्यंसर्वसिद्धांतसिद्धंसपदिनिगदितंतेशास्त्रपुंजविलोक्य।
जगतिशुककथातोनिर्मलंनास्तिकिंचित्पिबपरसुखहेतोर्द्वादशस्कंधसारं॥

१०३—एतांयोनियततयाशृणोतिभक्त्यायश्चैनांकथयतिशुद्धवैष्णवाग्रे।
तौसम्यग्विधिकरणात्फलंलभेतेयाथार्थ्यान्नहिभुवनेकिमप्यसाध्यं॥

इतिश्रीपद्मपुराणेउत्तरखंडेश्रीमद्भागवतमाहात्म्येश्रवणविधिकथनंनामषष्ठोऽध्यायः॥६॥

श्रीकृष्णार्पणमस्तु!



# श्रीमद्भागवत-प्रथम स्कन्ध



सप्ताह-श्रवण

श्रवण-भक्त राजा परीक्षित श्रीमद्भागवत सुनने बैठे हैं एवं कीर्तन-भक्त परमहंस शुकदेव मुनि उन्हें कथा सुना रहे हैं।

॥ श्रीहरिः ॥

# श्रीमद्भागवत-प्रथम स्कंध

## पहला अध्याय

*मंगलाचरण और प्रश्न-निरूपण*

जिस भगवान् से इस जगत की उत्पत्ति, स्थिति और लय होता है; जो भगवान् कार्यरूप प्रपंच में उसी प्रकार व्याप्त है, जिस प्रकार मिट्टी घड़े में व्याप्त रहती है अथवा सुवर्ण अलंकारों में व्याप्त रहता है; जो भगवान् मिथ्या कार्यरूप प्रपच से भिन्न है, जो ज्ञानरूप और स्वयंप्रकाश हैं, जिन्होंने आदिकवि ब्रह्मा के मन मे अंतर्यामीरूप से उस वेद को प्रकाशित किया था, जिसका अर्थ समझने मे विद्वान् भी मोहित हो जाते हैं; जिस प्रकार सूर्य की किरणों के द्वारा मृग-जल का आभास होता है; किंतु वह असत्य होने पर भी किरणों की सत्ता के कारण सत्य प्रतीत होता है; जिस प्रकार स्थिर पानी को देखकर काँच का भ्रम होता है, यद्यपि वह सत्य नहीं है, किंतु जल की सत्ता के कारण सत्य प्रतीत होता है; जिस प्रकार काँच को देखकर जल का भ्रम होता है, यद्यपि वह सत्य नहीं है, किंतु काँच की सत्ता के कारण सत्य प्रतीत होता है; उसी प्रकार जिन भगवान् में तमोगुण के कार्यरूप पंचभूतों की सृष्टि, रजोगुण के कार्यरूप इंद्रियों की सृष्टि तथा सत्वगुण के कार्यरूप देवताओं की सृष्टि कल्पित और असत्य है, फिर भगवान की सत्ता के कारण

---

प्रारंभ के तीन श्लोकों के द्वारा पहले मङ्गलाचरण, पुनः कर्म आदि का निरूपण करनेवाले अन्य शास्त्रों की अपेक्षा श्रीमद्भागवत की श्रेष्ठता का और श्रीमद्भागवत वेदरूपी कल्पवृक्ष का फल है, अतः श्रवण करने योग्य है, इसका, वर्णन करके ग्रन्थारम्भ किया गया है।

सत्य के समान भासित होती है; जिन भगवान् ने अपने ज्ञान के प्रकाश से माया के कुहक ( कपट ) को हटा दिया है तथा जिनका नाश भूत, वर्तमान और भविष्य अथवा जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति में भी नहीं होता, उन सर्वश्रेष्ठ परमात्मा भगवान् का हम ध्यान करते हैं ॥ १ ॥

इस श्रीमद्भागवत का निर्माण पहले पहल महामुनि श्रीभगवान् ने संक्षेप में किया, पुनः श्रीवेदव्यास ने उसका विस्तार किया। इसमें समस्त प्राणियों पर दया रखनेवाले और मत्सरहीन सत्पुरुषों के, फल की कामना से रहित, परमेश्व के आराधनारूपी, उत्तम धर्म का निरूपण किया गया है; इसमें जीव, ईश्वर और जगत्, इन तीनों का भेदरहित, जानने योग्य और सत्य तत्व के रूप में वर्णन किया गया है, तथा इसमें परम सुख देनेवाले भगवान् के स्वरूप का वर्णन किया गया है। यह भागवत अध्यात्म ( मन में हुआ ), आधिभूत ( दूसरे से उत्पन्न ) और अधिदैव ( दैव से उत्पन्न ) इन तीनों तापों को दूर करनेवाला है। केवल कर्म अथवा उपासना का निरूपण करनेवाले अन्य शास्त्रों अथवा उनके साधनों से भगवान् तत्काल हृदय में भासित नहीं होते, किंतु इस भागवत को सुनने की इच्छा रखनेवाले पुण्यात्मा पुरुषों के हृदय में तो उसी क्षण, अर्थात् भागवत का श्रवण करते ही, भगवान् भासित होने लगते हैं ॥ २ ॥

यह श्रीमद्भागवत वेदरूपी कल्पवृक्ष का फल है। वैकुंठ में गए हुए नारद इसे लेने आकर मुझे ( श्रीवेदव्यास को ) दिया, मैंने इसे शुकदेव को दिया और शुकदेव के मुँह से ( शिष्य-परंपरा के द्वारा एक के बाद दूसरे से कहा जाकर ) यह पृथ्वी पर आया। जिस प्रकार शुक ( तोता ) के मुँह से गिरा हुआ फल मधुर समझा जाता है, उसी प्रकार शुक ( शुकदेव ) के मुँह से पृथ्वी पर आया हुआ यह श्रीमद्भागवतरूपी फल परमानंद-रस से युक्त है, अतः हे रसज्ञ ! भावुक ! जबतक मोक्ष न हो, आपलोग बार-बार इस भागवतरूपी रस का पान करें ॥ ३ ॥

भगवान् विष्णु के नैमिषारण्य क्षेत्र में शौनक आदि ऋषि परमेश्वर का परमलोक प्राप्त करने के निमित्त एक हजार वर्षों में समाप्त होनेवाला यज्ञ कर रहे थे ॥ ४ ॥ एक दिन प्रातः-

१—जन्माद्यस्ययतोऽन्वयादितरतश्चार्थेष्वभिज्ञःस्वराट्तेनेब्रह्महृदायआदिकवयेमुह्यतियत्सूरयः ।
तेजोवारिमृदांयथाविनिमयोयत्रत्रिसर्गोमृषाधाम्नास्वेनसदानिरस्तकुहकंसत्यंपरंधीमहि ॥

२—धर्मःप्रोज्झितकैतवोऽत्रपरमोनिर्मत्सराणांसतांवेद्यंवास्तवमत्रवस्तुशिवदंतापत्रयोन्मूलनम् ।
श्रीमद्भागवतेमहामुनिकृतेकिंवापरैरीश्वरः सद्योहृद्यवरुध्यतेऽत्रकृतिभिःशुश्रूषुभिस्तत्क्षणात् ॥

३—निगमकल्पतरोर्गलितंफलंशुकमुखादमृतद्रवसंयुतम् ।
पिबतभागवतंरसमालयंमुहुरहोरसिकाभुविभावुकाः ॥

४—नैमिषेऽनिमिषक्षेत्रेऋषयःशौनकादयः । सत्रंस्वर्गायलोकायसहस्रसममासत ॥

काल अग्नि में होम आदि कर चुकने के अनंतर उन ऋषियों ने सत्कृत ( सुकृती ) और आसन पर बैठे हुए सूत से आदर के सहित यह पूछा ॥ ५ ॥

ऋषियों ने पूछा—अनघ ! ( निष्पाप ) आपने इतिहासों के सहित पुराणों और समस्त धर्मशास्त्रों का अध्ययन किया है तथा उनका वर्णन भी किया है ॥ ६ ॥ सूत ! वेदज्ञों में श्रेष्ठ भगवान् वादरायण ( व्यास ) तथा सगुण और निर्गुण ब्रह्म को जाननेवाले अन्य मुनिगण इतिहासों, पुराणों और धर्मशास्त्रों को जानते है ॥ ७ ॥ सौम्य ! आप उनलोगों की कृपा के कारण इन सबों का तत्व अर्थात् सार भी जानते हैं, क्योंकि प्रेम रखनेवाले शिष्य को गुरुजन गोपनीय ( गुप्त रखने योग्य ) बातें भी बता देते है ॥ ८ ॥ अतः आपने उन समस्त इतिहासों, पुराणों और धर्मशास्त्रों में मनुष्यों के कल्याण का जो सत्य साधन निश्चित किया हो, वह कहें ॥ ९ ॥ सज्जन ! इस कलियुग में मनुष्य प्रायः अल्प आयुवाले, आलसी, मंद बुद्धिवाले, भाग्यहीन और रोग आदि से पीड़ित होते हैं ॥ १० ॥ अनेक कर्मोंवाली अनेक बातें सुनने योग्य हैं, अतः साधु ! आप बुद्धि के द्वारा सार-तत्व का विभाग करके हम श्रद्धालु लोगों से कहें, जिससे आत्मा को शांति मिलती है ॥ ११ ॥

सूत ! आपका कल्याण हो। सात्वतपति ( यदुकुल के स्वामी ) श्रीभगवान् जिस कार्य के करने के निमित्त वसुदेव के द्वारा देवकी के गर्भ से उत्पन्न हुए थे, उसे आप जानते हैं, अतः आप उसे हमलोगों से कहें, क्योंकि हमलोग आपकी प्रार्थना कर रहे हैं। जिनका अवतार प्राणियों के कल्याण तथा उनकी समृद्धि के लिए हुआ था। भयानक जन्म-मरण में पड़ा हुआ मनुष्य भी विवशतापूर्वक जिनका नाम लेकर जन्म-मरण से छूट जाता है तथा स्वयं भय ( अविद्यारूपी अंधकार ) भी जिनसे भयभीत होता है ; मनुष्य अनेक बार गंगाजल का सेवन

---

५—तएकदातुमुनयःप्रातर्हुतहुताग्नयः। सत्कृतंसूतमासीनंपप्रच्छुरिदमादरात् ॥

ऋषयऊचुः—

६—त्वयाखलुपुराणानिसेतिहासानिचानघ। आख्यातान्यप्यधीतानिधर्मशास्त्राणियान्युत ॥

७—यानिवेदविदांश्रेष्ठोभगवान्बादरायणः। अन्येचमुनयःसूतपरावरविदोविदुः ॥

८—वेत्थत्वंसौम्यतत्सर्वंतत्त्वतस्तदनुग्रहात्। ब्रूयुःस्निग्धस्यशिष्यस्यगुरवोगुह्यमप्युत ॥

९—तत्रतत्रांजसायुष्मन्भवतायद्विनिश्चितं। पुंसामेकांततःश्रेयस्तन्नःशंसितुमर्हसि ॥

१०—प्रायेणाल्पायुषःसभ्यकलावस्मिन्युगेजनाः। मंदाःसुमंदमतयोमंदभाग्याह्युपद्रुताः ॥

११—भूरीणिभूरिकर्माणिश्रोतव्यानिविभागशः। अतःसाधोऽत्रयत्सारंसमुद्धृत्यमनीषया ॥

ब्रूहिनःश्रद्दधानानांयेनात्मासंप्रसीदति ॥

१२—सूतजानासिभद्रंतेभगवान्सात्वतांपतिः। देवक्यांवसुदेवस्यजातोयस्यचिकीर्षया ॥

१३—तन्नःशुश्रूषमाणानामर्हस्यंगानुवर्णितुं। यस्यावतारोभूतानांक्षेमायचभवायच ॥

करने से पवित्र होता है, किंतु भगवान् के चरणों तथा शांति के आश्रय में रहनेवाले मुनियों के सांनिध्य ( साथ रहने ) से वह तत्काल ही पवित्र हो जाता है ; जिनके कर्म पुण्यश्लोकों ( उत्तम कीर्तिवाले ) के द्वारा स्तुति करने योग्य है, कलियुग के मल का नाश करनेवाले भगवान् के उस यश को कौन नहीं सुनेगा ? ॥ १२-१६ ॥ लीला से कलाएँ ( ब्रह्मा, शिव आदि के रूप में ) धारण करनेवाले उन भगवान् के उदार कर्मों को नारद आदि ने गाया है, अतः आप हम श्रद्धालु लोगों से वह सब कहे ॥ १७ ॥ बुद्धिमान ! अपनी माया के द्वारा इच्छानुकूल लीलाएँ करनेवाले भगवान् के श्रेष्ठ अवतारों की कथा आप हमसे कहें ॥ १८ ॥ उत्तम श्लोक ( सुयश-धारी ) भगवान् के उस पराक्रम से हमलोग तृप्त नहीं होते, जो सुननेवाले रसज्ञ लोगों के लिए प्रतिक्षण अधिकाधिक मधुर होता है ॥ १९ ॥ छल से मनुष्य का अवतार धारण करनेवाले और गुप्तरूप से स्थित भगवान् श्रीकृष्ण ने बलराम के सहित मनुष्यों के लिए असंभव जो पराक्रम किए हों, वह आप हमलोगो से कहें ॥ २० ॥ कलियुग को आया जानकर बड़े यज्ञ के मिस ( बहाने ) से भगवान् की कथा का अवसर प्राप्त करके हमलोग इस वैष्णव-क्षेत्र में बैठे हुए हैं ॥ २१ ॥ मनुष्यो के सत्व को हर लेनेवाले और जिसका तरना कठिन है, ऐसे कलियुग को तरने की इच्छा रखनेवाले हमलोगों को भगवान् ने ही आपका दर्शन प्राप्त कराया है, जैसे समुद्र को तरने की इच्छा रखनेवाले को नाविक ( नौका खेनेवाले ) के दर्शन मिल गए हों ॥ २२ ॥ अतः आप हमलोगों से यह कहे कि धर्म की रक्षा करनेवाले योगेश्वर भगवान् जब अपने स्वरूप को प्राप्त हुए अर्थात् निज लोक को पधारे तो धर्म किसकी शरण गया ? ॥ २३ ॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के पहले स्कंध का पहला अध्याय समाप्त

---

१४—आपन्नःसंसृतिंघोरांयन्नामविवशोगृणन् । ततःसद्योविमुच्येतयद्बिभेतिस्वयंभयं ॥
१५—यत्पादसंश्रयाःसूतमुनयःप्रशमायनाः । सद्यःपुनन्त्युपस्पृष्टाःस्वर्धुन्यापोऽनुसेवया ॥
१६—कोवाभगवतस्तस्यपुण्यश्लोकेड्यकर्मणः । शुद्धिकामोनशृणुयाद्यशःकलिमलापहं ॥
१७—तस्यकर्माण्युदाराणिपरिगीतानिसूरिभिः । ब्रूहिनःश्रद्दधानानांलीलयादधतःकलाः ॥
१८—अथाख्याहिहरेर्धीमन्नवतारकथाःशुभाः । लीलाविदधतःस्वैरमीश्वरस्यात्ममायया ॥
१९—वयंतुनवितृप्यामउत्तमश्लोकविक्रमे । यच्छृण्वतांरसज्ञानांस्वादुस्वादुपदेपदे ॥
२०—कृतवान्किलवीर्याणिसहरामेण केशवः । अतिमर्त्यानिभगवान्गूढःकपटमानुषः ॥
२१—कलिमागतमाज्ञायक्षेत्रेऽस्मिन्वैष्णवेवय । आसीनादीर्घसत्रेणकथायांसक्षणाहरेः ॥
२२—त्वंनःसंदर्शितोधात्रादुस्तरंनिस्तितीर्षतां । कलिंसत्वहरंपुंसां कर्णधारइवार्णवं ॥
२३—ब्रूहियोगेश्वरेकृष्णेब्रह्मण्येधर्मवर्मणि । स्वांकाष्ठामधुनोपेतेधर्मःकंशरणंगतः ॥
इतिश्रीभागवतेमहापुराणेप्रथमस्कंधेनैमिषेयोपाख्यानेप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥



# दूसरा अध्याय

*शौनक के द्वारा पूछे गए प्रश्नों का उत्तर*

*व्यास बोले*—इस प्रकार शौनक आदि ब्राह्मणों के उत्तम प्रश्नों से रोमहर्षण के पुत्र, सूत प्रसन्न हुए और उनलोगों की बातों का आदर करके वे कहने लगे ॥ १ ॥

*सूत बोले*—जो समस्त कृत्यों से निवृत्त हो चुके थे तथा घर छोड़कर अकेले ही निकल गए थे, विरह से कातर वेदव्यास ने 'हे पुत्र !' कहकर जिन्हें पुकारा था और तन्मय अर्थात् शुकदेवमय होकर वृक्षों ने जिसका उत्तर दिया था, समस्त प्राणियों में वर्तमान उन शुकदेव मुनि को मैं प्रणाम करता हूँ ॥ २ ॥ संसार के अंधकार से तर जाने की इच्छा रखनेवाले लोगों पर दया करके जिन शुकदेवजी ने यह भागवत पुराण कहा था, मैं योगियों के गुरु उन शुकदेवजी की शरण हूँ। यह भागवत पुराण समस्त पुराणों में गोपनीय, शुकदेवजी के असाधारण प्रसाद से युक्त, समस्त श्रुतियों का सार रूप, अप्रतिम ( अनुपम ) और दीपक के समान आत्मा को स्पष्ट दिखलानेवाला है ॥ ३ ॥ नारायण को, नरों में उत्तम नर को, सरस्वती को और व्यास को नमस्कार करके ग्रंथ का आरंभ करना चाहिए ॥ ४ ॥ मुनिगण ! आपने लोक-कल्याणकारी बड़ा उत्तम प्रश्न मुझसे किया है; यह प्रश्न कृष्ण-संबंधी है और मन को प्रसन्न करनेवाला है। ॥ ५ ॥ अधोक्षज (सर्वद्रष्टा) भगवान् में जो अहैतुकी (फल की इच्छा से रहित) और अप्रतिहत (विघ्नों से न रुकनेवाली ) भक्ति होती है, वही मनुष्यों का परम धर्म है। उससे आत्मा प्रसन्न होती है ॥ ६ ॥

---

*व्यासउवाच* –

१—इतिसंप्रश्नसंहृष्टोविप्राणांरौमहर्षणिः। प्रतिपूज्यवचस्तेषांप्रवक्तुमुपचक्रमे ॥

*सूतउवाच*—

२—यंप्रव्रजंतमनुपेतमपेतकृत्यंद्वैपायनोविरहकातरआजुहाव।
पुत्रेतितन्मयतयातरवोऽभिनेदुस्तंसर्वभूतहृदयंमुनिमानतोऽस्मि ॥

३—यस्वानुभावमखिलश्रुतिसारमेकमध्यात्मदीपमतितितीर्षतांतमोधं।
संसारिणांकरुणयाहपुराणगुह्यंतंव्याससूनुमुपयामिगुरुंमुनीनां ॥

४—नारायणंनमस्कृत्यनरंचैवनरोत्तमं। देवींसरस्वतींचैवततोजयमुदीरयेत् ॥

५—मुनयःसाधुपृष्टोऽहंभवद्भिर्लोकमंगलं। यत्कृतःकृष्णसंप्रश्नोयेनात्मासुप्रसीदति ॥

६—सवैपुंसांपरोधर्मोयतोभक्तिरधोक्षजे। अहैतुक्यप्रतिहतायथात्मासंप्रसीदति ॥

भगवान् वासुदेव में उत्पन्न हुआ भक्तियोग तत्काल ही वैराग्य तथा निर्मल ज्ञान उत्पन्न करता है ॥ ७ ॥ यदि अनुष्ठित धर्म मनुष्यों के मन में भगवान विष्वक्सेन की कथा में प्रीति न उत्पन्न करे, तो वह केवल श्रम ही है अर्थात् वैसे धर्म का अनुष्ठान व्यर्थ ही है ॥ ८ ॥ मोक्ष संबंधी धर्म का फल द्रव्य के लिए कल्पित नहीं होता और न धर्मकाम ( जो निरंतर धर्म से युक्त हो ) द्रव्य के फल के लिए भोग आदि ही कहे गए हैं ॥ ९ ॥ भोग आदि का फल, इंद्रियों की प्रसन्नता नहीं है, किंतु केवल जीवित रहने तक ही भोग का लाभ है और कर्म के द्वारा अर्थात् कर्मानुष्ठान के द्वारा जीवन का जो अर्थ संसार में प्रसिद्ध है, जीवन का वह फल नहीं है; किंतु उसका फल तत्व की जिज्ञासा ही है ॥ १० ॥ तत्वज्ञानी लोग 'अद्वय' इस ज्ञान को तत्व कहते हैं। यही तत्व ब्रह्म, परमात्मा और भगवान् कहा जाता है ॥ ११ ॥ श्रद्धालु मुनिगण वेदांत के श्रवण से प्राप्त हुए ज्ञान और वैराग्ययुक्त भक्ति के द्वारा, उस परमात्मारूप तत्व को क्षेत्रज्ञ ( आत्मा ) में देखते है ॥ १२ ॥ अतएव द्विजश्रेष्ठ ! वर्णाश्रम के विभाग के द्वारा आचरित धर्म का फल भगवान की आराधना ही है ॥ १३ ॥ इसलिए एकाग्रचित्त से सात्वतपति भगवान का निरंतर श्रवण, कीर्तन, ध्यान और पूजन करना चाहिए ॥ १४ ॥ जिन भगवान के ध्यानरूपी खड्ग से युक्त विवेकी पुरुष कर्म-ग्रन्थि के बंधन को काट डालते है, उनकी कथा में किसे प्रीति न होगी ॥ १५ ॥

विप्रगण ! पुण्यरूपी तीर्थों के सेवन और साधु पुरुषों की सेवा से, भक्तियुक्त और श्रद्धालु पुरुष को ही भगवान् की कथा में प्रीति उत्पन्न होती है ॥ १६ ॥ जिनका श्रवण और कीर्तन पुण्यरूप है तथा जो सत्पुरुषों के हितकारी है, वे भगवान ( श्रीकृष्ण अपनी कथा सुनने-वालों के हृदय में स्वयं निवास करके उनके अकल्याणों ( दुःखों ) को दूर कर देते हैं ॥ १७ ॥

---

७—वासुदेवेभगवतिभक्तियोगः प्रयोजितः । जनयत्याशुवैराग्यंज्ञानंयत्तदहैतुकम् ॥
८—धर्मःस्वनुष्ठितःपुंसांविष्वक्सेनकथासुयः । नोत्पादयेद्यदिरतिंश्रमएवहिकेवलम् ॥
९—धर्मस्यह्यापवर्ग्यस्यनार्थोऽर्थायोपकल्पते । नार्थस्यधर्मैकान्तस्यकामोलाभायहिस्मृतः ॥
१० – कामस्यनेंद्रियप्रीतिर्लाभोजीवेतयावता । जीवस्यतत्त्वजिज्ञासानार्थोयश्चेहकर्मभिः ॥
११ – वदंतितत्तत्त्वविदस्तत्त्वंयज्ज्ञानमद्वयं । ब्रह्मेतिपरमात्मेतिभगवानितिशब्द्यते ॥
१२ – तच्छ्रद्दधानामुनयोज्ञानवैराग्ययुक्तया । पश्यंत्यात्मनिचात्मानंभक्त्याश्रुतगृहीतया ॥
१३ – अतःपुंभिर्द्विजश्रेष्ठावर्णाश्रमविभागशः । स्वनुष्ठितस्यधर्मस्यसंसिद्धिर्हरितोषणं ॥
१४ – तस्मादेकेनमनसाभगवान्सात्वतांपतिः । श्रोतव्यः कीर्तितव्यश्चध्येयःपूज्यश्चनित्यदा ॥
१५ – यदनुध्यासिनायुक्ताःकर्मग्रंथिनिबंधनं । छिंदंतिकोविदास्तस्यकोनकुर्यात्कथारतिं ॥
१६ – शुश्रूषोःश्रद्दधानस्यवासुदेवकथारुचिः । स्यान्महत्सेवयाविप्राःपुण्यतीर्थनिषेवणात् ॥
१७ – शृण्वतांस्वकथाःकृष्णःपुण्यश्रवणकीर्तनः । हृद्यंतस्थोह्यभद्राणिविधुनोतिसुहृत्सतां ॥

*परीक्षित बोले*—अहा, नीच क्षत्रिय होते हुए भी आज मैं सत्पुरुषों के द्वारा सेवित होने योग्य हो गया हूँ, क्योंकि ब्रह्मन ! अतिथि के रूप में पधारकर आपने हमें कृतार्थ किया है ॥ ३२ ॥ जिसके स्मरण से मनुष्य का घर पवित्र हो जाता है, उसके दर्शन, स्पर्श, चरण धोने और आसन देने से यदि वह पवित्र हो, तो इसमें क्या आश्चर्य है ! ॥ ३३ ॥ महायोगी ! जिस प्रकार विष्णु के निकट होने से दैत्यों का नाश हो जाता है, उसी प्रकार आपकी निकटता से बड़े-बड़े पाप भी नष्ट हो जाते हैं ॥ ३४ ॥ पांडव जिन्हें प्रिय हैं, उन भगवान् ने क्या मुझपर कृपा की है ? और अपने फुफेरे भाइयों का प्रिय करने के निमित्त उनके वंश में उत्पन्न मेरा यह उत्तम कार्य किया है ? ॥ ३५ ॥ क्योंकि ऐसा न होता तो जिसकी गति अव्यक्त है, जो सिद्ध है तथा जो याचक को माँगने के लिए प्रेरित करता है, उस-आपका दर्शन मरने को निकट आए हुए मुझ-जैसे व्यक्ति को कैसे होता ? ॥ ३६ ॥ अतः योगियों के भी गुरु ! मैं आपसे पूछता हूँ कि मृत्यु के समय सब प्रकार से मनुष्य का क्या कर्तव्य है ? ॥ ३७ ॥ प्रभु ! मृत्यु के समय मनुष्य को जो सुनने योग्य हो, करने योग्य हो, स्मरण करने योग्य हो, इतनी देर भी गृहस्थों के घर में आपकी स्थिति नहीं देखी जाती ॥ ३९ ॥

*सूत बोले*—इस प्रकार कहकर मधुर वाणी से परीक्षित के प्रश्न पूछने पर धर्मज्ञ भगवान् वेदव्यास के पुत्र श्रीशुकदेवजी उनसे इस प्रकार बोले ॥ ४० ॥

श्रीमद्भागवत महापुराण के पहले स्कंध का उन्नीसवाँ अध्याय समाप्त

## प्रथम स्कंध समाप्त

---

प्रणम्यमूर्ध्नाऽवहितःकृताञ्जलिर्नत्वागिरासूनृतयान्वपृच्छत् ॥
३२—अहोअद्यवयंब्रह्मन्सत्सेव्याःक्षत्रबंधवः । कृपयाऽतिथिरूपेणभवद्भिस्तीर्थकाःकृताः ॥
३३— येषांसंस्मरणात्पुंसांसद्यःशुद्ध्यन्तिवैगृहाः । किंपुनर्दर्शनस्पर्शपादशौचासनादिभिः ॥
३४—सान्निध्यात्तेमहायोगिन्पातकानिमहान्त्यपि । सद्योनश्यन्तिवैपुंसाविष्णोरिवसुरेतराः ॥
३५—अपिमेभगवान्प्रीतःकृष्णःपांडुसुतप्रियः । पैतृष्वसेयप्रीत्यर्थंतद्गोत्रस्यात्तबांधवः ॥
३६—अन्यथातेऽव्यक्तगतेर्दर्शनंनःकथंनृणां । नितरांम्रियमाणानांसंसिद्धस्यवनीयसः ॥
३७—अतःपृच्छामिसंसिद्धियोगिनांपरमंगुरुं । पुरुषस्येहयत्कार्यंम्रियमाणस्यसर्वथा ॥
३८—यच्छ्रोतव्यमथोजाप्यंयत्कर्तव्यंनृभिःप्रभो । स्मर्तव्यंभजनीयंवाब्रूहियद्वाविपर्ययं ॥
३९—नूनंभगवतोब्रह्मन्गृहेषुगृहमेधिनां । नलक्ष्यतेह्यवस्थानमपिगोदोहनंक्वचित् ॥
सूतउवाच—
४०—एवमाभाषितःपृष्टःसराज्ञाश्लक्ष्णयागिरा । प्रत्यभाषतधर्मज्ञोभगवान्बादरायणिः ॥
इतिश्रीभा० म० अष्टादशसाहस्र्यांपारमहंस्यांसंहितायांप्रथमस्कंधेशुकागमनंनामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥
समाप्तोऽयंप्रथमस्कंधः

---

# ज्ञान-मन्दिर

भानपुरा

(इन्दौर-स्टेट)

